षड्दर्शनसमुच्चयकी सोमतिलककृत 'वृत्तिके अन्तमें 'लघुषड्दर्शनसमुच्चय'के नामसे अज्ञातकर्तृक एक कृति मुद्रित है उसके प्रारम्भमें—

जैनं नैयायिकं बौद्धं काणादं जैमनीयकम् । सांख्यं षड्दर्शनीयं [च] नास्तिकीयं तु सप्तमम् ॥

यह कारिका देकर क्रमशः उक्त दर्शनोंका परिचय अतिसंक्षेपमें दिया गया है। अन्तमें अन्य दर्शनोंको दुर्नय-कोटिमें रखकर जैनदर्शनको 'प्रमाण' बताया गया है। इससे सिद्ध है कि इसका कर्ता कोई जैन लेखक है।

## आचार्य हरिभद्र

आचार्य हरिभद्र ( वि० ७५७-८२७ ) के जीवन और लेखन के विषयमें पर्याप्त लिखा गया है। अतएव यहाँ उस विषयमें पुनरावृत्ति अनावश्यक है। यहाँ इतना ही कहना पर्याप्त होगा कि जिज्ञासु पूज्य पं० श्री सुखलालजी लिखित 'समदर्शी आचार्य हरिभद्र'[२] देख लें।

आचार्य हरिभद्रके ग्रन्थोंकी सूचीको देखनेसे पता चलता है कि उन्होंने जैनागमकी अनेक टीकाएँ लिखीं, जैनागमोंके विविध विषयोंको लेकर अनेक प्रकरण ग्रन्थ लिखे, कथाग्रन्थ लिखे, दर्शन और योगके भी अनेक ग्रन्थ लिखे, ज्योतिष और स्तुतिग्रन्थ भी लिखे। संस्कृत और प्राकृत दोनों भाषाओंमें उन्होंने लिखा है। यह कहा जा सकता है कि अपने कालमें जैनवाङ्मयके विविध क्षेत्रोंमें उन्होंने प्रदान ही नहीं किया किन्तु तत्कालकी जो भारतीय जैनेतर विद्यासमृद्धि थी उसमें-से भ्रमरकी तरह मधु संचय करके जैनसाहित्यकी श्रीवृद्धि की। आचार और दर्शनके जो मन्तव्य जैनधर्मके अनुकूल दिखाई पड़े उन्हें अपने ग्रन्थोंमें निबद्ध कर दिया।

उनके दो रूप दिखाई पड़ते हैं—एक वह रूप जो धूर्ताख्यान जैसे ग्रन्थोंके लेखकके रूपमें तथा आगमोंकी टीकाके लेखकके रूपमें है। इसमें एक कट्टर साम्प्रदायिक लेखकके रूपमें आचार्य हरिभद्र उपस्थित होते हैं। उनका दूसरा रूप वह है जो शास्त्रवार्तासमुच्चय आदि दार्शनिक ग्रन्थोंमें और उनके योगविषयक अनेक ग्रन्थोंमें दिखाई पड़ता है। इनमें विरोधीके साथ समाधानकर्ताके रूपमें तथा विरोधीकी भी ग्राह्य बातोंके स्वीकर्ताके रूपमें आचार्य हरिभद्र उपस्थित होते हैं। उनका यह दूसरा रूप सम्भवतः विद्यापरिपाकका फल है। अतएव वह उनके जीवनकालकी उत्तरावधिमें ही सम्भव है। जैनधर्मके बाह्य आचार-विचारके समर्थक-के रूपमें उनका प्राथमिक रूप है जब कि तात्त्विकधर्मके समर्थकरूपमें उनका परिनिष्पन्नरूप है। अन्तर्मुख किसी भी व्यक्तिके जीवनका ऐसा होना स्वाभाविक है। सम्भव है कि उन्होंने केवल योगके ग्रन्थ ही नहीं लिखे, कुछ योगसाधना भी की होगी। उसीका परिणाम है कि जीवनमें कट्टर धार्मिकताका स्थान उदारताने लिया है।

## आचार्य गुणरत्नसूरि

गुणरत्न नामके अनेक आचार्य हुए हैं किन्तु प्रस्तुतमें षड्दर्शनसमुच्चयकी टीकाके कर्ता गुणरत्न वे हैं जो आ० [३]देवसुन्दरसूरिके शिष्यरूपसे अपनेको प्रस्तुत टीकाके अधिकारोंके अन्तमें दी गयी प्रशस्तिमें प्रख्यात करते हैं—पृ० ७५, १३९, १५९, ४०५, ४२९ और ४६२। देवसुन्दरका जन्म वि० १३९६, वि० १४०४ में दीक्षा और वि० १४२० में आचार्यपद है—मुनिसुन्दरकृत गुर्वावली श्लो० ३०१। गुर्वावलीमें देवसुन्दरकी प्रशंसाके अनेक पद्य हैं। इससे पता चलता है कि वे अपने कालके प्रभावक आचार्य हैं। देवसुन्दर सूरिके कई शिष्य थे जो सूरिपदसे विभूषित थे उनमें गुणरत्न एक हैं ( —गुर्वावली श्लोक ३१८, ३२७, ३६४, ३७७, ३९१ इत्यादि )।

---

१. मुक्ताबाई ज्ञानमन्दिर, डभोई-द्वारा प्रकाशित। २. प्रकाशक, बम्बई विश्वविद्यालय, १९६१ (गुजराती), और 'समदर्शी आचार्य हरिभद्र', प्रकाशक, राजस्थान प्राच्यप्रतिष्ठान, जोधपुर, ई० १९६३ (हिन्दी)।
३. देवसुन्दर सूरिके लिए देखो, सोमसौभाग्य सर्ग ५, तथा मुनिसुन्दरकृत गुर्वावली ३००-३२५।

मुनिसुन्दर सूरिने वि० १४६६ में गुर्वावली ( यशोविजय जैन ग्रन्थमाला, वीर सं० २४३७ ) को समाप्त किया है ( श्लो० ४९३ )—अतएव गुणरत्नके वे समकालीन कहे जा सकते हैं। क्योंकि गुणरत्नका आचार्यपद महोत्सव वि० १४४२ में हुआ और वि० १४६६ में ही उन्होंने क्रियारत्नसमुच्चय लिखा है। अतएव गुर्वावलीमें मुनिसुन्दरने गुणरत्नके विषयमें जो प्रशस्ति लिखी है वह समकालीन होनेसे उसका महत्त्व है—गुर्वावली श्लोक ३७७–३९०। मुनिसुन्दरने गुणरत्नकी प्रशंसामें जो कुछ लिखा है उससे ज्ञात होता है कि वे वादविद्यामें कुशल थे और वादमें उन्होंने अनेक प्रतिवादियोंको जीत लिया था उससे उनकी कीर्ति फैली हुई थी। अन्यके लिए कठिन ग्रन्थोंमें भी उनकी बुद्धिका सहज प्रवेश था। उनका चरित्र निर्मल था। उनकी प्रतिज्ञा थी कि किसीके प्रति बाधक नहीं बनना या बैठते समय दीवालका सहारा ( अवष्टम्भ ) नहीं लेना; किसीके प्रति रोष नहीं करना और विकथा नहीं करनी। सर्वविद्यामें कुशल थे। उनसे थोड़ा भी पढ़कर शिष्य अन्योंको वशमें ले सकते थे। व्याकरण, साहित्य, आगम, ज्योतिष और तर्कमें तथा वादविद्यामें निपुण थे। स्वदर्शन हो या परदर्शन उनकी प्रतिभा सर्वत्र व्याप्त थी। उनमें ज्ञानके लिए उद्यम, नित्य अप्रमाद और स्मरणशक्ति अतुलनीय थे। उन्होंने तत्त्वार्थका दर्शन करानेवाली ज्ञाननेत्रके अंजनके लिए शलाकारूप षड्दर्शनसमुच्चयकी टीकाकी रचना की। व्याकरणसमुद्रका अवगाहन करके क्रियारत्नसमुच्चयका विद्वज्जनोंको उपहार दिया। वे सरस्वतीके परमोपासक थे—इत्यादि।[1]

मुनिसुन्दरकी गुर्वावलीमें यह प्रशंसा अकारण नहीं है यह आ० गुणरत्नके ग्रन्थोंके अभ्यासी सहज ही में स्वीकार करेंगे। उनके व्याकरणके ज्ञानका प्रमाण क्रियारत्नसमुच्चय ग्रन्थ है, दार्शनिक विद्याके विषयमें प्रस्तुत षड्दर्शनसमुच्चयकी टीका मौजूद है। अनेक अवचूर्णि उनके आगमज्ञानकी साक्षी देती हैं। वादविद्यामें कुशल थे इसका प्रमाण अंचलमतनिराकरण और प्रस्तुत टीका देते हैं। अतएव मुनिसुन्दरने कोई गलत बात कही हो ऐसा नहीं लगता।

आचार्य गुणरत्नका विहारक्षेत्र गुजरात-राजस्थान रहा है। राजस्थानमें तो उन्होंने जैनप्रतिमाओंकी प्रतिष्ठा भी करवायी है ऐसा 'बीकानेर जैन लेखसंग्रह'से पता चलता है। बीकानेरके चिन्तामणिजीके मन्दिरमें दो प्रतिमाओंपर लेख हैं ( नं० ६४५ तथा ६५१ ) जिनसे पता चलता है कि वि० १४६९ में श्री आदिनाथके बिम्बोंकी प्रतिष्ठा आ० गुणरत्नने की थी। उन दोनों बिम्बोंको प्राग्वाट ज्ञातिके श्रेष्ठि ताल्हाके श्रेयार्थ उनके पुत्रादि परिवारने बनवाया था।

## समय

आचार्य गुणरत्नके जन्मके विषयमें गुर्वावलीमें उल्लेख नहीं है किन्तु उनके आचार्यपदका महोत्सव कुलमण्डनके सूरिपदके महोत्सवके प्रसंगमें लखमसिंहने किया ऐसा स्पष्ट उल्लेख गुर्वावलीमें ( ३७४ ) है। और गुर्वावलीमें ही कुलमण्डनको वि० १४४२ में सूरिपद मिला ऐसा उल्लेख है—( श्लोक ३६८ )। वि० १४४२ में गुणरत्नके सूरिपदका महोत्सव हुआ ऐसा उल्लेख पञ्चाशक वृत्तिकी वि० १४४२ में ही की गयी प्रतिलिपिकी प्रशस्तिमें है—जैनपुस्तकप्रशस्ति, सिंघी जैन ग्रन्थमाला, ई० १९४३, पृ० ४३। इससे सिद्ध होता है उनके सूरिपदका महोत्सव वि० १४४२ (ई० १३८५) में हुआ। उक्त जैनपुस्तक प्रशस्ति संग्रहमें उद्धृत एक प्रशस्तिमें ( पृ० ४० ) उनको देवसुन्दरसूरिके ज्ञानसागर आदि सूरिके साथ सूरिरूपमें बताया गया है। यह प्रशस्ति जैसा कि सम्पादक श्री आचार्य जिनविजयजीने वि० १४३६ में लिखित माना है तदनुसार यह मानना होगा कि गुरुने उनको वि० १४३६ के पूर्व सूरिपद दिया था किन्तु सूरिपदका महोत्सव कुलमण्डनके सूरिपदके महोत्सवके साथ वि० १४४२ में हुआ। अथवा ऐसा भी माना जा सकता

---

१. गुणरत्नके विषयमें इतः पूर्व जो लिखा गया है उसके लिए देखो, जैनपरंपरानो इतिहास भाग ३, पृ० ४३५; जैनसाहित्यनो संक्षिप्त इतिहास, पृ० ४६२–४६३।

है कि जिस प्रतिसे यह प्रशस्ति मुद्रित है वह प्रति वि० १४३६ में लिखी गयी प्रतिको आदर्शभूत मानकर प्रतिलिपिरूप है।

गुणरत्नको आचार्यपद वि० १४४२ में मिला इस तथ्यके आधारपर उनके जीवनका प्रारम्भिक समय और उनकी अन्तिम अवधिका विचार किया जाय तो उल्लेखोंके अनुसार वि० १४५७ में कल्पान्तर्वाच्य, वि० १४५९ में कर्मग्रन्थ अवचूरि और वि० १४६६ में क्रियारत्नसमुच्चयकी रचना की और १४६९ में विकानेरमें प्रतिष्ठा की। इससे माना जा सकता है कि वे प्रायः वि० १४०० से १४७५ तक जीवित रहे होंगे। अतएव उनका समय प्रायः ई० १३४३ से ई० १४१८ माना जा सकता है। यह समय इस आधारपर स्थिर किया जा सकता है कि उनको जब आचार्यपद मिला तब वे ४२ वर्षकी उम्रके होंगे। यदि इस आयुमें हानि-वृद्धि किसी प्रमाणसे की जा सके तो उनका समय भी तदनुसार थोड़ा इधर-उधर हो सकता है।

## आचार्य गुणरत्नके ग्रन्थ

आ० गुणरत्नने ये ग्रन्थ लिखे हैं—

( १ ) कल्पान्तर्वाच्य—आ० गुणरत्नने इसकी रचना सं० १४५७ में की है। अभीतक अमुद्रित है। इसमें प्रारम्भमें पर्युषणपर्वकी महिमाका निरूपण है। उसके बाद कल्पसूत्रके श्रवणकी महिमाका वर्णन है तथा कल्पश्रवणकी विधि तदनन्तर बतायी गयी है। इस प्रसंगमें कथाएँ भी दी गयी हैं। तदनन्तर कल्पसूत्रके जिनचरित आदि विषयोंकी चर्चा की गयी है।

( २ ) क्रियारत्नसमुच्चय—इस ग्रन्थको आचार्य हेमचन्द्रके शब्दानुशासनके आधारपर धातुओंका संकलन करके आचार्य गुणरत्नने निर्मित किया है। प्रशस्तिमें निर्दिष्ट है कि यह ग्रन्थ वि० १४६६ ( ई० १४०९ ) में समाप्त किया गया था। इसमें सभी कालके धातुओंके रूप किस प्रकार होते हैं यह प्रयोगोंके उदाहरणोंके साथ दिखाया गया है। सर्वप्रथम कालोंके विभागका स्पष्टीकरण करके भ्वादिगणके क्रमसे गणोंके धातुओंके रूपोंको निर्दिष्ट किया गया है। तदनन्तर सौत्रधातु और नामधातुके रूप दिये गये हैं। अन्तमें प्रशस्तिमें गुरुपर्वक्रममें सुधर्मासे लेकर अपने गुरु आचार्य देवसुन्दरका काव्यमय परिचय दिया है। यह ग्रन्थ यशोविजय जैनग्रन्थमाला, काशीके दसवें पुष्पके रूपमें वीर सं० २४३४ ( ई० १९०७ ) में मुद्रित हुआ है।

( ३ ) चतुःशरणादि प्रकीर्णकावचूरि—चतुःशरण, आतुरप्रत्याख्यान, संस्तारक और भक्तपरिज्ञा—इन चार प्रकीर्णकोंकी अवचूरि जिसे विषमपदविवरण भी कहा गया है, आचार्य गुणरत्नने लिखी है। प्रतोंके विषयमें जिनरत्नकोषमें निर्देश है। किन्तु अभीतक यह अमुद्रित है।

( ४ ) कर्मग्रन्थ-अवचूरि—देवेन्द्रसूरिकृत कर्मविपाक, कर्मस्तव, बन्धस्वामित्व, षडशीति और शतक—ये पाँच और चन्द्रर्षिमहत्तरकृत सप्ततिका—इन छह कर्मग्रन्थोंकी अवचूरि वि० १४५९ में आचार्य गुणरत्नने लिखी है। प्रशस्तिके लिए देखो, ला० द० विद्यामन्दिरगत पू० पुण्यविजयजीके संग्रहगत नं० ४५२३ की प्रति। अन्य प्रतियोंमें भी यह रचनाकाल उपलब्ध होता है। देखें जिनरत्नकोषगत उल्लेख। अभी यह अमुद्रित है।

( ५ ) क्षेत्रसमास-अवचूर्णि—आचार्य सोमतिलकसूरिके पूर्व भी क्षेत्रसमास नामक प्रकरण जिनभद्रगणिक्षमाश्रमणादिने लिखे थे। अतएव आचार्य सोमतिलकके क्षेत्रसमासको आचार्य गुणरत्नने नव्यक्षेत्रसमासकी संज्ञा दी है और उसकी संक्षिप्त टीका अवचूर्णिके नामसे लिखी है। इसकी कई प्रतियाँ मिलती हैं ( जिनरत्नकोष, पृष्ठ ९९ देखें ) किन्तु अभीतक यह अप्रकाशित है।

ला० द० विद्यामन्दिरके पू० मुनिराज श्री पुण्यविजयजीके संग्रहकी नं० ३६६८ की प्रतिके अनुसार इसका प्रारम्भ और प्रशस्तिकी कारिकाएँ यहाँ दी जाती हैं। प्रारम्भ है—

"श्रीवीरजिनवरेन्द्रं सर्वैकान्ततमोरविम् । नत्वा नव्यबृहत्क्षेत्रसमासो ह्यवचूर्ण्यते ॥१॥
ऐदंयुगीनान् जनान् संक्षिप्तरुचीनपेक्ष्य भगवद्भिः । श्रीसोमतिलकसूरीश्वरैर्विदधेऽयमतिमहार्थः ॥२॥
तत्रेदमादिसूत्रम्—सिरिनिलयं० स्पष्टम् ॥"

अन्तमें प्रशस्ति है—

"स्फूर्जद्गुणप्रकरवासितविष्टपानाम् , श्रीदेवसुन्दरमहत्तमसूरिराजाम् ।
शिष्योऽवचूर्णिमकरोद्गुणरत्नसूरिः संस्कारबोधविषये स्वपरार्थमेताम् ॥१॥
श्रीवृद्धक्षेत्रसमाससत्के विलोक्य लघुबृहद्वृत्ती । श्रीज्ञानसागरसूरिकृतावचूर्णिविरचितेयं ॥२॥

इति पूज्याराध्यभट्टारकराजश्रीसोमतिलकसूरिविरचितस्य नव्यबृहत्क्षेत्रसमासस्यातिगम्भीरार्थस्य श्रीगुणरत्नसूरिकृतावचूर्णिः संपूर्णा ॥छ॥ सं० १४८० प्र० आषाढवदि ३ अनन्तर ४ गुरौ सर्वज्ञ ॐ श्री सीमंधरस्वामिने नमः ॥छ॥ श्री ॥छ॥

उक्त प्रशस्तिकी द्वितीय कारिका ला० द० संग्रहकी अन्य प्रतियोंमेंसे कुछमें उपलब्ध होती है और कुछमें नहीं। जैसे कि पू० पुण्यविजयजीके संग्रहगत नं० ५६४२ ( सं० १६१२ ) और ८०८० में यह उपलब्ध नहीं होती। किन्तु नं० ४५६४ ( सं० १५६५ ), ६८७२ ( सं० १६४१ ), २२५४ और ५६८६ में वह उपलब्ध होती है। जिनमें उपलब्ध होती हैं उनमें पाठान्तर इस प्रकार है—"सूरिकृतावचूर्णि च रचि°—नं० ४५६४, ६८७२, °सूरिकृतावचूर्णि विरचितेयम्—५६८६, २२५४। इससे स्पष्ट होता है कि गुणरत्नने आचार्य ज्ञानसागरकी अवचूर्णि देखकर अपनी अवचूर्णिकी रचना की है। ऊपर दिया गया नं० ३६६८ का पाठ अशुद्ध है। इस पाठकी शुद्धि डॉ० वेलणकरने जिनरत्नकोषमें "ज्ञानसागरकृते" की है। किन्तु ऐसा करना जरूरी नहीं है। आचार्य देवसुन्दरसूरिके कई शिष्य आचार्य थे उनमें-से आचार्य ज्ञानसागर भी थे। उनका जन्म सं० १४०५, सं० १४१७ में दीक्षा, सं० १४४१ में आचार्यपद और सं० १४६० में स्वर्गवास हुआ (गुर्वावली श्लो० ३३५) और आचार्य गुणरत्नको आचार्यपद सं० १४४२ में मिला है।[1] स्वयं आचार्य गुणरत्नने क्रियारत्नसमुच्चयकी प्रशस्तिमें आचार्य ज्ञानसागरकी प्रशंसा भी की है। आचार्य ज्ञानसागर समर्थ आचार्य थे और गुणरत्नसे ज्येष्ठ थे। गुणरत्नको स्वप्नमें आकर उन्होंने शिष्टाशिष्टका विवेक दिखाया था तथा स्वरराजके रूपमें वे दिखे थे। –गुर्वावली ३४०। ऐसी स्थितिमें आचार्य ज्ञानसागरके लिए आचार्य गुणरत्न अवचूर्णिकी रचना करें यह सम्भव नहीं। स्वयं ज्ञानसागरसूरिने भी अवचूर्णि लिखी है[2] और उनकी हस्तप्रतियाँ भी उपलब्ध होती हैं ( जिनरत्नकोश देखें ) गुर्वावली ( श्लोक ३६१ ) में तो स्पष्टरूपसे लिखा है कि उनकी बनायी हुई अवचूर्णियाँ दीपिकाकी तरह आज भी प्रकाश दे रही हैं।

( ६ ) वासोत्तिकवितण्डाविडम्बनप्रकरण—अंचलगच्छके कुछ मतोंका निराकरण करनेके लिए आचार्य गुणरत्नने यह प्रकरण लिखा है। जैन मुनियोंके आचारकी कई बातें ऐसी हैं जिनका शास्त्राधार नहीं है तो क्या वे मानी जायें या नहीं—इस सामान्य प्रश्नका समाधान किया गया है कि जैनधर्मका जब लोप होनेका समय होगा तब केवल कुछ शास्त्रांश ही रह जायेंगे। यदि उस समयके लोग यह कहें कि उपलब्ध शास्त्रमें जो लिखा है उसे ही हम मानेंगे तो क्या यह उचित है? इसी प्रकार हमारे समक्ष भी विशाल शास्त्रराशिमें-से कुछ ही शास्त्र रह गये हैं तो हम यह कैसे कह सकते हैं कि अमुक बात शास्त्रमें नहीं लिखी है अतएव अमान्य है। हमारे उपलब्ध शास्त्रमें न भी लिखी हो किन्तु कुछ तो परम्परासे आचारमें चली आयी हैं और कुछका समर्थन टीका आदि ग्रन्थोंसे होता भी है तो उन बातोंको शास्त्रसम्मत क्यों न मान ली जायें?—दलीलके इस क्रमके आधारपर यह प्रकरण लिखा गया है और इसे देखनेसे पता चलता

---

१. जैन परम्पराका इतिहास भाग ३, पृ० ४३२–४३६। २. वही. पृ० ४३४ तथा ज्ञानसागरकी प्रशंसाके लिए देखें सोमसौभाग्य सर्ग ५, श्लो० ७–८। मुनिसुन्दरकृत गुर्वावली श्लोक ३२७ से।

है कि आचार्य गुणरत्न जैनआगम ग्रन्थोंसे ही नहीं किन्तु उनकी निर्युक्ति भाष्य आदि टीकाओंसे भी सुपरिचित थे।

इसका दूसरा नाम अंचलमतनिराकरण भी मिलता है—जिनरत्नकोष देखें।

( ७ ) षड्दर्शनसमुच्चयकी तर्करहस्यदीपिका टीका—प्रस्तुत ग्रन्थमें मुद्रित यह टीका इतः पूर्व मुद्रित हो चुकी है।[1] इसमें पं० महेन्द्रकुमार न्यायाचार्यने उसका हिन्दी अनुवाद किया है और आचार्य गुणरत्नने जिन आधार ग्रन्थोंसे प्रस्तुत टीका लिखी है इनका निर्देश तत्-तत् स्थानोंमें टिप्पणोंमें कर दिया है। यह प्रस्तुत संस्करणकी विशेषता है।

आचार्य हरिभद्रने ८७ कारिकाओंमें षड्दर्शनसमुच्चय ग्रन्यको समाप्त किया था। किन्तु उसके प्रकरणोंका निर्देश नहीं किया था किन्तु आचार्य गुणरत्नने विषयविभागकी दृष्टिसे इसे छह अधिकारोंमें विभक्त कर दिया है। और विस्तृत टीका लिखी है।

जैनग्रन्थावलीमें गुणरत्नके नामसे १२५२ ग्रन्थप्रमाण षड्दर्शनसमुच्चयकी एक टीकाका उल्लेख है। किन्तु वह भ्रममूलक हो ऐसा लगता है। ला० द० विद्यामन्दिरके श्री शान्तिसागर संग्रहगत ( नं० १३४ ) एक हस्तप्रतिमें जिसके अन्तमें ग्रन्थाग्र १२५२ लिखा है लेखकके रूपमें किसीका नाम लिखा नहीं है। उसका प्रारम्भ "सज्ज्ञानदर्पणतले विमले"से होता है। और लेखकने संक्षेपमें वृत्ति लिखनेकी प्रतिज्ञा की है।—"व्यासं विहाय संक्षेपरुचिसत्त्वानुकम्पया। टीका विधीयते स्पष्टा षड्दर्शनसमुच्चये॥" यह टीका विद्यातिलक अपर नाम सोमतिलककी कृति है ऐसी स्पष्टता अन्यत्र की गयी है। अतएव उसे गुणरत्नकी कृति नहीं माना जा सकता। और न यही माना जा सकता कि गुणरत्नने कोई लघुटीका लिखी थी।

प्रस्तुत गुणरत्नकृत टीकाका ग्रन्थाग्र जैनग्रन्थावलीमें ४२५२ दिया है। किन्तु संवेगी उपाश्रयकी प्रति ( नं० ३३५९ ) में ग्र० ४५०० है ऐसा निर्देश है।

आचार्य हरिभद्रने षड्दर्शनोंका मात्र परिचय दिया है। दर्शनोंकी गुणवत्ताके विषयमें अपना कोई अभिप्राय नहीं दिया। अन्तमें केवल यह कह दिया कि—

"अभिधेयतात्पर्यार्थः पर्यालोच्यः सुबुद्धिभिः" ॥८७॥

किन्तु गुणरत्नने तो आचार्य हरिभद्रको भी जैनदर्शनकी श्रेष्ठता अभिप्रेत थी ऐसा तात्पर्य निकाला है, देखें—प्रथम कारिकागत 'सद्दर्शन' शब्दकी व्याख्या पृ० २ और पृ० ७, § १२।

## षड्दर्शनसमुच्चयकी अन्य टीकाएँ

( १ ) सोमतिलकसूरि विरचित वृत्ति—ई० १९०५ में गोस्वामि श्री दामोदरलाल शास्त्री द्वारा सम्पादित होकर यह वृत्ति चौखम्बा संस्कृतग्रन्थमालामें प्रकाशित हुई थी। किन्तु न मालूम क्यों उसे मणिभद्र-कृत माना गया था। मुद्रित संस्करणमें "इति श्रीहरिभद्रसूरिकृतषड्दर्शनसमुच्चये मणिभद्रकृता लघुवृत्तिः समाप्ता"—ऐसा उल्लेख है। सम्पादकने एक प्रति जयपुरसे और अन्य प्रति बनारससे प्राप्त की थी। किन्तु जिनरत्नकोष और जैनग्रन्थावली आदि सूचीपत्रोंमें कहीं भी मणिभद्रकृत टीकाका उल्लेख नहीं है। यह भी देखा गया है कि ग्रन्थाग्र १२५२ वाली यह वृत्ति जिसका प्रारम्भ "सज्ज्ञानदर्शनतले"से होता है उसकी कई प्रतियाँ कर्ताके नामके उल्लेखसे शून्य हैं और कई प्रतियोंमें सोमतिलकका कर्ता रूपसे उल्लेख भी मिलता है। अतएव यही वृत्ति मणिभद्रकृत न होकर सोमतिलक सूरिकृत है और उसी नामके साथ मुक्ताबाई ज्ञान-मन्दिर, डभोईसे वि० सं० २००६ ( ई० १९४९ ) में प्रकाशित भी है। अन्तमें प्रशस्ति भी मुद्रित है।

---

१. एशियाटिक सोसायटी, १९०५, सम्पादक, Luigi Suali; जैनआत्मानन्दसभा, भावनगर, विक्रम सं० १९७४, सं० श्री दानविजयजी।

प्रस्तुत संस्करणमें भी परिशिष्टरूपसे वह लघुवृत्ति मुद्रित की गयी है। वहाँ भी चौखम्बा संस्करण-का अनुसरण करके मणिभद्रकृत उसे पं० महेन्द्रकुमारजीने माना है। किन्तु उसमें संशोधन कर उसे सोमतिलक सूरिकृत समझना आवश्यक है। अन्तिम प्रूफ मेरे पास नहीं आनेसे यह मुद्रण दोष रह गया है। उसे टाइटल पृष्ठपर ठीक कर दिया गया है।

प्रशस्तिसे मालूम होता है कि विद्यातिलक मुनिने अपनी स्मृतिके लिए यह विवृति बनायी है। इन्हीं विद्यातिलकका दूसरा नाम [1]सोमतिलकसूरि था; यह भी प्रशस्तिके अन्तिम वाक्यसे पता लगता है। यह भी प्रशस्तिसे प्रतीत होता है कि आदित्यवर्धनपुरमें उन्होंने इसकी रचना वि० सं० १३९२ ( ई० १३३५ ) में की है। अतएव यह कृति गुणरत्नसे प्राचीन है। सोमतिलकसूरिका जन्म वि० १३५५, दीक्षा वि० १३६९, आचार्यपद वि० १३७३ और मृत्यु वि० १४२४ में है।—गुर्वावली २७३, २९१।

( २ ) वाचक उदयसागरकृत अवचूरि—ला० द० विद्यामन्दिरके नगरसेठके भण्डारगत नं० ८६९ की दो पत्रकी पंचपाठी प्रतिमें बीचमें मूल लिखकर चारों ओर यह अवचूरि लिखी गयी है—अन्तमें लिखा है—

"इति षड्दर्शनसमुच्चयस्य ससूत्रावचूरिः वा० उदयसागरेण स्वपठनार्थमलेखि महानादरेण"।

यह जैसा नामसे सूचित है अतिसंक्षिप्त टिप्पणरूप है।

प्रतिकी प्राचीनता देखते हुए यह उदयसागर अंचलगच्छके उत्तराध्ययनसूत्रकी दीपिकाके रचयिता उदयसागर[2] हों यह सम्भवित है।

इसमें मंगलके विना ही सीधा टिप्पण शुरू किया गया है।

( ३ ) ब्रह्मशान्तिदासकृत अवचूर्णि—ला० द० विद्यामन्दिरगत श्री देवसूरिसंग्रहकी नं० ९३२४ की हस्तप्रतिमें यह अवचूर्णि लिखी गयी है। प्रतिलिपि सं० १९६० में की गयी है। आठ पत्र हैं। प्रारम्भमें मंगल है—

"श्रीमद्वीरजिनं नत्वा हरिभद्रगुरुं तथा। किंचिदर्थाप्यते युक्त्या षड्दर्शनसमुच्चयः॥"

यह कृति वही हो सकती है जिसका निर्देश जैनग्रन्थावलीमें पत्र ६ वाली कोडायभण्डारगत अवचूरि रूपसे किया गया है।—जैनग्रन्थावली पृ० ७९।

इसकी दूसरी प्रति उसी संग्रहमें नं० ९२१३ पंचपाठी सं० १८८५ में लिखी गयी है। चार पत्र हैं। और प्रतिलिपि सूर्यपुरमें की गयी है। इसीकी एक अन्य प्रतिलिपि श्री पुण्यविजयजीके संग्रहगत है। नं० २८८ है। उसके अन्तमें "ब्रह्मशांतिदासाख्येन" ऐसा उल्लेख है। केवल ब्रह्म नामका या 'शान्तिदास'-का देसाईकृत जैन० सा० सं० इ० में उल्लेख मिलता है किन्तु 'ब्रह्मशान्तिदास'का उल्लेख मिलता नहीं। जिनरत्नकोपमें भी इस नामके कर्ताका षड्दर्शनका विवरण उपलब्ध है ऐसा निर्देश है। ये कभी सं० १८८५ के पहले हुए होंगे।

( ४ ) वृद्धिविजयकृत विवरण—ला० द० विद्यामन्दिरके पू० मुनि श्री पुण्यविजयजीके संग्रहगत नं० ७५८२ की यह प्रति है। इसके चार पत्र हैं। सं० १७२० में लाभविजयके शिष्य वृद्धिविजयने यह विवरण लिखा है।

■

---

१. सोमतिलकसूरिके परिचयके लिए देखें गुर्वावली २७२–२९३। जैनसाहित्यनो संक्षिप्त इतिहास, पृ० ४३२। सोमसौभाग्य ३.५२–५४। जैनपरम्परानो इतिहास भा० ३, पृ० ४२६। २. देसाई, जैनसाहित्यनो संक्षिप्त इतिहास, पृ० ५१८। अन्य उदयसागरके लिए देखें वही, पृ० ६०२, ६६६, ६७५, ६७९।

श्रीहरिभद्रसूरिविरचितः

# षड्दर्शनसमुच्चयः

[श्रीगुणरत्नसूरिकृततर्करहस्यदीपिकया श्रीमणिभद्रसूरिकृतलघुवृत्त्या च समन्वितः।]

जयति विजितरागः केवलालोकशाली सुरपतिकृतसेवः श्रीमहावीरदेवः।
यदसमसमयाब्धेश्चारुगाम्भीर्यभाजः सकलनयसमूहा बिन्दुभावं भजन्ते ॥१॥
श्रीवीरः स जिनः श्रिये भवतु यत्स्याद्वाददावानले भस्मीभूतकुतर्ककाष्ठनिकरे तृप्यन्ति[1] सर्वेऽप्यहो।
संशीतिव्यवहारलुब्व्यतिकरानिष्ठाविरोधप्रमाबाधासंभवसंकरप्रभृतयो दोषाः परै रोपिताः ॥२॥
वाग्देवी संविदे नः स्यात्[2]सदा या सर्वदेहिनाम्। चिन्तितार्थान् पिपर्तीह कल्पवल्लीव सेविता ॥३॥
नत्वा निजगुरून् भक्त्या षड्दर्शनसमुच्चये। टीकां संक्षेपतः कुर्वे स्वान्योपकृतिहेतवे ॥४॥

§ १. इह हि जगति गरीयश्चित्तवतां महतां परोपकारसंपादनमेव सर्वोत्तमा स्वार्थसंपत्तिरिति मत्वा परोपकारैकप्रवृत्तिसारश्चतुर्दशशतसंख्यशास्त्रविरचनाजनितजगज्जन्तूपकारः श्रीजिन-

---

रागादि जीतनेके कारण जो वीतराग हैं, जिनकी केवलज्ञानज्योति जगमगा रही है, जिनकी इन्द्रादि देव सेवा करते हैं, तथा जिनके अनुपम अतिगम्भीर जिनशासनरूप समुद्रके समग्र नयसमूह बिन्दुमात्र हैं अर्थात् जिस प्रकार समुद्र अनन्त जल-बिन्दुओंको अपनेमें समा लेनेवाला आधार है, उसी तरह जिनका अनेकान्तशासन-समुद्र भी सभी दर्शनोंको नयरूपसे अपनेमें समन्वित कर लेनेवाला है—वे महावीर देव जयवन्त हैं ॥१॥ जिनके समस्त कुतर्करूपी काष्ठराशिको भस्मसात् करनेवाले स्याद्वाद दावानलमें परवादियों-द्वारा दिये जानेवाले संशय, व्यवहारलोप, व्यतिकर, अनवस्था, विरोध, प्रमाबाध, असम्भव, संकर आदि दोष तिनकेके समान देखते-ही-देखते जल जाते हैं, वे तीर्थंकर श्री वीर हमारा कल्याण करें ॥२॥ जिसकी सम्यक् आराधना करनेसे जो कल्पलताके समान समस्त प्राणियोंके मनोरथ सदैव पूर्ण करती है वह श्रुतदेवता सरस्वती हमारे सम्यग्ज्ञानके लिए हो ॥३॥ मैं ( गुणरत्न ) अपने गुरुजनोंको नमस्कार करके अपने तथा अन्यके उपकारके लिए षड्दर्शनसमुच्चयकी संक्षेपसे टीका करता हूँ ॥४॥

§ १. इस संसारमें उदारचेता महापुरुषोंका परोपकार-सम्पादन ही सर्वोत्तम स्वार्थ-सम्पादन है, यह मानकर जिन्होंने परोपकारको ही प्रवृत्तिमय जीवनका एक-मात्र सार माना है, जिनने चौदह सौ

---

१. तृप्यान्ति प० १, २, भ० १, २। २. स्तात् प० १, २, भ० १, २।

शासनप्रभावनाप्रभाताविर्भावनभास्करो याकिनीमहत्तरावचनानवबोधलब्धबोधिबन्धुरो भगवान् श्रीहरिभद्रसूरिः षड्दर्शनीवाच्यस्वरूपं जिज्ञासूनां तत्तदीयग्रन्थविस्तरावधारणशक्तिविकलानां सकलानां विनेयानामनुग्रहविधित्सया स्वल्पग्रन्थं महार्थं सद्भूतनामान्वयं षड्दर्शनसमुच्चयं शास्त्रं प्रारभमाणः शास्त्रारम्भे मङ्गलाभिधेययोः साक्षादभिधानाय संबन्धप्रयोजनयोश्च संसूचनाय प्रथमं श्लोकमेनमाह—

सद्दर्शनं जिनं नत्वा वीरं स्याद्वाददेशकम् ।
सर्वदर्शनवाच्योऽर्थः संक्षेपेण निगद्यते ॥१॥

§ २. सत् शश्वद्विद्यमानं छद्मस्थिकज्ञानापेक्षया प्रशस्तं वा दर्शनम् उपलब्धिर्ज्ञानं केवलाख्यं यस्य स सद्दर्शनः । अथवा सत् प्रशस्तं दर्शनं केवलदर्शनं तदव्यभिचारित्वात्केवलज्ञानं च यस्य स सद्दर्शनः सर्वज्ञः सर्वदर्शी चेत्यर्थः, तम् । अनेन विशेषणेन श्रीवर्धमानस्य भगवतो ज्ञानातिशयमाविरबीभवत् । अथवा सद् अर्चितं सकलनरासुरामरेन्द्रादिभिरभ्यर्चितं दर्शनं जैनदर्शनं यस्य स

---

शास्त्रोंकी रचना करके जगत्के प्राणियोंका महान् उपकार किया है, जो जिन-शासनकी प्रभावनारूपी प्रभातको प्रकट करनेवाले तेजस्वी सूर्य हैं, [1]याकिनी महत्तराके वचनोंको नहीं समझ सकनेके निमित्तसे जिन्हें सम्यक्त्वकी प्राप्ति हुई थी, ऐसे श्री हरिभद्रसूरि, जिनमें षड्दर्शनके बड़े-बड़े ग्रन्थोंके समझनेकी तो शक्ति नहीं है पर षड्दर्शनके स्वरूपको समझना अवश्य चाहते हैं, उन सभी जिज्ञासु विनेयोंके अनुग्रहकी इच्छासे इस यथार्थ नामवाले, बहुअर्थगर्भित षड्दर्शनसमुच्चय नामके छोटे-से शास्त्रका प्रारम्भ करते हुए उस शास्त्रके आरम्भमें मंगल और अभिधेयका साक्षात् शब्दोंद्वारा प्रतिपादन करनेके लिए तथा सम्बन्ध और प्रयोजनकी परम्परासे सूचना देनेके लिए प्रथम श्लोक कहते हैं—

**सद्दर्शन स्याद्वाद देशक श्री वीर जिनको नमस्कार करके समस्त दर्शनोंके प्रतिपाद्य अर्थका संक्षेपसे कथन करता हूँ ॥१॥**

§ २. **सद्दर्शन**—जिसका दर्शन अर्थात् उपलब्धि अर्थात् केवल नामक ज्ञान सत् अर्थात् सदा विद्यमान या हम लोगोंके ज्ञानकी अपेक्षा प्रशस्त है वह सद्दर्शन है । अथवा जिसका दर्शन अर्थात् केवल दर्शन और अवश्य तत्सहचारि होनेसे केवलज्ञान भी सत् अर्थात् प्रशस्त है वह सद्दर्शन सर्वदर्शी सर्वज्ञ । इस प्रकार 'सद्दर्शन' पदका केवलज्ञानी या सर्वदर्शी और सर्वज्ञ अर्थ करनेसे वर्धमान भगवान्के ज्ञानातिशयका सूचन होता है । अथवा, जिसका दर्शन अर्थात् जैनदर्शन समस्त नरेन्द्र, असुरेन्द्र और देवेन्द्र आदिसे सत् अर्थात् पूजित है, वह सद्दर्शन । इस तरह सद्दर्शन पदके इस अर्थसे

---

१. ऐसी कथा प्रसिद्ध है कि—विप्र हरिभद्रकी यह प्रतिज्ञा थी कि 'मैं जिसके वचनोंका अर्थ नहीं समझ सकूँगा उसीका शिष्य हो जाऊँगा' । एक दिन उपाश्रयमें याकिनी महत्तरा नामकी साध्वी "चक्किदुगं हरिपणगं चक्कीण केसवो चक्की केसव चक्की केसव दु चक्की केसव चक्की य ॥"—अर्थात् चक्रवर्ती और नारायणोंकी उत्पत्तिका क्रम इस प्रकार है—दो चक्री, पाँच नारायण, पाँच चक्री, छठवाँ नारायण, आठवाँ चक्री, सातवाँ नारायण, नवाँ चक्री, आठवाँ नारायण, दसवाँ और ग्यारहवाँ चक्री, नवाँ नारायण और बारहवाँ चक्री । यह गाथा पढ़ रही थी । इस चकारबहुल गाथाका अर्थ जब हरिभद्रकी समझमें नहीं आया तब वे अपनी प्रतिज्ञानुसार याकिनी महत्तराके पास गये और उन्हें अपना गुरु मानकर उनसे इस गाथाका अर्थ पूछा । आर्या संघके नियमानुसार हरिभद्रको आचार्य जिनभटके पास ले गयी । विप्र हरिभद्र आचार्य जिनभटके पास जैनी दीक्षा लेकर हरिभद्रसूरि हुए ।

सद्दर्शनस्तम् । अनेन च तदीयदर्शनस्य त्रिभुवनपूज्यतामभिदधानः श्रीवर्धमानस्य त्रिभुवनविभोः सुतरां त्रिभुवनपूज्यतां व्यनक्तीति पूजातिशयं प्राचीकटत् ।

§ ३. तथा जयति रागद्वेषादिशत्रूनिति [1]जिनस्तम्, अनेनापायापगमातिशयमुदबीभवत् ।

§ ४. तथा स्यात्—कथंचित् सर्वदर्शनसंमतसद्भूतवस्त्वंशानां मिथः सापेक्षतया वदनं स्याद्वाद[2]:, सदसन्नित्यानित्यसामान्यविशेषाभिलाप्यानभिलाप्योभयात्मानेकान्त[3] इत्यर्थः । ननु कथं सर्वदर्शनानां परस्परविरुद्धभाषिणामभीष्टा वस्त्वंशाः के सद्भूताः संभवेयुः येषां मिथः सापेक्षतया स्याद्वादः सत्प्रवादः स्यादिति चेत् , उच्यते– यद्यपि दर्शनानि निजनिजमतभेदेन परस्परं विरोधं भजन्ते तथापि तैरुच्यमानाः सन्ति तेऽपि वस्त्वंशा ये मिथः सापेक्षाः सन्तः समीचीनतामञ्चन्ति । तथा हि–सौगतैरनित्यत्वम्, सांख्यैर्नित्यत्वम्, नैयायिकैर्वैशेषिकैश्च परस्परविविक्ते नित्यानित्यत्वे, सदसत्त्वे, सामान्यविशेषौ च, मीमांसकैः स्याच्छब्दवर्जं भिन्नाभिन्ने, नित्यानित्यत्वे, सदसदंशौ, सामान्यविशेषौ, शब्दस्य नित्यत्वं च, कैश्चित् कालस्वभावनियतिकर्मपुरुषादीनि[4] जगत्कारणानि,

---

जैनदर्शनकी जग-पूज्यताके द्वारा उसके प्ररूपक वर्धमान भगवान्‌की त्रिभुवन पूज्यताका स्पष्ट सूचन किया गया है । इससे भगवान्‌का पूजातिशय प्रकट हो जाता है ।

§ ३. जिन—जो राग-द्वेष आदि समस्त अन्तःशत्रुओंको जीत लेता है वह 'जिन' है । इस विशेषणसे वीर भगवान्‌का अपायापगम अपाय = दोषका, अपगम = निरसन नामक अतिशय प्रकट होता है ।

§ ४. स्याद्वाददेशक—स्यात्—कथंचित् अर्थात् सभी दर्शनों-द्वारा माने गये वस्तुके सद्भूत अंशोंका परस्पर सापेक्ष कथन करना स्याद्वाद है । अर्थात् सत्-असत् उभयरूप, नित्य-अनित्य उभयरूप, सामान्य-विशेष उभयरूप, वाच्य-अवाच्य उभयरूप अनेकान्त है । प्रश्न—जब सभी दर्शन परस्पर विरुद्ध कथन करनेवाले हैं तब उन परस्परविरोधी दर्शनोंके द्वारा कहे गये वस्तुके सद्भूत अंश कौन-से हैं, जिनका परस्पर सापेक्ष रूपसे समन्वयात्मक कथन करनेवाला स्याद्वाद सत्प्रवाद अर्थात् सच्चा मत समझा जाये ? उत्तर—यद्यपि सभी दर्शन अपने आपसी मतभेदके कारण परस्पर विरोधी हो रहे हैं पर एक बात तो सुनिश्चित है कि उन दर्शनोंके द्वारा अपने-अपने दृष्टिकोणोंके अनुसार कहे जानेवाले वस्तुके ऐसे भी अंश हैं जो परस्पर सापेक्ष बनकर समीचीन बन जाते हैं अर्थात् अविरोधी और सच्चे बन जाते हैं और ऐसे समन्वित वस्त्वंशोंका प्रतिपादक स्याद्वाद सद्वाद हो जाता है । उदाहरणार्थ—बौद्ध वस्तुको अनित्य तथा सांख्य उसे नित्य मानते हैं । नैयायिक और वैशेषिक नित्य-अनित्य, भाव-अभाव और सामान्य-विशेषको परस्पर भिन्न स्वीकार करते हैं । वे नित्यको नित्य ही तथा अनित्यको अनित्य ही मानते हैं। उनके मतमें सामान्य और विशेष जुदे-जुदे हैं । भावसे अभाव भी भिन्न है । मीमांसक वस्तुको भिन्नाभिन्नरूप नित्यानित्यरूप, सद्-असद्रूप और सामान्यविशेषरूप मानकर भी उसमें स्यात् शब्दका प्रयोग नहीं करते और शब्दको सर्वथा नित्य ही मानते हैं । काल, स्वभाव, नियति, कर्म या पुरुष आदिको जगत्का कारण माननेवाले

---

१. पालिभाषायां तु जिनातेर्धातोः जिनातीति जिनः इति सिद्ध्यति । २. तुलना—"स्याद्वादः सर्वथैकान्तत्यागात् किंवृत्तचिद्विधिः । सप्तभङ्गनयापेक्षो हेयादेयविशेषकः ॥" —आप्तमी० श्लो० १०४ । "स च तिङन्तप्रतिरूपको निपातः, तस्य अनेकान्तविधिविचारादिषु बहुष्वर्थेषु संभवत्सु इह विवक्षावशात् अनेकान्तार्थो गृह्यते ।" —त० वा० पृ० ८१ । त० श्लो० पृ० १३६ । न्यायकुमु० पृ० ३ । रत्नकराव० ४।१२। हैमश० बृह० पृ० १। स्या० म०का० ५। ३. "सदसन्नित्यानित्यादिप्रतिक्षेपलक्षणोऽनेकान्तः" — अष्टश०, अष्टस० पृ० २८६ । ४. –विविक्तनि–प० १,२, भ० १ । ५.–दीति क० ।

शब्द-ब्रह्म-ज्ञानाद्वैतवादिभिश्च शब्द-ब्रह्म-ज्ञानाद्वैतानि चेत्यादयो ये ये वस्त्वंशाः परैरङ्गीक्रियन्ते, ते सर्वेऽपि सापेक्षाः सन्तः परमार्थसत्यतां प्रतिपद्यन्ते निरपेक्षास्त्वन्योन्येन निरस्यमाना नभोनलिनायन्त इत्यलं विस्तरेण। स्याद्वादस्य देशकः सम्यग्वक्ता स्याद्वाददेशकस्तम्। अनेन च वचनातिशयमचकथत्।

§ ५. तदेवं चत्वारोऽत्रातिशयाः[1] शास्त्रकृता साक्षादाचचक्षिरे। तेषां हेतु-हेतुमद्भाव एवं

भिन्न-भिन्न वादी हैं। शब्दाद्वैतवादी जगत्को शब्दमय मानता है तो ब्रह्माद्वैतवादी उसे ब्रह्ममय एवं विज्ञानाद्वैतवादी उसे क्षणिक ज्ञानक्षणरूप स्वीकार करते हैं। इस तरह भिन्न-भिन्न वादियों-द्वारा जिन-जिन वस्त्वंशोंका निरूपण किया जाता है, वे ही वस्त्वंश जब वस्तुस्थितिके आधारसे परस्पर सापेक्ष रूपसे समन्वित हो जाते हैं, तो वे ही परमसत्यरूप होकर अपने प्रतिपादक दर्शनको सद्दर्शन बना देते हैं। पर यदि इन वस्त्वंशोंका परस्पर समन्वय न किया जाये और उन्हें निरपेक्ष छोड़ दिया जाये तो ये वस्त्वंश परस्पर विरोधी होकर एक दूसरेका प्रतिक्षेप करके आकाशके फूलकी तरह असद्रूप हो जाते हैं। तात्पर्यार्थ यह है कि वस्तु परस्परसापेक्ष गुण-पर्यायरूप वस्त्वंशोंका एक आम्रेडित अखण्ड पिण्ड है। यदि उसके प्रत्येक अंश एक-दूसरेकी अपेक्षा रखना छोड़ दें तो वे सबके सब परस्परविरोधी होकर आकाशके फूलकी तरह असत् ही हो जायेंगे। जब कोई एक दर्शन अपने-द्वारा कहे गये वस्तुके अंशको ही पूर्ण वस्तु माननेका आग्रह करता है तब वह सहज ही दूसरे दर्शनका—जो पहले दर्शनकी तरह अपने द्वारा माने गये वस्त्वंशमें वस्तुकी पूर्णताका अभिमान कर रहा है, विरोधी हो जाता है। पर यदि हर एक दर्शन यह समझने लग जाये कि—'मेरे द्वारा कहा गया वस्तुका स्वरूप इस अपेक्षासे है, और दूसरे दर्शनके द्वारा कहा जानेवाला वस्तुका स्वरूप इस अपेक्षासे है' और इस तरह दूसरे दर्शनोंके सत्यांशका आदर करने लग जाये तो परस्पर सापेक्षताके कारण समन्वय हो जानेसे उनका वह विरोध मैत्रीका रूप धारण कर लेगा। वस्तुके अनेकान्त स्वरूप तक पहुँचनेका यही एकमात्र प्रशस्त मार्ग है। इस तरह अपने द्वारा माने गये एक-एक वस्त्वंशमें पूर्णताके मिथ्या अभिमानके कारण सभी दर्शन एक दूसरेका खण्डन करते हैं और परस्परविरोधी भासित होते हैं। पर जब उनके द्वारा माने गये वस्त्वंशोंकी वस्तुमें यथार्थ स्थिति होनेके कारण परस्पर सापेक्ष भावसे समन्वय किया जाता है तब वे ही परस्पर सापेक्ष वस्त्वंश समीचीन बन जाते हैं और ऐसे परस्पर सापेक्ष वस्त्वंशोंके प्रतिपादक दर्शन अनायास ही स्याद्वादके समर्थक हो जाते हैं। अतः अनेक धर्मोका परस्पर सापेक्ष कथन करनेवाला स्याद्वाद ही सद्वाद है। स्याद्वादका देशक अर्थात् सम्यग्वक्ता स्याद्वाददेशक है। इससे वचनातिशयका कथन हुआ।

§ ५. इस तरह शास्त्रकारने श्लोकमें आये हुए 'सद्दर्शन, जिन और स्याद्वाददेशक' इन विशेषणोंसे भगवान्के ज्ञानातिशय आदि चारों अतिशयोंका साक्षात् प्रतिपादन किया है। इन

1. तुलना—"मूलातिशयाश्चत्वारः। तद्यथा—अपायापगमातिशयः, ज्ञानातिशयः, पूजातिशयः, वागतिशयश्च।" —अनेकान्तज० स्व० पृ० ४। "यथाक्रमं भगवतो मूलातिशयाश्चत्वारः स्मृतिमुकुरभूमिकामानीयन्ते। तद्यथा—अपायापगमातिशयो....एतेषां चातिशयानामित्थमुपन्यासे तथोत्पत्तिरेव निमित्तम्; तथाहि—नाविजितरागद्वेषो विश्ववस्तुज्ञाता भवति। न चाविश्ववस्तुज्ञः शक्रपूज्यः संपद्यते। न च शक्रपूजाविरहे भगवांस्तथा गिरः प्रयुङ्क्त इति।" —स्या० र० पृ० ४। स्या० म० का० १। काल्लो० श्लो० ९९७।

भाव्यः– यत एव निःशेषदोषशत्रुजेता तत एव सर्वज्ञः । यत एव सर्वज्ञस्तत एव सद्भूतार्थवादी । यत एव सद्भूतार्थवादी, तत एव त्रिभुवनाभ्यर्च्य इति ।

§ ६. एवमतिशयचतुष्टयीप्रवरं वीरं महावीरं वर्तमानतीर्थाधिपतिं श्रीवर्धमानापराभिधानं नत्वा मनसा तदतिशयचिन्तनेन, वाचा तदुच्चारणेन, कायेन भूमौ शिरोलगनेन च प्रणिधायेत्यर्थः ।

§ ७. एतेनादिमं[1] मङ्गलमभिदधौ । मध्यमङ्गलं तु 'जिनेन्द्रो देवता तत्र रागद्वेषविवर्जितः' । [ षड्द० श्लो० ४५ ] इत्यादिना जिनमतकीर्तनेन कीर्तयिष्यति । अन्त्यमङ्गलं पुनः 'अभिधेयतात्पर्यार्थः पर्यालोच्यः सुबुद्धिभिः' [ षड्द० श्लो० ८७ ] इत्यत्र सुबुद्धिशब्दसंशब्दनेन वक्ष्यति ।

§ ८. तस्य त्रिविधस्यापि[2] फलमिदम्—

---

अतिशयोंका परस्पर-कार्यकारणभाव इस प्रकार है—यतः भगवान् रागद्वेषादि समस्त अन्तःशत्रुओंको जीतकर जिन हुए हैं अतएव वे ज्ञानावरण रूप शत्रुका भी क्षय करनेके कारण सर्वज्ञ हैं। यतः वे सर्वज्ञ हैं अतएव वे यथार्थवादी हैं। तात्पर्य यह है कि राग-द्वेष और अज्ञानसे ही वचनोंमें मिथ्यात्व आता है पर मिथ्यावादित्वके इन कारणोंमें-से एक भी कारण वीर भगवान्के नहीं है इसलिए वे सद्भूतार्थवादी हैं। यतः भगवान् सद्भूतार्थवादी हैं इसीलिए वे त्रिलोकपूज्य हैं।

§ ६. इस तरह उक्त चारों अतिशयोंसे समन्वित, वर्तमान जिन-शासनके स्वामी, वर्धमान जिनका दूसरा नाम है ऐसे वीर भगवान्को नमस्कार करके अर्थात् मनमें उनके ज्ञानातिशय आदिका चिन्तन कर वचनसे गुणगान कर तथा कायसे भूमिपर मस्तक लगाकर प्रणाम करके शास्त्रकार षड्दर्शनका स्वरूप कहते हैं।

§ ७. इस तरह प्रथम श्लोकमें आदिमंगल किया गया है। मध्यमंगल तो जैनमतका निरूपण करते समय "जिनेन्द्रो देवता तत्र रागद्वेषविवर्जितः"—अर्थात् जैनमतमें रागद्वेषादिसे रहित जिनेन्द्र देवता हैं—इस श्लोकांशके द्वारा किया जायेगा। इसी तरह अन्तिममंगल "अभिधेयतात्पर्यार्थः पर्यालोच्यः सुबुद्धिभिः" अर्थात् बुद्धिशाली पाठकोंको इस ग्रन्थके अर्थ तथा तात्पर्यका विचार करना चाहिए—इस श्लोकार्धमें 'सुबुद्धि' शब्दका प्रयोग करके किया जायेगा।

§ ८. इन तीनों मंगलोंका फल इस प्रकार है—"शास्त्रके आदिमें, मध्यमें तथा अन्तमें

---

१. द्विमंग—प० १, २, भ० १, २ । २. "तन्मङ्गलमादौ शास्त्रस्य क्रियते तथा मध्ये पर्यवसाने चेति । एकैककरणप्रयोजनमाह—प्रथमं शास्त्रार्थाविघ्नपारगमनाय निर्दिष्टमिति गाथार्थः । तस्यैव शास्त्रार्थस्य प्रथममङ्गलकरणप्रसादादविघ्नेन परं पारमुपागतस्य सतः स्थैर्यार्थं मध्यमम्, निर्दिष्टमिति वर्तते । तथान्त्यमपि तस्यैव मध्यमङ्गलकरणात् तथाभूतस्य सतः अव्यवच्छित्तिनिमित्तम्, कस्येत्याह—शिष्यप्रशिष्यादिवंशस्य । निर्दिष्टमिति वर्तते, नात्मार्थमेव शास्त्रावगतिरिष्यते इति गाथार्थः ।—विशेषा० को० गा० १३-१४ । प्रज्ञा० मलय० प० १ । आ० मलय० प० ३ अ० । बृहत्कल्प० मलय० पृ० १ । तुलना—"पढमे मंगलवयणे सिस्सा सत्थस्स पारगा होंति । मज्झिम्मे णिव्विग्घं विज्जा विज्जाफलं चरिमे ॥"—ति० प० १।२९ । "मंगलं सुत्तस्स आदीए मज्झे अवसाणे च वत्तव्वं । उक्तं च—आदीवसाणमज्झे पण्णत्तं मंगलं जिणिंदेहिं । तो कयमंगलविणयो वि णमोसुत्तं पवक्खामि ।"—धवला पृ० ३९ । "उक्तं च—आदौ मध्येऽवसाने च मङ्गलं भाषितं बुधैः । तज्जिनेन्द्रगुणस्तोत्रं तदविघ्नप्रसिद्धये ॥"—धवला पृ० ४१ । आप्तप० पृ० ३ । शाकटायनन्या० ।

'तं मंगलमाईए मज्झे पज्जंतए य[1] सत्थस्स ।
पढमं सत्थस्साविग्घपारगमणाए निद्दिट्ठं ॥१॥
[2]तस्सेवाविग्घत्थं मज्झिमयं अंतिमं च तस्सेव ।
अव्वोच्छित्तिनिमित्तं सिस्सपसिस्साइवंसस्स ॥२॥'

[ विशेपा० गा० १३-१४ ]

§ ९. 'वीरं नत्वा' इत्युक्तं तत्र क्त्वाप्रत्ययस्योत्तरक्रियासापेक्षत्वात् 'निगद्यते' इति क्रियापदमत्र संबन्धनीयम् । को निगद्यते । सर्वदर्शनवाच्योऽर्थः । सर्वाणि मूलभेदापेक्षया समस्तानि यानि दर्शनानि बौद्धादीनि तैस्तेषां वा वाच्योऽभिधेयोऽर्थो देव-तत्त्व-प्रमाणादिलक्षणः [3]संक्षेपेण समासेन निगद्यतेऽभिधीयते । मयेत्यनुक्तमप्यत्रार्थाद् गम्यते ।

§ १०. एतेन साक्षादभिधेयमभ्यधात्, संबन्धप्रयोजने तु [4]सामर्थ्यादवसेये। सर्वदर्शनवक्तव्यदेव-तत्त्वादिज्ञानमुपेयम्, इदं शास्त्रं तस्योपायः, एवमुपायोपेयलक्षणः संबन्धः सूचितो द्रष्टव्यः । [5]प्रयोजनं तु द्वेधा कर्तुः श्रोतुश्च । द्वयमपि द्वेधा – अनन्तरं परंपरं च । कर्तुरनन्तरं प्रयोजनं सत्वानुग्रहः । श्रोतुरनन्तरं सर्वदर्शनाभिमतदेव-तत्त्व-प्रमाणादिज्ञानम् । द्वयोरपि परंपरं पुनर्हेयोपादेयदर्शनानि ज्ञात्वा हेयान्यपहाय, उपादेयं चोपादाय परंपरयानन्तचतुष्टयात्मिका सिद्धिरिति ।

---

मंगल करना चाहिए । आदिमंगल निर्विघ्नरूपसे शास्त्रके पारगमनके लिए, मध्यमंगल शास्त्रकी स्थिरताके लिए तथा अन्तिम मंगल शिष्य प्रशिष्य-परिवारमें शास्त्रकी परम्परा स्थिर रखनेके लिए किया जाता है ॥१-२॥'

§ ९. श्लोकमें 'वीरं नत्वा' यह कहा है । व्याकरणशास्त्रके नियमके अनुसार जिस क्रियामें 'क्त्वा' प्रत्यय लगा रहता है वह क्रिया आगे होनेवाली किसी दूसरी क्रियाकी अपेक्षा रखती है । इसलिए यहाँ 'नत्वा' क्रियाका 'निगद्यते' क्रियासे सम्बन्ध कर लेना चाहिए । तब सीधा वाक्यार्थ इस प्रकार हो जाता है—'वीरको नमस्कार करके बौद्धदर्शन आदि सभी मूलदर्शनोंमें प्रतिपादित देव, तत्त्व और प्रमाण आदिका स्वरूप संक्षेपसे कहा जाता है । यद्यपि श्लोकमें 'निगद्यते' क्रियाका 'मया' यह कर्ता अनुक्त है, तो भी क्रियाकी सामर्थ्यसे उसका अध्याहार कर लेना चाहिए ।

§ १०. इस श्लोकमें आचार्यने समस्त दर्शनोंके कथन करनेकी प्रतिज्ञा करके ग्रन्थका अभिधेय समस्त-दर्शनके देवादि तत्त्व हैं, यह स्वयं ही बता दिया है । सम्बन्ध और प्रयोजन सामर्थ्यसे ज्ञात हो जाते हैं । यहाँ सभी दर्शनोंमें प्रतिपादित देवता तथा तत्त्व आदिका यथार्थ ज्ञान ही उपेय अर्थात् प्राप्तव्य है और यह ग्रन्थ उस ज्ञानका साधन होनेसे उपाय है । अतः उपायोपेय रूप सम्बन्ध सूचित हो जाता है । प्रयोजन दो प्रकारका है—एक ग्रन्थकारका तथा दूसरा श्रोताका । दोनों ही प्रयोजन साक्षात् और परम्पराके भेदसे दो-दो प्रकारके होते हैं । इस ग्रन्थमें ग्रन्थकारका साक्षात्प्रयोजन है—तत्त्वका परिज्ञान कराके प्राणियोंका उपकार करना । सभी दर्शनोंमें प्रतिपादित देव, तत्त्व तथा प्रमाण आदिके स्वरूपका यथार्थपरिज्ञान करना श्रोताका साक्षात् प्रयोजन है । दोनोंका परम्परा प्रयोजन है—दर्शनोंमें हेयोपादेयका विवेक प्राप्त करके हेयका परित्याग तथा

---

१. अ—भ० १, २ । २. तस्सेवा उ विज्जट्ठं भ० २ । ३. संक्षेपेन—प० १, २; भ० १ । ४. -र्थ्यात्से— प० १, २, भ० १, २ । ५. तुलना—"प्रयोजनं द्वेधा कर्तुः श्रोतुश्च । पुनर्द्विविधम्—अनन्तरं सान्तरं च ।"—स्या०र० पृ० १० ।

§ ११. नन्वयं शास्त्रकारः सर्वदर्शनसंबन्धीनि शास्त्राणि सम्यक्परिज्ञायैव परोपकाराय प्रस्तुतं शास्त्रं दृब्धवान्, तत्कथमनेनैवेहेदं नाभिदधे–'अमुकममुकं दर्शनं हेयम्, अमुकं चोपादेयम्' इति चेत्, उच्यते–इह[1] सर्वदर्शनान्यभिधेयतया प्रक्रान्तानि, तानि माध्यस्थ्येनैवाभिदधानोऽत्रौचितीं नातिक्रामति । 'इदमिदं हेयम्, इदं चोपादेयम्' इति ब्रुवाणस्तु प्रत्युत सतां सर्वदर्शनानां चानादेयवचनो वचनीयतामञ्चति ।

§ १२. नन्वेवं तर्ह्यस्याचार्यस्य न परोपकारार्था प्रवृत्तिः । कुत एवं भाषसे । नन्वेष दर्शयामि– ये केचन मादृशाः श्रोतारः स्वयमल्पबुद्धित्वेन हेयोपादेयदर्शनानां विभागं न जानीयुस्तेषां सर्वदर्शनसतत्त्वं[2] निशम्य प्रत्युतैवं बुद्धिर्भवेत्–'सर्वदर्शनानि तावन्मिथो विरुद्धाभिधायीनि, तेषु च कतरत्परमार्थसदिति न परिच्छिद्यते । तत्किमेतैर्दर्शनैर्दुर्ज्ञानैः प्रयोजनम् । यदेव हि स्वस्मै रोचते तदेवानुष्ठेयम्' इति । एवंविधाश्चाविभागज्ञा अस्मिन्काले भूयांसोऽनुभूयन्ते । तदेवं शास्त्रकारस्य सूरेरुपकाराय प्रवृत्तस्य प्रत्युत प्रभूतानामपकारायापि प्रवृत्तिः प्रबभूव, ततश्च लाभमिच्छतो मूलहानिरजनिष्टेति चेत् । न, शास्त्रकारात्सर्वोपकारायैव प्रवृत्तात् कस्याप्यपकारासिद्धेः । विशेषणद्वारेण हेयोपादेयविभागस्यापि कतिपयसहृदयहृदयसंवेद्यस्य संसूचनात् । तथाहि–सद्दर्शनं जिनं नत्वा–

---

उपादेयका ग्रहण करके परम्परासे अनन्तज्ञानादि चतुष्टय रूप सिद्धिका प्राप्त करना ।

§ ११. **शंका**—जब शास्त्रकारने सभी दर्शनोंके ग्रन्थोंका अच्छी तरह आलोडन करके ही परोपकारके लिए इस शास्त्रको रचा है तब उन्होंने ही 'अमुक-अमुक दर्शन हेय है तथा अमुक-अमुक दर्शन उपादेय है' यह स्पष्टरूपसे क्यों नहीं कह दिया ? **समाधान**—इस ग्रन्थमें सभी दर्शनोंका समुच्चयरूपसे कथन करना ग्रन्थकारको इष्ट है । अतः वह पूर्ण मध्यस्थ भावसे उनका यथार्थ निरूपण करे यही उचित है । इसके विपरीत यदि वह अपनी इस मर्यादाका उल्लंघन कर 'ये दर्शन हेय हैं और यह उपादेय है' इस प्रकार उनकी हेयोपादेयतामें अपना दृष्टिकोण प्रकट करता है तो तटस्थ सज्जन तथा अन्यदर्शनावलम्बी उसके वचनोंमें आदर तो करेंगे ही नहीं प्रत्युत शास्त्रकारकी निन्दा ही होगी ।

§ १२. **शंका**—यदि आचार्य दर्शनोंकी हेयोपादेयताका विवेक नहीं बताते हैं तब तो उनकी यह शास्त्रप्रवृत्ति परोपकारके लिए नहीं हुई । **प्रश्न**—ऐसा कहनेका कारण क्या है ? **उत्तर**—यह मैं बताता हूँ । जो मुझ-जैसे मन्दबुद्धि श्रोता हैं वे बुद्धिकी मन्दताके कारण स्वयं तो 'ये दर्शन हेय हैं तथा ये उपादेय' इस प्रकार दर्शनोंमें हेयोपादेय विवेक कर ही नहीं सकते, अतएव वे समस्त दर्शनोंके स्वरूपको सुनकर स्वभावतः यही सोचेंगे कि 'जब सभी दर्शन परस्पर विरोधी कथन करनेवाले हैं, तथा इनमें 'कौन सत्य है और कौन असत्य' यह जानना कठिन है तब इन दर्शनोंको—जिनका समझना ही अत्यन्त कठिन है—जानकर ही हम क्या करेंगे ? जो अच्छा लगे सो करो । इस समय ऐसे दर्शनोंके विवेकको नहीं जाननेवाले ही बहुत हैं । इसलिए शास्त्रकार आचार्यकी परोपकारके लिए की गयी यह प्रवृत्ति विवेकविमुख बहुत लोगोंके अपकारके लिए ही सिद्ध हुई । अतः ग्रन्थकारका लाभके लिए किया गया यह व्यापार मूलका ही नाश करनेवाला सिद्ध हुआ । **समाधान**—सबके उपकारके लिए ही प्रवृत्ति करनेवाले शास्त्रकारसे किसी भी व्यक्तिका अपकार हो ही नहीं सकता । आचार्यने स्वयं 'सद्दर्शन' आदि विशेषणों-द्वारा दर्शनोंके हेयोपादेय विवेककी भी बड़ी कुशलतासे सूचना की है, जो कुछ सहृदय व्यक्ति ही समझ सकते हैं । वह इस

---

१. इह तु सर्व—आ० । २. सत्तत्त्वं क०, मु । मतत्त्वं प० १, २ ।

"सद्विद्यमाने सत्ये च प्रशस्तार्चितसाधुषु" [अनेकार्थ० १।१०] इत्यनेकार्थनाममालावचनात्, सत्सत्यं न पुनरसत्यं दर्शनं मतं यस्य तम्। जिनमिति विशेष्यम्। चतुर्विंशतेरपि जिनानामेकतरं(मं) रागादिशत्रुजयात्सान्वयनामानं जिनं वीतरागं नत्वा। एतेन पदद्वयेन चतुर्विंशतेरपि जिनानामन्योन्यं मतभेदो नास्तीति सूचितम्। तर्हि श्वेताम्बरदिगम्बराणां कथं मिथो मतभेद इति चेत्, उच्यते—मूलतोऽमीषां मिथो न भेदः किन्तु पाश्चात्त्य एवेति। कीदृशं जिनम्। अवीरम्। आः[1] स्वयंभूः, अः कृष्णः, उरीश्वरः। 'आ अ उ' इति स्वरत्रययोगे 'ओ'[2] इति सिद्धम्, तानीरयति तन्मतापासनेन प्रेरयतीत्यचि प्रत्ययेऽवीरम्, सृष्ट्यादिकर्तृब्रह्मकृष्णेश्वरदेवताभिमतमतानां निरासमित्यर्थः। तथा स्याद्वाददेशकम्। स्याद्वादं द्यन्ति छिन्दते "क्वचित्[3]" [हैम० ५।१।१७१] डः इति डप्रत्यये स्याद्वाददाः तत्तदसद्भूतविरोधादिदूषणोद्घोषणैः स्याद्वादस्य छेदिनः[4] इत्यर्थः। तेषाम् ई लक्ष्मीं महिमानं वा श्यति तत्तदीयमतापासनेन तनूकरोति यत्तत्स्याद्वाददेशम्। कै गै रै शब्दे। कै कायतीति "क्वचित्"

---

प्रकार है—आचार्यने 'सद्दर्शनं जिनं नत्वा' कहा है। सत् शब्दका प्रयोग अनेकार्थ नाममालाके वचनानुसार 'विद्यमान, सत्य, प्रशस्त, पूजित तथा साधु' इन अर्थोंमें होता है। अतः 'सद्दर्शन' पदका अर्थ होगा—सत् अर्थात् सत्य किन्तु असत्य नहीं, ऐसा जिसका दर्शन–मत है वह। अर्थात् 'सत्य मतवाला' होता है। श्लोकमें 'जिन' पद विशेष्य है। इसका एक वचन रूपसे निर्देश किया गया है। इससे यह सूचित होता है कि चौवीसों ही तीर्थंकर रागादि शत्रुओंको जीतनेके कारण सार्थक नामवाले वीतराग जिन हैं, अतः इनमें-से जिस किसी भी एक तीर्थंकर जिनका ग्रहण कर लेना चाहिए। 'सद्दर्शन और जिन' इन दो पदोंसे यह भी सूचित होता है कि चौवीसों ही तीर्थंकर सद्दर्शन अर्थात् समीचीन मतके प्रकाशक थे, उनके शासनमें परस्पर कोई भी मतभेद या विरोध नहीं है। प्रश्न—तब आज जो श्वेताम्बर और दिगम्बर रूपसे वीर शासनमें परस्पर मतभेद दिखाई देता है वह क्यों है? उत्तर—मूल दृष्टिसे इनमें कोई भेद नहीं है। वह तो पीछेका है। इस तरह इन दो पदोंसे जैन-दर्शनकी उपादेयता या सद्दर्शनताका सूचन कर ही दिया है। वे जिन कैसे हैं? 'अवीर' हैं। 'नत्वावीरम्' यहाँ 'नत्वा अवीरम्' ऐसा पदच्छेद करना चाहिए। अवीरका अर्थ होता है—'अवीर' का यहाँ आ + अ + उ + ईर इस प्रकार पदच्छेद किया गया है। आ = ब्रह्मा, अ = विष्णु, उ = ईश्वर अर्थात् महादेव। आ, अ तथा उ तीनों स्वर मिलकर सन्धिके नियमके अनुसार 'ओ' बन जाते हैं। जो इस 'ओ' को अर्थात् ब्रह्मा विष्णु और महेश्वरको ईरयति अर्थात् उनके मतका निराकरण कर प्रेरणा करता है—उन्हें खदेड़ देता है वह (ओ + ईर् + अ)अवीर है। अर्थात् सृष्टि-स्थिति-प्रलयके कर्ता ब्रह्मा-विष्णु-महादेवको माननेवाले दर्शनोंका निरास करनेवाला अवीर है। 'स्याद्वाददेशक' यहाँ स्याद्वादद + ई + श + क इस प्रकार पदच्छेद किया है। स्याद्वादको जो द्यन्ति अर्थात् छेदन करते हैं वे 'स्याद्वादद' अर्थात् संशयादि दूषणोंका उद्भावन कर स्याद्वादके छेदन करनेवाले कहे जाते हैं। यहाँ दो-अवखण्डने धातुसे 'क्वचित्' इस सूत्रसे ड प्रत्यय करनेपर 'द' रूप निष्पन्न होता है। इन स्याद्वादद अर्थात् स्याद्वादके विरोधियोंकी ई अर्थात् लक्ष्मी—महिमाको जो 'श्यति' अर्थात् उनके मतका खण्डन करके कृश करता है वह (स्याद्वादद + ई + श) स्याद्वाददेश है। 'कै गै रै' धातुएँ शब्दार्थक हैं। कै धातुसे 'क्वचित्' इसी सूत्रसे 'ड' प्रत्यय

---

१. आ स्व—आ०। अः कृष्णः आ स्वयंभूः उ—भ० २। "अकारो वासुदेवः स्यादाकारस्तु पितामहः।... उकारः शंकरः प्रोक्तः...." —अनेकार्थध्वनि० श्लो० १, २। २. उरिति—आ०। औरिति—क०। ३. "क्वचित्—उक्तादन्यत्रापि यथालक्ष्यं डः स्यात" —हैम० लघु० ५।१।१७१। ४. —नः तेषाम्—आ०।

[हैम० ५।१।१७१] इति डः, कं वचनम्, स्याद्वाददेशं कं वचनं यस्य तम्। अनेन विशेषणेन प्रागुक्तानुक्तानामशेषाणां बौद्धादीनां संभवैतिह्यप्रमाणवादिचरकप्रमुखाणां च मतानामुच्छेदकारि वचनमित्यर्थः। 'जिनं नत्वा मया सर्वदर्शनवाच्योऽर्थो निगद्यते' इत्युक्तं ग्रन्थकृता। अत्र च नमनक्रिया प्राक्कालसंबन्धिनी, क्त्वाप्रत्ययस्य प्राक्कालवाचकत्वात्, निगदनक्रिया तु वर्तमानजा। ते चैकेनैव ग्रन्थकृता क्रियमाणे नानुपपन्ने, अपरथा सकलव्यवहारोच्छेदप्रसंगात्। न चैवं भिन्नकालयोः क्रिययोरेककर्तृकता बौद्धमते संभवति, तेन क्षणिकवस्त्वभ्युपगमात्। ततः कश्चिद्बौद्धमतस्य प्रस्तुतग्रन्थस्यादावुक्तत्वेनोपादेयतां मन्येत, तन्निवारणाय प्रागुक्तविशेषणसंगृहीतमपि बौद्धमतनिरसनं पुनरिह सूचितं द्रष्टव्यम्। एतेषां परदर्शनानां निरसनप्रकारो ग्रन्थान्तरादवसेयः। तदेवं जिनस्य विशेषणद्वारेण सत्यदर्शनतां सर्वपरदर्शनजेतृवचनतां चाभिदधता अखिलान्यदर्शनानां हेयता जैनदर्शनस्योपादेयता[1] च सूचिता मन्तव्या। ततो नास्माद् ग्रन्थकारात् सत्यासत्यदर्शनविभा-

करनेपर 'क' शब्द सिद्ध होता है। जिसका 'क' अर्थात् वचन 'स्याद्वाददेश' है अर्थात् स्याद्वादविरोधियोंका खण्डन करनेवाला है वह स्याद्वाददेशक है। स्याद्वाददेशक विशेषणका भी अर्थ है जिसके वचन स्याद्वादमें विरोधादि असद्भूत दूषणोंका आरोप करनेवाले अन्य मतोंका खण्डन करनेवाले हैं वह। इस तरह 'स्याद्वाददेशक' इस विशेषणसे सूचित होता है कि भगवान्के वचन उक्त या अनुक्त सभी बौद्धादि दर्शनोंके तथा सम्भव और ऐतिह्यको प्रमाण माननेवाले चरक आदिके मतोंके उच्छेद करनेवाले हैं। अतः इनसे जैनदर्शनके अतिरिक्त अन्यदर्शनोंमें हेयताका भी सूचन हो ही जाता है।

ग्रन्थकारने आद्यश्लोकमें 'जिनं नत्वा सर्वदर्शनवाच्योऽर्थो निगद्यते' अर्थात् जिनदेवको नमस्कार कर सब दर्शनोंके वाच्यार्थका कथन करता हूँ, यह प्रतिज्ञा की है। इसका तात्पर्य है कि पहले नमस्कार करके इस समय ग्रन्थका कथन करता हूँ। क्त्वा प्रत्यय अतीतकालका वाचक होता है अतः यहाँ नमनक्रिया प्राक्कालीन है तथा ग्रन्थनिगदनक्रिया वर्तमानकालीन। (जैनमतमें आत्माको कथंचिन्नित्य स्वीकार किया है अतः) एक ही ग्रन्थकार प्राक्कालीन नमनक्रिया तथा उत्तरकालीन ग्रन्थनिगदनक्रियाका कर्त्ता हो सकता है, इसमें कोई विरोध नहीं है। सारांश है कि यदि भिन्नकालीन दो क्रियाओंका कर्त्ता एक न हो अर्थात् पूर्व और उत्तर पर्यायोंमें एक आत्माका अस्तित्व न माना जाय तो जगत्के समस्त व्यवहारोंका उच्छेद हो जायगा क्योंकि एक कर्त्ता जब भिन्नकालीन दो क्रियाओंको नहीं कर सकेगा और वह अनेक समय तक स्थिर ही नहीं रहेगा तब जगत्के देन-लेन, हिंसक-हिंस्य, गुरु-शिष्य आदि सभी प्रतीतिसिद्ध व्यवहारोंका लोप हो जायेगा। अतः आत्माको कथंचिन्नित्य माननेपर ही उसमें भिन्नकालीन दो क्रियाओंका कर्तृत्व बन सकता है। किन्तु बौद्धोंके मतमें भिन्नकालीन दो क्रियाओंका एक कर्ता नहीं बन सकता क्योंकि उन्होंने वस्तुको क्षणिक माना है। सारांश है कि 'यो यत्रैव स तत्रैव यो यदैव तदैव सः'—जो जहाँ और जब उत्पन्न हुआ है वह वहीं और उसी क्षणमें ही रहता है कालान्तर तथा देशान्तरमें नहीं पहुँच सकता। अतः ऐसे अनन्वित क्षणिकवादमें किसी भी पदार्थका भिन्नकालीन दो क्रियाओंके काल तक पहुँचना सम्भव ही नहीं है। यद्यपि स्याद्वाददेशक आदि विशेषणोंसे बौद्धमतका निरास हो जाता था फिर भी 'नत्वा सर्वदर्शनवाच्योऽर्थः निगद्यते' इस प्रतिज्ञावाक्यसे व्यक्त होनेवाले व्यंग्यार्थसे बौद्धमतका पुनः निराकरण इसलिए किया है कि कोई यह न समझ ले कि इस ग्रन्थमें सर्वप्रथम बौद्धदर्शनका ही निरूपण है अतः बौद्धदर्शन ही उपादेय है। इन सभी परदर्शनोंका खण्डन अन्य जैनतर्कग्रन्थोंमें पर्याप्त विस्तारसे किया गया है अतः वह उन्हीं ग्रन्थोंसे देख लेना चाहिए।

इस तरह 'जिनदेव' के सद्दर्शन स्याद्वाददेशक आदि विशेषणों-द्वारा ग्रन्थकारने जैनदर्शनकी

१. —ता सू—आ०, क०।

गानभिज्ञानामप्यपकारः कश्चन [1]संभवतीति, तद्विभागस्यापि व्यञ्जितत्वात् ।

§ १३. अत्रापरः कश्चिदाह– ननु येषां सत्यासत्यमतविभागाविर्भावके ग्रन्थकारवचसि सम्यगास्था न भवित्री तेषां का वार्तेति । उच्यते—येषामास्था न भाविनी ते द्वेधा—एके रागद्वेषाभावेन मध्यस्थचेतसः, अन्ये पुना रागद्वेषादिकालुष्यकलुषितत्वाद् दुर्बोधचेतसः । ये दुर्बोधचेतसः तेषां सर्वज्ञेनापि सत्यासत्यविभागप्रतीतिः कर्तुं दुःशका किं पुनरपरेणेति तानवगणय्य मध्यस्थचेतस उद्दिश्य विशेषणावृत्त्या सत्यासत्यमतविभागज्ञानस्योपायं प्राह– सद्दर्शनमिति । वीरं कथंभूतम् । सद्दर्शनम्– सन्तः साधवो मध्यस्थचेतस इति यावत् । तेषां दर्शनं ज्ञानम् अर्थात्सत्यासत्यमतविभागज्ञानं यथावदाप्तत्वपरीक्षाक्षमत्वेन यस्माद्वीरात्स सद्दर्शनस्तम् । एतेन श्रीवीरस्य यथावदाप्तत्वादिस्वरूपमेव परीक्षणीयम् इति सूचितम् । अथवा, सतां साधूनां दर्शनं तत्त्वार्थश्रद्धानलक्षणं यस्मात् स सद्दर्शनः । अथवा, सन्तो विद्यमाना जीवाजीवादयः पदार्थास्तेषां दर्शनं यथावदवलोकनं यस्माद्वीरात्स सद्दर्शनस्तम् । कुत एवंविधम् । यतः स्याद्वाददेशकं प्रागुक्तस्याद्वादभाषकम् । एवंविधमपि कुतः । इत्याह—यतो जिनं राग-द्वेषाद्विजयनशीलम् । जिनो हि वीतरागत्वादसत्यं न भाषते, तत्कारणा-

---

सत्यताका तथा समस्त परदर्शनोंपर विजय प्राप्त करनेवाले वचनका अभिधान करके यह सूचित किया है कि अन्य समस्त दर्शन हेय हैं तथा जैनदर्शन उपादेय है। इसलिए इस ग्रन्थकारसे उन अल्पबुद्धि श्रोताओंके भी अपकारकी सम्भावना नहीं की जा सकती जो दर्शनोंकी सत्यासत्यताका निर्णय करनेमें असमर्थ हैं।

§ १३. शंका—दर्शनोंमें सत्यासत्य विभाग करनेवाले इस ग्रन्थकारके वचनोंमें जिन श्रोताओंकी सम्यक् श्रद्धा न हो उनको सत्यासत्यका परिज्ञान कैसे होगा?

समाधान—जो श्रद्धा नहीं करेंगे ऐसे श्रोता दो प्रकारके हो सकते हैं—(१) रागद्वेषादिजन्य दुराग्रहसे रहित मध्यस्थ चित्तवृत्तिवाले, (२) रागद्वेषादिसे कलुषित होनेके कारण दुर्बोध चित्तवाले। इनमें जो दुर्बोध चित्तवाले हैं उन्हें तो स्वयं सर्वज्ञ भी सत्यासत्य विभाग नहीं करा सकता दूसरोंकी तो बात ही क्या? इसलिए ऐसे श्रोताओंकी उपेक्षा करके मध्यस्थ चित्तवृत्तिवाले जिज्ञासु श्रोताओंको लक्ष्यमें रखकर 'सद्दर्शन' आदि विशेषणोंकी पुनः आवृत्ति करके सभी दर्शनोंमें सत्यासत्य विवेक करनेका उपाय बताते हैं।

मूलमें वीरको सद्दर्शन कहा गया है।। 'सद्दर्शन' का अर्थ है—जिस भगवान् वीरके प्रसादसे सत् अर्थात् मध्यस्थ चित्तवृत्तिवाले साधु पुरुषोंको आप्तकी यथावत् परीक्षा करनेकी शक्ति होनेके कारण दर्शन-ज्ञान अर्थात् मतोंमें सत्यासत्यका विवेक ज्ञान उत्पन्न होता है, वह सद्दर्शन वीर है। इस विशेषणसे यह सूचित होता है कि भगवान् वीरके आप्तत्व आदि स्वरूपकी ही यथावत् परीक्षा करनी चाहिए। अर्थात् चूंकि भगवान् वीर आप्तत्वकी कठिन परीक्षाको सह सकते हैं, वे उसमें खरे उतर सकते हैं अतः इन वीरके प्रसादसे अन्य साधुपुरुषोंको भी सत्यासत्य विवेक करनेकी सामर्थ्य प्राप्त हो सकती है। इसीलिए टीकाकार यहाँ भगवान् वीरके आप्तत्वकी परीक्षाकी सूचना दे रहे हैं। अथवा जिस वीरके प्रसादसे सत् अर्थात् साधुजनोंको दर्शन अर्थात् तत्त्वार्थश्रद्धान रूप सम्यग्दर्शनकी प्राप्ति होती है वह सद्दर्शन वीर है। अथवा जिस वीरके प्रसादसे सत् अर्थात् विद्यमान जीवाजीवादि पदार्थोंका दर्शन अर्थात् यथार्थ अवलोकन होता है वह सद्दर्शन वीर हैं।

प्रश्न—वीर भगवान्की सद्दर्शनता कैसे जानी जाती है?

उत्तर—चूंकि भगवान् वीर स्याद्वादके उपदेशक हैं इसीलिए वे सद्दर्शन हैं। और वे यतः राष-द्वेषादि शत्रुओंके जीतनेके कारण जिन हैं इसीलिए वे सत्य-स्याद्वादके उपदेशक हैं। जिन

---

१. संभवी तद्वि—प० १, २, भ० १, २।

भावादिति भावः[1]। शेषश्लोकव्याख्यानं प्राग्वत् ।

§ १४. एवं चात्रैवमुक्तं भवति– ये हि श्रीवीरस्य यथावदाप्तत्वादिपरीक्षां विधास्यन्ते स्याद्वादं च तत्प्रणीतं मध्यस्थतया सम्यगवलोक्य पश्चात् परमतान्यप्यालोकिष्यन्ते[2] ते सत्यासत्यदर्शनविभागमपि स्वयमेवावभोत्स्यन्ते, किमस्मद्वचनस्यास्थाकरणाकरणेनेति । एतेन ग्रन्थकृता स्वस्य सर्वथात्रार्थे माध्यस्थ्यमेव दर्शितं द्रष्टव्यम् । सत्यासत्यदर्शनविभागपरिज्ञानोपायश्च हितबुद्ध्यात्राभिहितोऽवगन्तव्यः; पुरातनैरपीत्थमेव सत्यासत्यदर्शनविभागस्य करणात् । तदुक्तं पूज्यश्रीहरिभद्रसूरिभिरेव लोकतत्त्वनिर्णये—

"बन्धुर्न नः स भगवान् [3]रिपवोऽपि नान्ये,
साक्षान्न [4]दृष्टचर एकतमोऽपि[5] चैषाम् ।
श्रुत्वा वचः सुचरितं च पृथग् विशेषं
वीरं गुणातिशयलोलतया श्रिताः स्मः ॥१॥"

[ लोकतत्त्व० १।३२ ]

"पक्षपातो न मे वीरे न द्वेषः कपिलादिषु ।
युक्तिमद्वचनं यस्य तस्य कार्यः परिग्रहः ॥२॥"

[ लोकतत्त्व० १।३८ ]

---

वीतराग होनेके कारण असत्य नहीं बोल सकते, क्योंकि असत्य बोलनेके कारण राग-द्वेष-मोह तथा अज्ञान होते हैं। और ये उनमें नहीं हैं। श्लोकके अन्य पदोंकी व्याख्या पहलेकी ही तरह यहाँ समझ लेनी चाहिए।

§ १४. इस व्याख्याका यह फलितार्थ हुआ कि जो तटस्थ जिज्ञासु वीरभगवान्‌के आप्तत्वकी यथावत् परीक्षा करके उनके द्वारा प्रणीत स्याद्वाद सिद्धान्तका मध्यस्थवृत्तिसे अच्छी तरह आलोडन करनेके बाद दूसरे दर्शनोंका अध्ययन करेंगे उन्हें दर्शनोंके सत्यासत्यविवेकका स्वयं ही अनुभव हो जायेगा, ऐसे जिज्ञासु श्रोताओंको हमारे (ग्रन्थकारके) वचनोंपर श्रद्धा या अश्रद्धा करनेकी आवश्यकता ही नहीं पड़ेगी। इस तरह ग्रन्थकारने अपने वचनोंमें ही बलात् श्रद्धा करनेपर भार न देकर सर्वत्र अपनी परम मध्यस्थवृत्ति दिखायी है। यहाँ सत्यासत्य विभागज्ञानके उपायोंका प्रदर्शन तो मात्र परहितबुद्धिसे ही किया गया है, किसी दर्शनपर बलात् सत्यत्व या असत्यत्वके आरोप करनेका लेशमात्र भी अभिप्राय नहीं है। पुरातन आचार्योंमें भी इसी तटस्थवृत्तिसे दर्शनोंमें सत्यासत्यविभाग करनेकी शैली रही है। पूज्य श्रीहरिभद्रसूरिने ही लोकतत्त्वनिर्णय ग्रन्थमें कहा है कि—"न तो भगवान् हमारे बन्धु ही हैं और न अन्य हरि-हरादिक शत्रु ही हैं। और न इन सबमें-से किसीको भी हमने प्रत्यक्ष ही देखा है। हाँ, इन सबके द्वारा उपदिष्ट शास्त्रोंका श्रवण कर तथा इनके चरित्रका अच्छी तरह विचार अवश्य किया है। और इसी विचारके परिणाम स्वरूप हमारी गुणानुरागिणी बुद्धि, तथा गुणातिशयपर मोहित हृदय भगवान् महावीरकी शरणमें पहुँच गया है ॥ १ ॥ "हमारा वीरमें कोई पक्षपात-राग नहीं है और न कपिलादिकमें द्वेष ही। हमारी तो यह स्पष्ट नीति है कि—जिसके वचन युक्तियुक्त हों, तर्कशुद्ध हों उसीका स्वीकार करना चाहिए ॥ २ ॥"

---

१. तुलना—"आगमो ह्याप्तवचनमाप्तं दोषक्षयाद्विदुः । क्षीणदोषोऽनृतं वाक्यं न ब्रूयाद्धेत्वसंभवात् ॥"—सांख्य० माठर० पृ० १२ । "रागाद्वा द्वेषाद्वा मोहाद्वा वाक्यमुच्यते ह्यनृतम् । यस्य तु नैते दोषास्तस्यानृतकारणं नास्ति ॥"—पश०उ०पृ० २७ । आप्तस्व० श्लो० ३-४ । २. —लोकयिष्यन्ते आ०, क० । ३. 'अरयोऽपि'—लोकतत्त्व० । ४. 'दृष्टतर एकतमोऽपि'—लोकतत्त्व० । दृष्टतर प० १, २, भ० १, २ । ५. एकतरोपि क०, प० १, २, भ० १ ।

नो चेत् घटवदनित्योऽपि मा भूदिति शब्दे श्रावणत्वमपकर्षति ४।

§ ८५. वर्ण्यावर्ण्याभ्यां प्रत्यवस्थानं वर्ण्यावर्ण्यसमे जाती[1] भवतः। ख्यापनीयो वर्ण्यस्तद्विपरीतोऽवर्ण्यस्तावेतौ वर्ण्यावर्ण्यौ साध्यदृष्टान्तधर्मौ विपर्यस्यन्वर्ण्यावर्ण्यसमे जाती प्रयुङ्क्ते। यथाविधः शब्दधर्मः कृतकत्वादिर्न [2]तादृक् घटधर्मो, यादृक् च घटधर्मो न तादृक् शब्दधर्म इति। साध्यधर्मो दृष्टान्तधर्मश्च हि तुल्यौ कर्तव्यौ। अत्र तु विपर्यासः। यतो यादृग् घटधर्मः कृतकत्वादिर्न तादृक् शब्दधर्मः। घटस्य ह्यन्यादृशं कुम्भकारादिजन्यं कृतकत्वं; शब्दस्य हि ताल्वोष्ठादिव्यापारजमिति ५-६।

§ ८६. धर्मान्तरविकल्पेन प्रत्यवस्थानं विकल्पसमा जातिः[3]। यथा कृतकं किंचिन्मृदु दृष्टं तूलशय्यादि, किंचित्तु कठिनं कुठारादि, एवं कृतकं किंचिदनित्यं भविष्यति घटादिकं, किंचिच्च नित्यं शब्दादीति ७।

---

अर्थात् श्रोत्रेन्द्रिय का विषय नहीं होता, अतः घड़ेकी तरह शब्दको भी अश्रावण ही होना चाहिए। यदि शब्द घड़ेकी तरह अश्रावण नहीं होता तो घड़ेकी तरह अनित्य भी न हो।' इस तरह शब्दके श्रावणत्वधर्मका अपकर्ष अर्थात् अभाव दिखाकर खण्डन करना अपकर्षसमा जाति है।

§ ८५. दृष्टान्त और साध्यमें समानता होनी चाहिए, अतः यदि साध्य वर्ण्य अर्थात् कथन करनेके योग्य—सिद्ध करनेके योग्य असिद्ध है तो दृष्टान्तको भी असिद्ध होना चाहिए इस तरह 'वर्ण्य'का प्रसंग देकर खण्डन करना वर्ण्यसमा जाति है। यदि दृष्टान्त अवर्ण्य अर्थात् सिद्ध करने योग्य नहीं है स्वयं प्रसिद्ध है तो साध्यको भी स्वयंसिद्ध होना चाहिए, इस तरह 'अवर्ण्य'का प्रसंग देकर खण्डन करना अवर्ण्यसमा जाति है। ख्यापनीय अर्थात् जिसका कथन करना है, जिसे सिद्ध करना है उसे वर्ण्य कहते हैं। जो सिद्ध करनेके योग्य न होकर स्वयंसिद्ध है वह अवर्ण्य है। साध्यधर्म वर्ण्य-असिद्ध होता है तथा दृष्टान्तधर्म अवर्ण्य-प्रसिद्ध। साध्यमें अवर्ण्यत्व अर्थात् प्रसिद्धत्व का तथा दृष्टान्तमें वर्ण्यत्व अर्थात् असिद्धत्वका प्रसंग देना वर्ण्यसमा-अवर्ण्यसमा जातियाँ हैं। प्रतिवादी कहता है कि—'शब्दमें जैसे असिद्ध कृतकत्वादि धर्म हैं वैसे घड़ेमें नहीं हैं तथा घड़ेमें जैसे प्रसिद्ध कृतकत्वादि धर्म हैं वैसे शब्दमें नहीं पाये जाते। साध्यधर्म और दृष्टान्तधर्ममें तो पूरी पूरी समानता होनी चाहिए। पर यहाँ तो उलटा ही देखा जा रहा है; 'क्योंकि जैसे प्रसिद्ध कृतकत्वादिधर्म घड़ेमें हैं वैसे शब्दमें नहीं पाये जाते। घड़ेको कुम्हार उत्पन्न करता है अतः घड़ेमें कुम्हारसे उत्पन्न होनारूप कृतकत्व है जो कि प्रसिद्ध है पर शब्द तो तालु ओठ आदिके व्यापारसे उत्पन्न होता है, अतः उसमें ताल्वादि व्यापारजन्यत्वरूप विलक्षण ही कृतकता है जो कि असिद्ध है।'

§ ८६. दूसरे धर्मोंके विकल्प उठाकर खण्डन करना विकल्पसमा जाति है। जैसे—कोई कृत्रिम वस्तु नरम देखी जाती है जैसे रूईकी शय्या आदि, कोई कुल्हाड़ी आदिकी तरह कठिन भी देखी जाती है, उसी तरह कोई कृत्रिम वस्तु अनित्य हो जैसे घड़ा आदि तथा कोई नित्य भी हो जाय जैसे कि शब्द आदि। इस प्रकार कृतकवस्तुमें मृदु कठिन आदि विकल्पोंको उठाकर साध्यमें विपरीतधर्म दिखाना विकल्पसमा जाति है।

---

१. "वर्ण्यावर्ण्याभ्यां प्रत्यवस्थानं वर्ण्यावर्ण्यसमे जाती भवतः। ख्यापनीयो वर्ण्यः साध्यधर्मः। तद्विपर्ययादवर्ण्यः सिद्धो दृष्टान्तधर्मः। तावेतौ वर्ण्यावर्ण्यौ साध्यदृष्टान्तधर्मौ विपर्यस्यन् वर्ण्यावर्ण्यसमे जाती प्रयुङ्क्ते।"—न्यायक० पृ० १८। २. तादृक् च घट—आ०, क०। ३. "धर्मान्तरविकल्पेन प्रत्यवस्थानं विकल्पसमा जातिः"।—न्यायक० पृ० १८।

§ ८७. साध्यसाम्यापादनेन प्रत्यवस्थानं साध्यसमा[1] जातिः। यदि यथा घटस्तथा शब्दः [2]प्राप्तं तर्हि यथा शब्दस्तथा घट इति, शब्दश्च साध्य इति घटोऽपि साध्यो भवेत्, ततश्च न साध्यः साध्यस्य दृष्टान्तः स्यात्। न चेदेवं तथापि वैलक्षण्यात्सुतरां न दृष्टान्त इति ८।

§ ८८. प्राप्त्यप्राप्तिविकल्पाभ्यां प्रत्यवस्थानं प्राप्त्यप्राप्तिसमे जाती[3]। यदेतत्कृतकत्वं साधनमुपन्यस्तं तत्किं प्राप्य साध्यं साधयत्यप्राप्य वा। प्राप्य चेत्[4], तर्हि द्वयोर्विद्यमानयोरेव प्राप्तिर्भवति न सदसतोरिति। द्वयोश्च सत्त्वात्किं कस्य साध्यं साधनं वा। अप्राप्य तु साधनत्वमयुक्तमतिप्रसंगादिति ९–१०।

§ ८९. प्रसंगापादनेन प्रत्यवस्थानं प्रसंगसमा[5] जातिः। यद्यनित्यत्वे कृतकत्वं साधनं, तदा कृतकत्वे किं साधनं, तत्साधनेऽपि किं साधनमिति ११।

§ ९०. प्रतिदृष्टान्तेन प्रत्यवस्थानं प्रतिदृष्टान्तसमा[6] जातिः। अनित्यः शब्दः प्रयत्नानन्तरीय-

---

§ ८७. दृष्टान्तमें साध्यकी असिद्धत्वादि रूप समानताका प्रसंग देकर खण्डन करना साध्यसमा जाति है। यथा 'जैसा घड़ा है वैसा ही शब्द है' तो इसका अर्थ यह भी हुआ कि 'जैसा शब्द है वैसा घड़ा है' क्योंकि समानता तो दुतरफा ही होनी चाहिए। चूँकि शब्द अभी साध्य—असिद्ध है इसलिए घड़ेको भी साध्य होना चाहिए। और जब घड़ा साध्य—असिद्ध हो गया तब वह दृष्टान्त नहीं रह सकेगा, क्योंकि दृष्टान्त तो प्रसिद्ध होता है, जो स्वयं साध्य—असिद्ध है वह दूसरे साध्यको सिद्ध करनेके लिए दृष्टान्त नहीं बन सकता। यदि वह साध्य के समान असिद्ध नहीं है, अर्थात् साध्यकी समानता उसमें नहीं पायी जाती, तब ऐसा विलक्षण पदार्थ अन्वय दृष्टान्त कैसे हो सकता है? अन्वय दृष्टान्त तो साध्यके समानधर्मवाला ही होता है।

§ ८८. प्राप्ति और अप्राप्तिका प्रश्न उठाकर खण्डन करना प्राप्ति-अप्राप्तिसमा जातियाँ हैं। जैसे—यह कृतकत्वसाधन अपने अनित्यत्वरूप साध्यको प्राप्त करके उससे सम्बन्ध स्थापित करके उसकी सिद्धि करता है, अथवा बिना प्राप्त किये ही? यदि सम्बन्ध रखकर साध्यकी सिद्धि करता है; तो प्राप्ति अर्थात् सम्बन्ध तो दो विद्यमान-सिद्ध पदार्थोंमें ही होता है, एक मौजूद तथा दूसरा गैरमौजूद हो तो उनमें सम्बन्ध नहीं हो सकता। इसलिए जब हेतु और साध्य दोनों ही सत्—विद्यमान—सिद्ध हैं तब कौन किसका साधन तथा कौन किसका साध्य होगा? एक साधन तथा दूसरा साध्य क्यों होगा! या तो दोनों ही साध्य होंगे या दोनों ही साधन। यदि हेतु साध्यको प्राप्त किये बिना ही उसकी सिद्धि करे, तो धूमहेतुको जलरूप साध्यकी भी सिद्धि करनी चाहिए। इस तरह इस पक्षमें अतिप्रसंग दोष होता है।

§ ८९. दृष्टान्तमें भी साधनकी आवश्यकताका प्रसंग देकर खण्डन करना प्रसंगसमा जाति है। जैसे—यदि अनित्य साध्यकी सिद्धिके लिए कृतकत्व रूप साधन का प्रयोग किया गया है तो कृतकत्वकी सिद्धिके लिए कौन-सा साधन होगा? उस साधनकी सिद्धिके लिए भी अन्य साधनका प्रयोग होना चाहिए।

§ ९०. प्रतिदृष्टान्त अर्थात् साध्यका अभाव सिद्ध करनेवाले दृष्टान्तका प्रसंग देकर खण्डन करना प्रतिदृष्टान्तसमा जाति है। यथा, 'शब्द अनित्य है क्योंकि वह प्रयत्न करनेपर उत्पन्न होता

---

१. "साध्यसाम्यापादनेन प्रत्यवस्थानं साध्यसमा जातिर्भवति।"—न्यायक० पृ० १८। २. प्राप्तस्तर्हि आ०, क०। ३. "प्राप्त्यप्राप्तिविकल्पाभ्यां प्रत्यवस्थानं प्राप्त्यप्राप्तिसमे जाती भवतः।"—न्यायक० पृ० १८। ४. चेत् द्वयोर्वि—प० १,२, भ० १,२। ५. "प्रसङ्गापादनेन प्रत्यवस्थानं प्रसङ्गसमा जातिर्भवति।"—न्यायक० पृ० १८। ६. "प्रतिदृष्टान्तेन प्रत्यवस्थानं प्रतिदृष्टान्तसमा जातिः।"—न्यायक० पृ० १८।

कत्वात्, घटवदित्युक्ते जातिवाद्याह। यथा घटः प्रयत्नानन्तरीयकोऽनित्यो दृष्टः, एवं प्रतिदृष्टान्त आकाशं नित्यमपि प्रयत्नानन्तरीयकं दृष्टं, कूपखननप्रयत्नानन्तरं तदुपलम्भादिति। न चेदमनै-कान्तिकत्वोद्भावनं भङ्ग्यन्तरेण प्रत्यवस्थानात् १२।

§ ९१. अनुत्पत्त्या प्रत्यवस्थानमनुत्पत्तिसमा[2] जातिः। अनुत्पन्ने शब्दाख्ये धर्मिणि कृतकत्वं धर्मः क्व वर्तते। तदेवं हेत्वाभावादसिद्धिरनित्यत्वस्येति १३।

§ ९२. साधर्म्यसमा वैधर्म्यसमा वा या जातिः पूर्वमुदाहारि सैव संशयेनोपसंह्रियमाणा संशयसमा[3] जातिर्भवति। किं घटसाधर्म्यात्कृतकत्वादनित्यः शब्द उत तद्वैधर्म्यादाकाशसाधर्म्याद-मूर्तत्वान्नित्य इति १४।

§ ९३. द्वितीयपक्षोत्थापनबुद्धया प्रयुज्यमाना सैव साधर्म्यसमा वैधर्म्यसमा च[4] जातिः प्रकरणसमा[5] भवति। तत्रैवानित्यः शब्दः कृतकत्वाद् घटवदिति प्रयोगे नित्यः शब्दः श्रावण-त्वाच्छब्दत्ववदिति। उद्भावनप्रकारभेदमात्रेण च जातिनानात्वं द्रष्टव्यम् १५।

---

है जैसे कि घड़ा' यह कहनेपर जातिवादी कहता है कि—'प्रयत्न करनेपर तो पदार्थकी उत्पत्ति भी होती है तथा अभिव्यक्ति भी, अतः यद्यपि घड़ा प्रयत्नानन्तरीयक अर्थात् प्रयत्नका अविना-भावी होकर अनित्य देखा गया है फिर भी नित्य आकाशरूप प्रतिदृष्टान्त मौजूद है। कुआँ खोदने-पर गड्ढेमें आकाश निकल आता है, अतः जिस तरह प्रयत्नानन्तरीयक होनेपर भी आकाश नित्य है उसी प्रकार शब्दको भी नित्य होना चाहिए।' यद्यपि यह जाति प्रयत्नानन्तरीयक हेतुमें व्यभि-चार दिखानेके कारण अनैकान्तिक हेत्वाभास सरीखी मालूम होती है; परन्तु अनैकान्तिक हेत्वा-भासमें जहाँ केवल हेतुकी मात्र विपक्षवृत्ति दिखाई जाती है, तब इसमें व्यभिचारके स्थानको प्रतिदृष्टान्तके रूपमें उपस्थित करके पक्षमें साध्याभावका प्रसंग दिया जाता है। इस तरह परि-पाटीमें भेद होनेसे यह अनैकान्तिक हेत्वाभास रूप नहीं है।

§ ९१. धर्मीके उत्पत्तिके पहले कारणोंका अभाव दिखाकर खण्डन करना अनुत्पत्तिसमा जाति है। जैसे—यदि शब्द नामक धर्मी अनुत्पन्न है तो कृतकत्व हेतु कहाँ रहेगा? अर्थात् आश्रयासिद्ध हेत्वाभास हो जायगा। जब हेतु ही नहीं रहा तब साध्यकी सिद्धि कैसे होगी? यदि उत्पत्तिके पहले भी शब्द उत्पन्न अर्थात् विद्यमान है तो वह नित्य हो जायेगा।

§ ९२. पूर्वोक्त साधर्म्यसमा या वैधर्म्यसमा जाति जब साध्यमें सन्देह उत्पन्न करनेके लिए प्रयुक्त होती है तब वही संशयसमा जाति कही जाती है। जैसे 'घटके कृतकत्वरूप साधर्म्यसे शब्द अनित्य है, अथवा आकाशके अमूर्तत्वरूप साधर्म्यसे नित्य? अथवा 'घटके कृतकत्वरूप साधर्म्यसे शब्दको अनित्य माना जाय अथवा घटके ही अमूर्तत्वरूप विलक्षणधर्मसे नित्य?'

§ ९३. पूर्वोक्त साधर्म्यसमा या वैधर्म्यसमा जाति जब दूसरे विरुद्धपक्षको खड़ा करनेकी दृष्टिसे प्रयुक्त होती है तब वही प्रकरणसमा कही जाती है। जैसे—'शब्द अनित्य है क्योंकि वह घड़ेकी तरह कृत्रिम है' इसी प्रयोगमें 'शब्द नित्य है क्योंकि वह श्रोत्र इन्द्रियके द्वारा सुना जाता है जैसे शब्दत्व' यह कहकर शब्द नित्यत्व नामका एक दूसरा ही पक्ष खड़ा कर देना प्रकरणसमा जाति है। इन जातियोंमें कहनेके ढंगकी विचित्रताके कारण ही परस्पर भेद है।

---

१. न चैतदनै—भ० २। २. "अनुत्पत्त्या प्रत्यवस्थानमनुत्पत्तिसमा जातिर्भवति।" —न्यायक० पृ० १९। ३. "साधर्म्यवैधर्म्यसमा जातिर्या पूर्वमुदाहृता सैव संशयेनोपक्रियमाणा संशयसमा जाति-र्भवति।"—न्यायक० पृ० १९। ४. वा भ० २। ५. "द्वितीयपक्षोत्थापनबुद्धया प्रयुज्यमाना सैव साधर्म्यसमा वैधर्म्यसमा जातिः प्रकरणसमा भवति।"—न्यायक० पृ० १९।

§ ९४. त्रैकाल्यानुपपत्त्या हेतोः[1]प्रत्यवस्थानहेतुसमा[2]जातिः। हेतुः साधनं तत्साध्यात्पूर्वं पश्चात्सह वा भवेत्। यदि पूर्वमसति साध्ये तत्कस्य साधनम्। अथ पश्चात्साधनं तर्हि पूर्वं साध्यं तस्मिंश्च पूर्वसिद्धे किं साधनेन। अथ युगपत्साध्यसाधने तर्हि तयोः सव्येतरगोविषाणयोरिव साध्यसाधनभाव एव न भवेदिति १६।

§ ९५. [3]अर्थापत्त्या प्रत्यवस्थानमर्थापत्तिसमा[4] जातिः। यद्यनित्यसाधर्म्यात्कृतकत्वादनित्यः शब्दोऽर्थादापद्यते, तदा नित्यसाधर्म्यान्नित्य इति। अस्ति चास्य नित्येनाकाशादिना साधर्म्यममूर्तत्वमित्युद्भावनप्रकारभेद एवायमिति १७।

§ ९६. अविशेषापादनेन प्रत्यवस्थानमविशेषसमा[5] जातिः। यदि शब्दघटयोरेको धर्मः कृतकत्वमिष्यते, तर्हि समान[6]धर्मयोगात्तयोरविशेषे तद्वदेव सर्वपदार्थानामविशेषः प्रसज्यत इति १८।

§ ९७. उपपत्त्या प्रत्यवस्थानमुपपत्तिसमा[7] जातिः। कृतकत्वोपपत्त्या शब्दस्यानित्यत्वं, तर्ह्यमूर्तत्वोपपत्त्या नित्यत्वमपि कस्मान्न भवतीति पक्षद्वयोपपत्त्यानध्यवसायपर्यवसानत्वं विवक्षितमित्युद्भावनप्रकारभेद एवायम् १९।

---

§ ९४. तीनों कालोंमें हेतुकी असिद्धि बतला कर खण्डन करना अहेतुसमा जाति है। जैसे हेतु साध्यके पहले रहता है, या पीछे रहता है, या साथ रहता है? साध्यके पहले तो हो नहीं सकता; क्योंकि जब साध्य ही नहीं है तब वह साधन किसका होगा? यदि पीछे रहता है; तो जब साध्य पहले ही रह गया अर्थात् सिद्ध हो गया तब साधनकी आवश्यकता ही क्यों होगी? साधन कालमें साध्य ही नहीं रहा तब किसकी सिद्धि की जायगी? यदि साध्य और साधन सहभावी हैं; तब उनमें गायके दाँएँ-बाँएँ सींगोंकी तरह परस्पर साध्यसाधन भाव नहीं हो सकता। उस समय 'कौन साधन है तथा कौन साध्य?' यह सन्देह भी हो सकता है।

§ ९५. अर्थापत्तिसे शब्दोंका दूसरा अर्थ फलित करके खण्डन करना अर्थापत्तिसमा जाति है। जैसे—यदि अनित्य घटादि पदार्थके कृतकत्वरूप साधर्म्यसे शब्द अनित्य होता है तो इसका यह मतलब अर्थात् ही निकल आता है कि 'वह नित्य पदार्थके साधर्म्यसे नित्य भी होगा, शब्दमें नित्य आकाशका अमूर्तत्वरूप साधर्म्य भी पाया जाता है अतः उसे नित्य होना चाहिए।' इन जातियोंमें परस्पर प्रायः कहनेकी शैलीका ही भेद है।

§ ९६. दृष्टान्त और पक्षमें अविशेपता अर्थात् समानता देखकर किसी अन्य धर्मसे सभी पदार्थोंमें-से अविशेपता बतलाकर खण्डन करना अविशेपसमा जाति है। जैसे—यदि शब्द और घटमें कृतकत्वरूप एक धर्मकी दृष्टिसे अविशेपता है तो सत्त्वरूप एक धर्मकी दृष्टिसे सभी पदार्थोंमें अविशेपता अर्थात् समानता होनी चाहिए और इस तरह सभी पदार्थोंको अनित्य होना चाहिए।

§ ९७. साध्य तथा साध्याभाव दोनोंकी उपपत्ति—युक्ति दिखाकर खण्डन करना उपपत्तिसमा जाति है। जैसे—यदि कृतकत्वरूप युक्तिसे शब्दमें अनित्यता सिद्ध होती है तो अमूर्तत्वकी उपपत्तिसे नित्यता क्यों नहीं सिद्ध होती? इस तरह दोनों पक्षोंकी युक्तियाँ दिखाई जानेसे शब्दके किसी भी धर्मका निश्चय नहीं हो सकेगा। यह भी एक कहनेका ही ढंग है।

---

१. –स्थानं हेतु–आ०, क०, प० १,२, भ० १। २. "त्रैकाल्यानुपपत्त्या प्रत्यवस्थानमहेतुसमा जातिर्भवति।"—न्यायक० पृ० १९। ३. अर्थोपपत्त्या भ० २। ४. "अर्थापत्त्या प्रत्यवस्था नाम अर्थापत्तिसमा जातिर्भवति।" —न्यायक० पृ० १९। ५. "अविशेपापादनेन प्रत्यवस्थानमविशेषसमा जातिर्भवति।"—न्यायक० पृ० १९। ६. –धर्मयोरविशेपे भ० २। ७. "उपपत्त्या प्रत्यवस्थानमुपपत्तिसमा जातिर्भवति।" —न्यायक० पृ० १९।

§ ९८. उपलब्ध्या प्रत्यवस्थानमुपलब्धिसमा[1] जातिः। अनित्यः शब्दः प्रयत्नानन्तरीयकत्वादित्युक्ते प्रत्यवतिष्ठते। न खलु प्रयत्नानन्तरीयकत्वमनित्यत्वे साधनम्। साधनं हि तदुच्यते येन विना न साध्यमुपलभ्यते। उपलभ्यते च प्रयत्नानन्तरीयकत्वेन विनापि विद्युदादावनित्यत्वं, शब्देऽपि क्वचिद्वायुवेगभज्यमानवनस्पत्यादिजन्ये तथैवेति २०।

§ ९९. अनुपलब्ध्या प्रत्यवस्थानमनुपलब्धिसमा[2] जातिः। तत्रैव प्रयत्नानन्तरीयकत्वे हेतावुपन्यस्ते सत्याह जातिवादी। न [3]प्रयत्नकार्यः शब्दः प्रागुच्चारणादस्त्येवासौ, आवरणयोगात्तु नोपलभ्यते। आवरणानुपलम्भेऽप्यनुपलम्भान्नास्त्येवोच्चारणात्प्राक्शब्द इति चेत् न। अत्र हि यानुपलब्धिः सा स्वात्मनि वर्तते न वा। वर्तते चेत्तदा यत्रावरणेऽनुपलब्धिर्वर्तते, तस्यावरणस्य यथानुपलम्भस्तथावरणानुपलब्धेरप्यनुपलम्भः स्यात्। आवरणानुपलब्धेश्चानुपलम्भादभावो भवेत्। तदभावे चावरणोपलब्धेर्भावो भवति। ततश्च मृदन्तरित[4]मूलकीलादिवदावरणोपलब्धिकृतमेव

§ ९८. निर्दिष्ट साधनके अभावमें साध्यकी उपलब्धि बताकर खण्डन करना उपलब्धिसमा जाति है। जैसे—'शब्द अनित्य है क्योंकि वह प्रयत्नानन्तरीयक-प्रयत्नका अविनाभावी है, प्रयत्नके बाद उत्पन्न होता है' इस हेतुका जातिवादी इस प्रकार खण्डन करता है कि—'प्रयत्नानन्तरीयकत्व अनित्यत्वका साधक नहीं हो सकता। साधन तो उसे कहते हैं जिसके बिना साध्य न हो सके। पर बिजली आदिमें प्रयत्नानन्तरीयकत्वके अभावमें भी अनित्यत्व देखा जाता है। इसी तरह भीषण आँधी आनेपर टूटनेवाली वृक्षोंकी शाखाओं आदिकी चरमराहट भी प्रयत्नके बिना ही देखी जाती है और वह अनित्य है।

§ ९९. अनुपलब्धिकी भी अनुपलब्धि दिखाकर खण्डन करना अनुपलब्धिसमा जाति है। जैसे—'शब्द प्रयत्नानन्तरीयक होने से अनित्य है' इस अनुमानका प्रयोग करनेपर जातिवादी कहता है कि—'प्रयत्नानन्तरीयक होनेसे शब्दको कार्य नहीं कह सकते, उच्चारणरूप प्रयत्नसे तो शब्दकी अभिव्यक्ति होती है। उच्चारणके पहले भी शब्द विद्यमान है, आवरणके कारण उसकी उपलब्धि नहीं होती।' अनुमानवादी—यदि आवरणके कारण उच्चारणके पहले शब्दकी उपलब्धि नहीं होती तो कमसे कम आवरणकी तो उपलब्धि अवश्य होनी चाहिए। जैसे यदि कपड़ेसे ढँकी हुई चीज नहीं दिखती तो कपड़ा तो जरूर ही दीखता है। चूँकि शब्दका आवरण भी उपलब्ध नहीं होता और शब्द भी उपलब्ध नहीं होता अतः उच्चारणके पहले शब्द है ही नहीं, और इसीलिए उसकी उच्चारणसे उत्पत्ति माननी चाहिए। जातिवादी—आप जिस तरह आवरणकी अनुपलब्धिसे आवरणका अभाव सिद्ध करते हैं उसी तरह आवरणकी अनुपलब्धि भी कहाँ उपलब्ध होती है? अर्थात् वह भी तो अनुपलब्ध ही है अतः आवरणानुपलब्धिकी अनुपलब्धि होनेसे आवरणानुपलब्धिका अभाव होकर आवरणका सद्भाव ही सिद्ध होता है। और आवरणका सद्भाव होनेसे उच्चारणके पहले शब्दका सद्भाव सिद्ध हो ही जाता है। हम जो आवरणानुपलब्धिकी अनुपलब्धि कह रहे हैं तथा आप जो आवरणकी अनुपलब्धि कह रहे हैं ये अनुपलब्धियाँ स्वरूपसत् हैं; या नहीं? यदि हैं; तो जिस प्रकार आवरण विषयक अनुपलब्धिके स्वरूपसत् होनेसे आप आवरणका अभाव सिद्ध करते हो उसी तरह आवरणानुपलब्धिविषयक अनुपलब्धि भी स्वरूपसत् होकर आवरणानुपलब्धिका अभाव सिद्ध करेगी। इस तरह आवरणानुपलब्धिका अभाव होनेपर आवरणोपलब्धिका सद्भाव ही हो जाता है। अतः जैसे मिट्टीसे

१. "उपलब्ध्या प्रत्यवस्थानमुपलब्धिसमा जातिर्भवति।"—न्यायक० पृ० २०। २. "अनुपलब्ध्या प्रत्यवस्थानमनुपलब्धिसमा जातिर्भवति।"—न्यायक० पृ० २०। ३. प्रयत्नानन्तरीयकः कार्यः आ० क०। ४. मूलकली कादि आ०।

शब्दस्य प्रागुच्चारणादग्रहणम् । अथानुपलब्धिः स्वात्मनि न वर्तते चेत्, तर्ह्यनुपलब्धिः स्वरूपेणापि नास्ति । तथाप्यनुपलब्धेरभाव उपलब्धिरूपस्ततोऽपि शब्दस्य प्रागुच्चारणादप्यस्तित्वं स्यादिति । द्वेधापि प्रयत्नकार्यत्वाभावान्नित्यः शब्द इति २१ ।

§ १००. साध्यधर्मनित्यानित्यविकल्पेन शब्दस्य नित्यत्वापादनं नित्यसमा[1] जातिः । अनित्यः शब्द इति प्रतिज्ञाते जातिवादी विकल्पयति । येयमनित्यता शब्दस्योच्यते सा किमनित्या नित्या वेति । यद्यनित्या तदियमवश्यमपायिनीत्यनित्यताया अपायान्नित्यः शब्दः । अथानित्यता नित्यैव तथापि धर्मस्य नित्यत्वात्तस्य च निराश्रयस्यानुपपत्तेस्तदाश्रयभूतः शब्दोऽपि नित्य एव स्यात्, तस्यानित्यत्वे तद्धर्मस्य नित्यत्वायोगात् । इत्युभयथापि नित्यः शब्द इति २२ ।

§ १०१. एवं सर्वभावानामनित्यत्वोपपादनेन प्रत्यवस्थानमनित्यसमा[2] जातिः । घटसाधर्म्यमनित्यत्वेन शब्दस्यास्तीति तस्यानित्यत्वं यदि प्रतिपाद्यते, तदा घटेन सर्वपदार्थानामस्त्येव किमपि साधर्म्य[3]मिति तेषामप्यनित्यत्वं स्यात् । अथ पदार्थान्तराणां तथाभावेऽपि नानित्यत्वं तर्हि शब्दस्यापि तन्मा भूदिति, अनित्यत्वमात्रोपपादनपूर्वकविशेषोद्भावनादविशेषसमातो भिन्नेयं जातिः २३ ।

---

ढँकी हुई वृक्षकी जड़ या जमीनमें गड़ी हुई कील आदिकी मिट्टीरूप आवरणके कारण अनुपलब्धि है उसी तरह उच्चारणसे पहले शब्दकी भी आवरणके कारण ही अनुपलब्धि है । यदि अनुपलब्धि स्वरूपसत् नहीं है अर्थात् अनुपलब्धि नहीं है; तो आवरणकी अनुपलब्धि न होनेसे आवरणकी उपलब्धि ही फलित होती है । तब भी उच्चारणसे पहले शब्दका अस्तित्व ही सिद्ध होता है । इस तरह दोनों ही प्रकारसे शब्द प्रयत्नका कार्य नहीं हो सकता अतः उसे नित्य ही मानना चाहिए ।

§ १००. साध्यमें नित्य अनित्य विकल्प करके उसमें नित्यत्वका आपादन करना नित्यसमा जाति है । जैसे—'शब्द अनित्य है' इस प्रतिज्ञामें जातिवादी विकल्प करता है कि—'आपने जो यह शब्दकी अनित्यता कही है वह अनित्य है या नित्य ? यदि अनित्यता अनित्य है; तब यह अवश्य ही नष्ट होगी, अतः अनित्यताके नष्ट होनेपर तो शब्द नित्य ही हो जायगा । यदि अनित्यता नित्य है; शब्दमें सदा रहती है; तब धर्मके नित्य होनेसे उसके आश्रयभूत शब्दको भी नित्य ही होना चाहिए; क्योंकि धर्म निराश्रय रह ही नहीं सकता अतः नित्य धर्मका आश्रय भी नित्य ही होना चाहिए । यदि आश्रयभूत शब्द अनित्य है; तो उसमें रहनेवाला अनित्यत्वधर्म नित्य कैसे हो सकता है ? इस तरह दोनों ही विकल्पोंमें शब्दमें नित्यता ही सिद्ध होती है ।

§ १०१. एक पदार्थकी अनित्यता देखकर सभी पदार्थोंमें अनित्यताकी सिद्धि करके दूषण देना अनित्यसमा जाति है । जैसे—'यदि शब्दमें अनित्यत्व रूपसे घटकी सदृशता पायी जाती है इसलिए वह अनित्य है तब घटके साथ सभी पदार्थोंकी भी तो किसी न किसी रूपमें ( सद्रूपमें ) समानता है ही इसलिए सभी पदार्थोंमें घड़ेकी तरह अनित्यता होनी चाहिए । यदि अन्य सब पदार्थोंमें घटकी सद्रूपसे समानता होनेपर भी अनित्यता नहीं मानते तब शब्दमें भी अनित्यता नहीं माननी चाहिए । अविशेषसमा जातिमें तो जिस किसी भी धर्मकी अपेक्षासे सब पदार्थोंमें समानताका प्रसंग दिया जाता है परन्तु अनित्यसमा जातिमें केवल अनित्यरूप विशेष धर्मसे ही सब पदार्थोंमें समानता दिखाई जाती है ।

---

१. "साध्यधर्मनित्यत्वविकल्पेन शब्दनित्यत्वापादनं नित्यसमा जातिर्भवति ।" —न्यायक० पृ० २० ।

२. "सर्वभावानित्यत्वोपपादनेन प्रत्यवस्थानमनित्यसमा जातिर्भवति ।" —न्यायक० पृ० २१ ।

३. –मित्येतेषाम—भ० २ ।

§ १०२. प्रयत्नकार्यनानात्वोपन्यासेन प्रत्यवस्थानं कार्यसमा[1] जातिः। अनित्यः शब्दः प्रयत्नान्तरीयकत्वादित्युक्ते जातिवाद्याह। प्रयत्नस्य द्वैरूप्यं दृष्टम्। किंचिदसदेव तेन जन्यते यथा घटादिकम्। किंचिच्च सदेवावरणव्युदासादिनाभिव्यज्यते यथा[2] मृदन्तरितमूलकीलकादि गर्भगतपुत्रादि वा। एवं प्रयत्नकार्यनानात्वादेष शब्दः प्रयत्नेन व्यज्यते जन्यते वेति संशय इति। संशयापादनप्रकारभेदाच्च संशयसमातः कार्यसमा जातिर्भिद्यते २८।

§ १०३. तदेव[3] मुद्भावनविषयविकल्पभेदेन जातीनामानन्त्येऽप्यसंकीर्णोदाहरणविवक्षया चतुर्विंशतिर्जातिभेदा एते प्रदर्शिताः।

§ १०४. प्रतिसमाधानं तु सर्वजातीनां पक्षधर्मत्वाद्यनुमानलक्षणपरीक्षालक्षणमेव। न ह्यविप्लुतलक्षणे हेतावेवंप्रायाः पांशुपाताः प्रभवन्ति। कृतकत्वप्रयत्नानन्तरीयकत्वयोश्च दृढकृतप्रतिबन्धात् नावरणादिकृतं शब्दानुपलम्भनमपि त्वनित्यत्वकृतमेव। [4]जातिप्रयोगे च परेण कृते सम्यगुत्तरमेव वक्तव्यम्, न तु प्रतीपं जात्युत्तरैरेव प्रत्यवस्थेयमासमञ्जस्य[5]प्रसंगादिति ॥३१॥

§ १०२. प्रयत्नके उत्पत्ति अभिव्यक्ति आदि अनेक कार्योंको दिखाकर खण्डन करना कार्यसमा जाति है। जैसे 'शब्द प्रयत्नानन्तरीयक होनेसे अनित्य है' इस अनुमानका प्रयोग करनेपर जातिवादी कहता है कि 'प्रयत्न दो प्रकारका होता है। एक प्रयत्न असत् पदार्थको उत्पन्न करता है जैसे घड़ेको उत्पन्न करनेवाला कुम्हारका प्रयत्न। दूसरे प्रयत्नसे विद्यमान पदार्थका आवरण हटाकर अभिव्यक्ति प्रकटता की जाती है जैसे जमीन खोदकर जड़ या गड़ी हुई कीलका प्रकट किया जाना, अथवा गर्भगत पुत्रादिका प्रकट होना। इसी प्रकार जब प्रयत्नके अनेक कार्य होते हैं तब सन्देह हो सकता है कि 'यह शब्द उच्चारणादि प्रयत्नसे उत्पन्न होता है या प्रकट होता है ?' संशय उत्पन्न करनेके प्रकारमें भेद होनेसे यह संशयसमा जातिसे भिन्न है।

§ १०३. यद्यपि उद्भावनके प्रकारों तथा विषयोंमें भेद होनेसे जातियोंके अनन्त भेद हो सकते हैं फिर भी असंकीर्ण अर्थात् परस्परमें अन्तर्भूत नहीं होनेवाले उदाहरणोंकी अपेक्षासे जातियोंके ये चौवीस भेद दिखाये गये हैं।

§ १०४. इन सब जातियोंका समाधान इस प्रकार करना चाहिए—जब मूल अनुमान हेतु में पक्षधर्मत्व आदि पंचरूप विद्यमान हैं तब अन्य किसी साधर्म्य या वैधर्म्य दृष्टान्तके उपस्थित करने मात्रसे उसकी व्याप्तिका खण्डन नहीं किया जा सकता। सच्चे अविनाभावी हेतुकी आँखोंमें इस तरहकी जाति प्रयोगरूपी धूल नहीं झोंकी जा सकती। जब कृतकत्व या प्रयत्नानन्तरीयकत्वका कार्यत्वके साथ निर्दोष दृढ़ सम्बन्ध मौजूद है तब शब्दकी उच्चारणसे पहले अनुपलब्धि आवरणके कारण नहीं है किन्तु शब्दका अभाव ही उसमें कारण है। अतः शब्द अनित्य ही है। जब प्रतिवादी जातिका प्रयोग करे तब उसका खण्डन सम्यक् उत्तर देकर ही करना चाहिए। यदि जातिवादीका खण्डन जात्युत्तरसे ही किया जावे; तब तो मिथ्यादूषणोंकी परम्परा होनेसे शास्त्रार्थ तो भाँड़ोंका तमाशा जैसा हो जायगा। और इस तरह बड़ी गड़बड़ उत्पन्न हो जायगी। अतः जातिवादीका खण्डन सम्यक् सयुक्तिक उत्तरसे ही करना चाहिए ॥३१॥

१. "प्रयत्नकार्यनानात्वोपन्यासेन प्रत्यवस्थानं कार्यसमा जातिर्भवति।"—न्यायक० पृ० २१। २. यथा मूलकीलादि भ० २। ३. तदेवोद्भा—भ० २। "तदेवमुद्भावनविषयविकल्पभेदेन जातीनामानन्त्येऽपि असङ्कीर्णोदाहरणविवक्षया चतुर्विंशतिर्जातिभेदाः प्रदर्शिताः। प्रतिसमाधानं तु सर्वजातीनां पक्षधर्मत्वाद्यनुमानलक्षणे हेतावेवम्प्रायाः पांशुपाता भवन्ति।"—न्यायक० पृ० २१। ४. "जातिप्रयोगे च परेण कृते सम्यगुत्तरं वक्तव्यम्। प्रतिपज्जात्युत्तरेणैव प्रत्यवस्थेयमासमञ्जस्यप्रसङ्गादिति।"—न्यायक० पृ० २१। ५. –यमसमंजसस्यप्र—भ० २।

§ १०५. अथ निग्रहस्थानमाह ।

[1]निग्रहस्थानमाख्यातं परो येन निगृह्यते ।
प्रतिज्ञाहानिसंन्यासविरोधादिविभेदतः ॥३२॥

§ १०६. व्याख्या—येन केनचित्प्रतिज्ञाहान्याद्युपरोधेन परो विपक्षो निगृह्यते, परवादी, वचननिग्रहे पात्यते तन्निग्रहस्थानम् । पराजयस्तस्य स्थानमाश्रयः कारणमित्यर्थः । आख्यातं कथितम् । कुतो नामभेदत इत्याह—'प्रतिज्ञाहानीत्यादि' । हानिस्त्यागः; संन्यासो[2]ऽपह्नवनं विरोधो हेतोर्विरुद्धता, तेषां द्वन्द्वे हानिसंन्यासविरोधाः । ततः प्रतिज्ञाशब्देनेत्थं सम्बन्धः, प्रतिज्ञायाः पक्षस्य हानिसंन्यासविरोधाः प्रतिज्ञाहानिसंन्यासविरोधास्ते आदिर्येषां ते प्रतिज्ञाहानिसंन्यासविरोधादयः, आदिशब्देन शेषानपि भेदान्परामृशति[3], तेषां विभेदतो विशिष्टभेदतः, येन प्रतिज्ञाहान्यादिदूषणजालेन परो निगृह्यते, तन्निग्रहस्थानमित्यर्थः ।

§ १०७. निग्रहस्थानं च सामान्यतो द्विविधं, विप्रतिपत्तिरप्रतिपत्तिश्च[4] । तत्र[5] विप्रतिपत्तिः साधनाभासे साधनबुद्धिः दूषणाभासे च दूषणबुद्धिः । अप्रतिपत्तिस्तु साधनस्य[6] दूषणं दूषणस्य चानुद्धरणम् । [7]द्विधा हि वादी पराजीयते । यथा—कर्तव्यमप्रतिपद्यमानो विपरीतं

---

§ १०५. अब निग्रहस्थानका कथन करते हैं—

जिन शास्त्रार्थके नियमोंसे प्रतिवादी पराजित होता है उन्हें निग्रहस्थान कहते हैं । यह प्रतिज्ञाहानि प्रतिज्ञासंन्यास प्रतिज्ञाविरोध आदिके भेदसे २२ प्रकारका है ॥३२॥

§ १०६. जिस किसी प्रतिज्ञाहानि आदिके कारण पर-विपक्ष निगृहीत होता है, प्रतिवादी पराजयमें डाल दिया जाता है उसे निग्रहस्थान कहते हैं । निग्रहस्थान अर्थात् पराजयका कारण । हानि-त्याग, संन्यास-लोप, विरोध-हेतुसे प्रतिज्ञाका उलटा होना । इनका द्वन्द्व समास करके प्रतिज्ञा शब्दसे समास करनेपर प्रतिज्ञाहानि प्रतिज्ञासंन्यास तथा प्रतिज्ञाविरोध फलित होते हैं । आदि शब्दसे अन्य हेत्वन्तर आदि निग्रहस्थानोंका ग्रहण कर लेना चाहिए । इन सब विशेष अर्थात् विशिष्ट भेदवाले प्रतिज्ञाहानि आदिरूप दूषण जालमें फँसकर वादी या प्रतिवादी पराजित हो जाता है ।

§ १०७. निग्रहस्थान सामान्यसे दो भागोंमें बाँटे जा सकते हैं—१ विप्रतिपत्ति मूलक तथा दूसरे अप्रतिपत्तिमूलक । विप्रतिपत्ति—विरुद्ध या कुत्सित प्रतिपत्ति–उलटी समझ–साधनाभासको साधन मानना तथा दूषणाभासको दूषण समझ लेना । अप्रतिपत्ति–प्रतिपत्ति–समझका अभाव नासमझी–जो करना चाहिए उसका ज्ञान न होना । वादीके द्वारा प्रतिपादित साधनमें दोष नहीं दे सकना तथा वादीके द्वारा किये गये खण्डनका उत्तर नहीं दे पाना । वादियोंका पराजय दो ही प्रकारसे होता है—या तो वे कर्त्तव्य अर्थात् साधनमें दोष देनेके ढंगके तथा दूषणके उद्धार करने

---

१. "निग्रहः पराजयस्तस्य स्थानमाश्रयः कारणमित्यर्थः ।"—न्यायम० प्रमे० पृ० १९० । २. –पह्लवं वि—आ० । ३. –मृश्यति भ० २ । ४. "विप्रतिपत्तिरप्रतिपत्तिश्च निग्रहस्थानम् ॥"—न्यायसू० १।२।१९ । ५. "विपरीता वा कुत्सिता वा प्रतिपत्तिर्विप्रतिपत्तिः, विप्रतिपद्यमानः पराजयं प्राप्नोति निग्रहस्थानं खलु पराजयप्राप्तिः । अप्रतिपत्तिस्त्वारम्भविषयेऽप्यप्रारम्भः = परेण स्थापितं वा न प्रतिषेधति । प्रतिषेधं वा नोद्धरति ।"—न्यायभा० १।२।१९ । ६. –स्य दूप—भ० २ । ७. "आरम्भस्य विषयः साधनस्य ज्ञापनं दूषणस्योद्धरणं तयोरकरणमप्रतिपत्तिः । द्विधा हि वादी पराजीयते यथा वक्तव्यमप्रतिपद्यमानो विपरीतं वा प्रतिपद्यमान इति ।"—न्यायक०पृ० २२ ।

वा प्रतिपद्यमान इति विप्रतिपत्त्यप्रतिपत्तिभेदाच्च द्वाविंशतिर्निग्रहस्थानानि भवन्ति। तद्यथा— प्रतिज्ञाहानिः प्रतिज्ञान्तरं प्रतिज्ञाविरोधः प्रतिज्ञासंन्यासः हेत्वन्तरम् अर्थान्तरं निरर्थकम् अविज्ञातार्थम् अपार्थकम् अप्राप्तकालं न्यूनम् अधिकं पुनरुक्तम् अननुभाषणम् अज्ञानम् अप्रतिभा विक्षेपः मतानुज्ञा पर्यनुयोज्योपेक्षणं निरनुयोज्यानुयोगः अपसिद्धान्तः हेत्वाभासाश्च[2]। अत्राप्यननुभाषणमज्ञानमप्रतिभा विक्षेपः पर्यनुयोज्योपेक्षणमित्यप्रतिपत्तिप्रकाराः, शेषाश्च विप्रतिपत्तिभेदाः[3]।

§ १०८. तत्र हेतावनैकान्तिकीकृते प्रतिदृष्टान्तधर्मं स्वदृष्टान्तेऽभ्युपगच्छतः प्रतिज्ञाहानिर्नाम निग्रहस्थानं भवति। अनित्यः शब्द ऐन्द्रियकत्वाद्घटवदिति साधनं वादी वदन् परेण सामान्यमैन्द्रियकमपि नित्यं दृष्टमिति हेतावनैकान्तिकीकृते यद्येवं ब्रूयात्सामान्यवद्घटोऽपि नित्यो भवत्विति स एवं ब्रुवाणः शब्दानित्यत्वप्रतिज्ञां जह्यात्। शब्दोऽपि नित्य एव स्यात्। ततः प्रतिज्ञाहान्या पराजीयते [4]।

§ १०९. प्रतिज्ञातार्थप्रतिषेधे परेण कृते तत्रैव धर्मिणि धर्मान्तरं साधनीयमभिदधतः प्रति-

---

की प्रक्रियाको ही न समझें, अथवा समझें भी तो विपरीत समझें अर्थात् साधनको साधनाभास और दूषणको दूषणाभास समझें। तात्पर्य यह कि विरुद्ध समझ तथा असमझ रूप विप्रतिपत्ति और अप्रतिपत्तिके ही शाखा-प्रशाखा रूप बाईस निग्रहस्थान हो जाते हैं—१ प्रतिज्ञाहानि, २ प्रतिज्ञान्तर, ३ प्रतिज्ञाविरोध, ४ प्रतिज्ञासंन्यास, ५ हेत्वन्तर, ६ अर्थान्तर, ७ निरर्थक, ८ अविज्ञातार्थ, ९ अपार्थक, १० अप्राप्तकाल, ११ न्यून, १२ अधिक, १३ पुनरुक्त, १४ अननुभाषण, १५ अज्ञान, १६ अप्रतिभा, १७ विक्षेप, १८ मतानुज्ञा, १९ पर्यनुयोज्योपेक्षण, २० निरनुयोज्यानुयोग, २१ अपसिद्धान्त, २२ हेत्वाभास। इनमें अननुभाषण, अज्ञान, अप्रतिभा, विक्षेप, और पर्यनुयोज्योपेक्षण ये पाँच अप्रतिपत्तिमूलक हैं तथा शेष निग्रहस्थान विप्रतिपत्तिके प्रकार हैं।

§ १०८. प्रतिवादीके द्वारा हेतुको व्यभिचारी बताये जाने पर प्रतिरोधी दृष्टान्त या पक्षके धर्मको अपने दृष्टान्त या पक्षमें स्वीकार कर लेना प्रतिज्ञाहानि नामका निग्रहस्थान है। जैसे— वादीने कहा 'शब्द अनित्य है क्योंकि वह इन्द्रियका विषय है' प्रतिवादीने " 'येनेन्द्रियेण यदर्थो गृह्यते तेन तन्निष्ठा जातिस्तदभावश्च गृह्यते'—जिस इन्द्रियसे जो पदार्थ गृहीत होता है उसी इन्द्रियसे उसमें रहनेवाली जाति तथा उसके भावका भी ज्ञान हो जाता है" इस नियमके अनुसार घटत्वनामक नित्य जातिको ऐन्द्रियक मानकर वादीके हेतुमें व्यभिचार दिखाया कि—'घटत्व सामान्य ऐन्द्रियक—इन्द्रियका विषय होकर भी नित्य है' इस प्रकार हेतुमें अनैकान्तिक दोष आनेपर वादी यदि अपनी हार न मानकर सभामें कहे कि—'अच्छा घड़ा भी नित्य हो जाय' वादीने इस प्रकार प्रतिदृष्टान्तरूप नित्यत्व घटत्वके धर्मको स्वदृष्टान्त घड़ेमें स्वीकार करके अपनी 'शब्द अनित्य है' इस प्रतिज्ञाको ही तोड़ दिया। क्योंकि दृष्टान्तमें नित्यता मान लेनेसे शब्दमें भी नित्यता माननी ही पड़ेगी। इस प्रकार प्रतिज्ञाको तोड़ देनेसे वादी पराजित हो जाता है।

§ १०९. प्रतिज्ञाके खण्डित होनेपर उस प्रतिज्ञाकी सिद्धिके लिए उसी धर्मीमें अन्य धर्मको

---

१. –भासश्च प० १, २, भ० १, २। २. "प्रतिज्ञाहानिः प्रतिज्ञान्तरं प्रतिज्ञाविरोधः प्रतिज्ञासंन्यासो हेत्वन्तरमर्थान्तरं निरर्थकमविज्ञातार्थमपार्थकमप्राप्तकालं न्यूनमधिकं पुनरुक्तमननुभाषणमज्ञानमप्रतिभा विक्षेपो मतानुज्ञा पर्यनुयोज्योपेक्षणं निरनुयोज्यानुयोगोऽपसिद्धान्तो हेत्वाभासाश्च निग्रहस्थानानि।" —न्यायसू० ५।२।१। ३. "तत्र अननुभाषणमज्ञानमप्रतिभा विक्षेपो मतानुज्ञा पर्यनुयोज्योपेक्षणमित्यप्रतिपत्तिर्निग्रहस्थानं शेषस्तु विप्रतिपत्तिरिति।" —न्यायभा० ५।२।२०। ४. "प्रतिदृष्टान्तधर्माभ्यनुज्ञा स्वदृष्टान्ते प्रतिज्ञाहानिः॥" —न्यायसू० ५।२।२।

ज्ञान्तरं[1] नाम निग्रहस्थानं भवति । अनित्यः शब्द ऐन्द्रियकत्वादित्युक्ते तथैव सामान्येन व्यभिचारे[2] नोदिते यदि[3] ब्रूयाद्युक्तं यत्सामान्यमैन्द्रियकं नित्यं तद्धि सर्वगतमसर्वगतस्तु शब्द इति । सोऽयमनित्यः शब्द इति पूर्वप्रतिज्ञातः प्रतिज्ञान्तरमसर्वगतः शब्द इति प्रतिजानानः प्रतिज्ञान्तरेण निगृहीतो भवति २।

§ ११०. प्रतिज्ञाहेत्वोर्विरोधः[5] प्रतिज्ञाविरोधो नाम निग्रहस्थानं भवति । गुणव्यतिरिक्तं द्रव्यं रूपादिभ्योऽर्थान्तरस्यानुपलब्धेरिति सोऽयं प्रतिज्ञाहेत्वोर्विरोधः । यदि हि गुणव्यतिरिक्तं द्रव्यं न तर्हि रूपादिभ्योऽर्थान्तरस्यानुपलब्धिः । अथ रूपादिभ्योऽर्थान्तरस्यानुपलब्धिः, कथं गुणव्यतिरिक्तं द्रव्यमिति । तदयं प्रतिज्ञाविरुद्धाभिधानात्पराजीयते ३ ।

§ १११. पक्षसाधने परेण दूषिते तदुद्धरणाशक्त्या प्रतिज्ञामेव निह्नुवानस्य प्रतिज्ञासंन्यासो[6] नाम निग्रहस्थानं भवति । अनित्यः शब्द ऐन्द्रियकत्वादित्युक्ते तथैव सामान्येनानैकान्तिकताया-मुद्भावितायां यदि ब्रूयात्क एवमाह अनित्यः शब्द इति प्रतिज्ञासंन्यासात्पराजितो भवति ४।

§ ११२. अविशेषाभिहिते हेतौ प्रतिषिद्धे तद्विशेषणमभिदधतो हेत्वन्तरं[7] नाम निग्रहस्थानं भवति । तस्मिन्नेव प्रयोगे तथैव सामान्यस्य व्यभिचारेण दूषिते जातिमत्त्वे सतीत्यादि विशेषण-मुपादानो हेत्वन्तरेण निगृहीतो भवति ५ ।

---

साध्य बनाकर एक नयी ही प्रतिज्ञा करना प्रतिज्ञान्तर नामका निग्रहस्थान है । जैसे—'शब्द अनित्य है क्योंकि वह इन्द्रिय ग्राह्य है' इस पक्षको पहले की तरह घटत्व सामान्यसे व्यभिचार दिखाकर खण्डित किये जाने पर यदि वादी कहे कि भले ही सामान्य ऐन्द्रियक होनेके कारण नित्य हो पर वह तो सर्वगत है, किन्तु शब्द तो घड़ेके समान असर्वगत होनेसे अनित्य ही होगा' इस प्रकार यह वादी अपनी पहली अनित्यत्व प्रतिज्ञाको सिद्ध करनेके लिए एक नयी ही 'शब्द असर्वगत है' यह प्रतिज्ञा करता है । पर इस नयी प्रतिज्ञासे न तो पूर्वोक्त व्यभिचारका परिहार ही हो पाता है और न पूर्व प्रतिज्ञाकी सिद्धि ही होती है । प्रतिज्ञासे प्रतिज्ञाकी सिद्धि नहीं होती, प्रतिज्ञा की सिद्धिके लिए तो अविनाभावी हेतुका प्रयोग करना चाहिए । इस तरह प्रतिज्ञान्तर करनेवाले वादीकी पराजय होती है ।

§ ११० प्रतिज्ञा और हेतुका विरोध होना प्रतिज्ञाविरोध है । जैसे—'गुण द्रव्यसे भिन्न है क्योंकि वह द्रव्यसे जुदा नहीं मालूम होता' इस तरह गुण यदि द्रव्यसे जुदा नहीं मालूम होता तब द्रव्य और गुणमें भिन्नता कैसे हो सकती है ? इससे तो अभिन्नता ही सिद्ध होती है । इस तरह प्रतिज्ञाके विरोधी हेतुको उपस्थित करनेके कारण वादी पराजित होता है ।

§ १११. प्रतिवादीके द्वारा पक्षका खण्डन किये जानेपर दूषणोंका परिहार कर अपने पक्षके उद्धारकी आशा न रहने पर प्रतिज्ञाका ही लोप कर देना प्रतिज्ञासंन्यास नामका निग्रहस्थान है । जैसे—'शब्द ऐन्द्रियक होनेसे अनित्य है' इसी प्रतिज्ञामें पहले की तरह घटत्वसामान्यसे व्यभिचार दिये जानेपर व्यभिचारका परिहार करनेमें अपनेको असमर्थ पाकर यदि वादी कहे कि 'मैंने शब्दको अनित्य कब कहा है' तो उसकी प्रतिज्ञाका संन्यास लोप करनेके कारण पराजय हो जायगी ।

---

१. "प्रतिज्ञातार्थप्रतिषेधे धर्मविकल्पात्तदर्थनिर्देशः प्रतिज्ञान्तरम् ॥"—न्यायसू० ५।२।३ । २. –चारेण नो—भ० २ । ३. ब्रूयादयुक्तं यत्सा—प० १, २, १ । ब्रूयादयुक्तं यस्मात्सा—भ० २ । ४. –न्द्रियं नित्यं भ० २ । ५. "प्रतिज्ञाहेत्वोर्विरोधः प्रतिज्ञाविरोधः ॥"—न्यायसू० ५।२।४ । ६. "पक्षप्रतिषेधे प्रतिज्ञातार्थापनयनं प्रतिज्ञासंन्यासः ॥" न्यायसू० ५।२।२ । ७. अविशेषोक्ते हेतौ प्रतिषिद्धे विशेषमिच्छतो हेत्वन्तरम् ॥"—न्यायसू० ५।२।६ ।

§ ११३. प्रकृता[1]दर्थादन्योऽर्थोऽर्थान्तरं तदनौपायिकमभिदधतोऽर्थान्तरं[2] नाम निग्रहस्थानं भवति। अनित्यः शब्दः कृतकत्वादिति हेतुः। हेतुरिति च हिनोतेर्धातोस्तुप्रत्यये कृदन्तं पदम्। पदं च नामाख्यातोपसर्गनिपातभेदाच्चतुर्विधमिति प्रस्तुत्य नामादीनि व्याचक्षाणः प्रकृतानुपयोगिनार्थान्तरेण निगृह्यत इति ६।

§ ११४. अभिधेयरहितवर्णानुपूर्वीप्रयोगमात्रं निरर्थकं[3] नाम निग्रहस्थानं भवति। अनित्यः शब्दः कचटतपानां गजडदबत्वात् घझढधभवदित्येतदपि सर्वथार्थशून्यत्वान्निग्रहाय भवति साध्यानुपयोगाद्वा ७।

§ ११५. यत्साधनवाक्यं दूषणं वा किंचित्त्रिरभिहितमपि पर्षत्प्रतिवादिभ्यां बोद्धुं न शक्यते, तत् क्लिष्टशब्दमप्रसिद्धप्रयोगमतिह्रस्वोच्चारितमित्येवंप्रकारमविज्ञातार्थं[4] नाम निग्रहस्थानं भवति। असामर्थ्यसंवरणप्रकारो ह्ययमिति निगृह्यते ८।

---

§ ११२. पूर्व हेतुके खण्डित हो जानेपर दोपका कारण करनेके लिए उसमें कोई विशेषण जोड़ देना हेत्वन्तर नामका निग्रहस्थान है। जैसे 'शब्द ऐन्द्रियक होनेसे अनित्य है' इसी प्रयोगमें सामान्यसे व्यभिचार आनेपर दोप परिहारके लिए 'जातिमत्त्वे सति—सामान्यवाला होनेपर' इस विशेषणको जोड़ देना हेत्वन्तर नामका निग्रहस्थान है। 'जातिमत्त्वे सति' विशेपण देनेसे घटत्व-सामान्यके व्यभिचारका वारण हो जाता है क्योंकि सामान्य स्वयं सामान्यवाला नहीं होता।

§ ११३. प्रकृत विपयसे सम्बन्ध न रखनेवाली साध्यसिद्धिमें अनुपयोगी अण्ड-बण्ड असम्बद्ध बातें करना अर्थान्तर नामका निग्रहस्थान है। जैसे 'शब्द कृत्रिम होनेसे अनित्य है', हेतु हिधातुसे कृदन्तमें तु प्रत्यय करने पर सिद्ध होनेवाला पद है। पद नाम आख्यात उपसर्ग तथा निपातके भेदसे चार प्रकारका है। और फिर नाम आदिका व्याख्यान शुरू कर दिया जाता है' इस तरह साध्यसिद्धिमें अनुपयोगी बातें करनेवाले का अर्थान्तर होनेसे निग्रह-पराजय होता है।

§ ११४. अर्थरहित मात्र वर्णोका उच्चारण करने लगना निरर्थक नामका निग्रहस्थान है। जैसे 'शब्द अनित्य है क्योंकि क च ट त प का ग ज ड द ब है जैसे घ झ भ ढ ध भ।' यहाँ यह विचारना चाहिए कि—'यह वर्णोच्चारण साध्यकी सिद्धिमें अनुपयोगी होनेसे निग्रहस्थान है अथवा बिलकुल अर्थशून्य होनेसे? वर्णोच्चारण सर्वथा अर्थशून्यता तो नहीं कहा जा सकता; क्योंकि बच्चोंको रटानेके लिए वर्णोच्चारणका अर्थ 'अनुकरण करके ठीक उसी तरह घोखना' हो सकता हैं। साध्यसिद्धिमें अनुपयोगी होनेसे तो इसका अर्थान्तर नामके निग्रहस्थानमें अन्तर्भाव हो जाना चाहिए।' इसका समाधान इस प्रकार किया गया है कि—अर्थान्तर निग्रहस्थानमें प्रकृतानुपयोगी कुछ भी पद, वाक्य या श्लोक कहे जा सकते हैं, पर निरर्थकमें केवल अर्थशून्य वर्णोच्चारण ही विवक्षित है।

§ ११५. ऐसे साधन या दूषण वाक्यका प्रयोग करना, जिसे तीन बार उच्चारण करनेपर न तो प्रतिवादी ही समझे और न सभामें उपस्थित सभापति आदि ही, वह अविज्ञातार्थ नामका निग्रहस्थान है। अपनी असामर्थ्यको ढँकनेके लिए अत्यन्त क्लिष्ट शब्दोंका उच्चारण, अप्रसिद्ध-पदोंका प्रयोग, बहुत धीरे कहना आदि अनेकों प्रकार अविज्ञातार्थमें ही अन्तर्भूत हैं।

---

१. –दर्थादर्थान्तरं तदनौ—पं० १, २, भ० १, २। २. "प्रकृतादर्थादप्रतिसंबद्धार्थमर्थान्तरम्॥" —न्यायसू० ५।२।७। ३. "वर्णक्रमनिर्देशवद् निरर्थकम्॥"—न्यायसू० ५।२।८। ४. परिषत्प्रतिवादिभ्यां त्रिरभिहितमप्यविज्ञातमविज्ञातार्थम्॥"—न्यायसू० ५।२।९।

§ ११६. पूर्वापरासंगतपदसमूहप्रयोगादप्रतिष्ठितवाक्यार्थमपार्थकं[1] नाम निग्रहस्थानं भवति। यथा दश दाडिमानि षडपूपाः कुण्डमजाजिनं पललपिण्ड इत्यादि ९।

§ ११७. प्रतिज्ञाहेतूदाहरणोपनयनिगमनवचनक्रममुल्लंघ्यावयवविपर्यासेन प्रयुज्यमानमनुमानवाक्यमप्राप्तकालं[2] नाम निग्रहस्थानं भवति स्वप्रतिपत्तिवत्परप्रतिपत्तेर्जनने परार्थानुमानक्रमस्या[3]पगमात् १०।

§ ११८. पञ्चावयवे वाक्ये प्रयोक्तव्ये तदन्यतमेनाप्यवयवेन हीनं प्रयुञ्जानस्य न्यूनं[4] नाम निग्रहस्थानं भवति। प्रतिज्ञादीनां पञ्चानामपि परप्रतिपत्तिजन्मन्युपयोगादिति ११।

§ ११९. एकेनैव हेतुनोदाहरणेन वा प्रतिपादितेऽर्थे हेत्वन्तरमुदाहरणान्तरं वा वदतोऽधिकं[5] नाम निग्रहस्थानं भवति, [6]निष्प्रयोजनाभिधानात् १२।

§ १२०. शब्दार्थयोः पुनर्वचनं पुनरुक्तं[7] नाम निग्रहस्थानं भवति, अन्यत्रानुवादात्। शब्दपुनरुक्तं नाम, यत्र स एव शब्दः पुनरुच्चार्यते, यथानित्यः शब्दोऽनित्यः शब्द इति। अर्थपुनरुक्तं तु, यत्र सोऽर्थः प्रथममन्येन शब्देनोच्चार्यते पुनश्च पर्यायान्तरेणोच्यते, यथानित्यः शब्दो विनाशी ध्वनिरिति। अनुवादे तु पौनरुक्त्यं न दोषो, यथा हेतूपदेशेन प्रतिज्ञायाः पुनर्वचनं निगमनमिति १३।

---

§ ११६. जिनका कोई पूर्वापर सम्बन्ध नहीं है ऐसे असंगत पदोंका प्रयोग करनेके कारण वाक्यार्थको अप्रतिष्ठित सम्बन्धशून्य कर देना अपार्थक नामका निग्रहस्थान है। जैसे 'दस अनार, छह पुये, कुण्ड. वकरेका चमड़ा, मांसका पिण्ड आदि'।

§ ११७. प्रतिज्ञा हेतु उदाहरण उपनय और निगमन इन पाँच अवयवोंका क्रमरहित (बे-सिलसिले) प्रयोग करना अप्राप्तकाल नामका निग्रहस्थान है। अनुमानमें प्रतिज्ञादिका क्रम (सिल-सिला) विगड़ जानेपर न तो उनसे अपनी ही समझमें कुछ आ सकता है और न उनसे दूसरा ही कुछ समझ सकता है अर्थात् उनसे न तो स्वार्थानुमान ही हो सकेगा और न परार्थानुमान ही।

§ ११८. अनुमानमें प्रतिज्ञा आदि पाँच अवयवोंके प्रयोगका नियम है, पर यदि किसी भी अवयवसे हीन अनुमानका प्रयोग किया जाय तो न्यून नामका निग्रह स्थान होता है। क्योंकि प्रतिज्ञादि पाँचों ही अवयव परका ज्ञान करानेमें समानरूपसे उपयोगी होते हैं।

§ ११९. एक ही हेतु और उदाहरणसे साध्यकी सिद्धि हो जाती है, फिर भी दो या अधिक हेतु और उदाहरणोंका प्रयोग करना अधिक नामका निग्रहस्थान है। प्रयोजनके बिना ही यदि इस तरह हेतु और उदाहरणोंके कहनेका सिलसिला जारी रखा जाय तब तो निष्प्रयोजन वाद वढ़ जायगा।

§ १२०. अनुवादके सिवाय शब्द और अर्थका पुनः दुवारा कथन करना पुनरुक्त निग्रह-स्थान है। उसी शब्दका बार-बार उच्चारण करना शब्द पुनरुक्त है। जैसे 'शब्द अनित्य है, शब्द अनित्य है।' आदि। जहाँ अर्थ तो वही हो पर उसका भिन्न-भिन्न पर्यायवाची शब्दों-द्वारा दुबारा कथन करना अर्थपुनरुक्त है। जैसे, पहले कहना कि 'शब्द अनित्य है', फिर कहना कि 'ध्वनि विनाशी है'। अनुवादमें पुनरुक्तिको दोष नहीं मानते; क्योंकि अनुवादका अर्थ ही है कि अनु-पश्चात् फिरसे वाद—कहना। जैसे हेतुका दुबारा कथन करके प्रतिज्ञाका दुबारा कहना निगमन है। निगमनमें प्रतिज्ञाका अनुवाद-पुनः कथन ही तो होता है।

---

१. "पौर्वापर्यायोगादप्रतिसंबद्धार्थमपार्थकम्॥"—न्यायसू० ५।२।१०। २. "अवयवविपर्यासवचनमप्राप्तकालम्॥"—न्यायसू० ५।२।११। ३. –स्यानुपगमात् भ० २। ४. "हीनमन्यतमेनाप्यवयवेन न्यूनम्॥"—न्यायसू० ५।२।१२। ५. "हेतूदाहरणाधिकमधिकम्॥"—न्यायसू० ५।२।१३। ६. निःप्रयो—प० १, २, भ० १, २। ७. "शब्दार्थयोः पुनर्वचनं पुनरुक्तमन्यत्रानुवादात्॥"—न्यायसू० ५।२।१४। "अर्थादापन्नस्य स्वशब्देन पुनर्वचनम्॥"—न्यायसू० ५।२।१५।

§ १२१. पर्षदा विदितस्य वादिना त्रिरभिहितस्यापि यदप्रत्युच्चारणं, तदननुभाषणं[1] नाम प्रतिवादिनो निग्रहस्थानं भवति। अप्रत्युच्चारयन् किमाश्रयं दूषणमभिदधीत १४।

§ १२२. पर्षदा विज्ञातस्यापि वादिवाक्यार्थस्य प्रतिवादिनो यदज्ञानं, तदज्ञानं[2] नाम निग्रह-स्थानं भवति, अविदितोत्तरविषयो हि किमुत्तरं ब्रूयात्, न चाननुभाषणमेवेदं ज्ञातेऽपि वस्तुन्यनु-भाषणासामर्थ्यदर्शनात् १५।

§ १२३. परपक्षे गृहीतेऽप्यनुभाषितेऽपि तस्मिन्नुत्तराप्रतिपत्तिरप्रतिभा[3] नाम निग्रहस्थानं भवति १६।

§ १२४. कार्यव्यासङ्गात्कथाविच्छेदो विक्षेपो[4] नाम निग्रहस्थानं भवति, सिसाधयिषित-स्यार्थस्याशक्यसाधनतामवसाय कथां विच्छिनत्ति, इदं मे करणीयं परिहीयते पीनसेन कण्ठ उपरुद्ध इत्याद्यभिधाय कथां विच्छिन्दन् विक्षेपेण पराजीयते १७।

§ १२५. स्वपक्षे परापादितदोषमनुद्धृत्य तमेव परपक्षे प्रतीपमापादयतो मतानुज्ञा[5] नाम निग्रहस्थानं भवति। चौरो भवान्पुरुषत्वात् प्रसिद्धचौरवदित्युक्ते भवानपि चौरः पुरुषत्वादिति प्रतिब्रुवन्नात्मनः परापादितं चौरत्वदोषमभ्युपगतवान् भवतीति मतानुज्ञया निगृह्यते १८।

---

§ १२१. वादीके जिस कथनको परिषद्ने समझ लिया और वादीने जिसका तीन वार उच्चारण भी किया, फिर भी यदि प्रतिवादी उसका अनुवाद न कर सके तो उसे अननुभाषण नामका निग्रहस्थान होता है। प्रतिवादी जब वादीके वाक्यका अनुवाद-उच्चारण ही नहीं कर सकता तब खण्डन किसका करेगा ?

§ १२२. वादीके जिस वाक्यका अर्थ परिषद्ने अच्छी तरह समझ लिया है पर यदि प्रति-वादी उसे न समझ पाये तो उसे अज्ञान नामका निग्रहस्थान होता है। जब उसने प्रश्नको ही नहीं समझा तब वह उत्तर क्या देगा ? यह अननुभाषणमें अन्तर्भूत नहीं होता, क्योंकि वस्तुका ज्ञान होनेपर शब्दोंके दुवारा उच्चारण करनेकी असामर्थ्य रह सकती है। अननुभाषणमें मात्र पुनः शब्दानुवाद न कर सकने की विवक्षा है और अज्ञानमें उसके अर्थको न समझ सकने की।

§ १२३. वादीके पक्षको समझ भी लिया, उसका अनुवाद-पुनः उच्चारण भी अच्छी तरह कर दिया, पर उसका उत्तर न सूझना अप्रतिभा नामका निग्रहस्थान है।

§ १२४ अपने पक्षको गिरता हुआ समझकर अन्य आवश्यक कार्योंको करनेका वहाना लेकर शास्त्रार्थको समाप्त करना, प्रकृत वातको उड़ा देना विक्षेप नामका निग्रहस्थान है। अपने पक्षका सिद्ध करना असम्भव जानकर शास्त्रार्थको समाप्त करनेके लिए यदि यह कहा जाय कि—'मेरा आवश्यक कार्य पड़ा हुआ है, उसे करके उत्तर दूँगा, पीनससे मेरा गला रुँध रहा है' आदि, तो उसको विक्षेप नामक निग्रहस्थान होता है।

§ १२५. अपने पक्षमें दिये गये दोषका उद्धार—खण्डन न करके, उस दोषको मानकर फिर परपक्षमें भी उसी दोषको वतलाना मतानुज्ञा नामका निग्रहस्थान है। जैसे—'आप चोर हैं क्योंकि आप पुरुष हैं जैसे कोई प्रसिद्ध चोर पुरुष', यह कहने पर अपने ऊपर किये गये चोरत्वके आरोपका खण्डन नहीं करके यह कहना कि 'इस तरह तो आप भी पुरुष हैं अतः आप भी चोर हैं'-मतानुज्ञा है। क्योंकि ऐसा कहनेसे वादीने अपनेको चोर तो मान ही लिया।

---

१. "विज्ञातस्य परिषदा त्रिरभिहितस्याप्यप्रत्युच्चारणमननुभाषणम् ॥"—न्यायसू० ५।२।१६। २. "अविज्ञातं चाज्ञानम् ॥" —न्यायसू० ५।२।१७। ३. "उत्तरस्याप्रतिपत्तिरप्रतिभा ॥" —न्यायसू० ५।२।१८। ४. "कार्यव्यासङ्गात् कथाविच्छेदो विक्षेपः ॥"—न्यायसू० ५।२।१९। ५. "स्वपक्षे दोषाभ्युपगमात् परपक्षे क्षेपप्रसङ्गो मतानुज्ञा ॥" —न्यायसू० ५।२।२०।

§ १२६. निग्रहप्राप्तस्यानिग्रहः पर्यनुयोज्योपेक्षणं[1] नाम निग्रहस्थानं भवति, पर्यनुयोज्यो नाम निग्रहोपपत्त्यावश्यं नोदनीय इदं ते निग्रहस्थानमुपनतमतो निगृहीतोऽसीति वचनीयः, तमुपेक्ष्य न निगृह्णाति यः स पर्यनुयोज्योपेक्षणेन निगृह्यते १९ ।

§ १२७. अनिग्रहस्थाने निग्रहस्थानानुयोगो निरनुयोज्यानुयोगो[2] नाम निग्रहस्थानं भवति, उपपन्नवादिनमप्रमादिनमनिग्रहार्हमपि निगृहीतोऽसीति यो ब्रूयात्, स एवमसद्भूतदोषोद्भावनया निगृह्यते २० ।

§ १२८. सिद्धान्तमभ्युपेत्यानियमात्कथाप्रसङ्गोऽपसिद्धान्तो[3] नाम निग्रहस्थानं भवति, यः प्रथमं किंचित्सिद्धान्तमभ्युपगम्य कथामुपक्रमते तत्र च सिसाधयिषितार्थसाधनाय वा परोपलम्भाय वा सिद्धान्तविरुद्धमभिधत्ते, [4]सोऽपसिद्धान्तेन निगृह्यते, यथा मीमांसामभ्युपगम्य कश्चिदग्निहोत्रं स्वर्गसाधनमित्याह कथं पुनरग्निहोत्रक्रिया ध्वस्ता सती स्वर्गस्य साधिका भवतीत्यनुयुक्तः प्राह अनया क्रिययाराधितो महेश्वरः फलं ददाति राजादिवदिति, तस्य मीमांसानभिमतेश्वरस्वीकारादपसिद्धान्तो नाम निग्रहस्थानं भवति २१ ।

---

§ १२६. जिसका निग्रह हो गया है फिर भी सभामें उसके निग्रहस्थानकी घोषणा न करना पर्यनुयोज्योपेक्षण है । पर्यनुयोज्य—अर्थात् निग्रह प्राप्तवादी या वादीको 'तुम्हें यह निग्रहस्थान हो गया है अतः तुम पराजित हो' इस कथनकी उपेक्षा करके जो चुप रह जाता है उसे पर्यनुयोज्योपेक्षण नामका निग्रहस्थान होता है ।

§ १२७. जिसका निग्रह नहीं हुआ उसे निग्रहस्थान कहकर पराजित बताना निरनुयोज्यानुयोग है । किसी सयुक्तिक निरूपण करनेवाले सावधान सद्वादीसे जो किसी भी तरह पराजय-निग्रह के योग्य नहीं है, 'तुम पराजित हो' यह कहना निरनुयोज्यानुयोग नामका निग्रहस्थान है । ऐसा कहनेवाला स्वयं ही असद्भूत दोपको कहनेके कारण पराजित होता है ।

§ १२८. स्वीकृत सिद्धान्तके विरुद्ध कथन करके यद्वा-तद्वा अनियमितरूपसे शास्त्रार्थ करना अपसिद्धान्त नामक निग्रहस्थान है । जो वादी पहले किसी सिद्धान्तको स्वीकार करके शास्त्रार्थ शुरू करता है, पीछे अपने पक्षकी सिद्धिके अभिप्रायसे या परपक्षमें दूपण देनेके विचारसे स्वीकृत सिद्धान्तके विरुद्ध बोल जाता है वह अपसिद्धान्त निग्रहस्थानके द्वारा पराजित हो जाता है । जैसे—कोई वादी मीमांसासिद्धान्तको स्वीकार कर अग्निहोत्र यज्ञको स्वर्गका साधन सिद्ध करता है । जब उससे प्रश्न किया गया कि 'अग्निहोत्र यज्ञ तो एक क्रिया है, वह तो कुछ देरमें नष्ट हो जाता है अतः वह कालान्तरभावी स्वर्गका साधन अर्थात् अव्यवहित कारण कैसे हो सकता है ?' तब वह इस दूपणका परिहार करनेके लिए मीमांसकके अकर्तृक सिद्धान्तके विरुद्ध भी उत्तर देता है कि—'इस क्रियासे महेश्वरकी आराधना होती है और ईश्वर इसके फल स्वरूप स्वर्गमें पहुँचा देता है, जैसे कि, राजा अपने खैरख्वाह सेवकको सेवाका फल देता है ।' इस तरह इसने मीमांसाके विरुद्ध ईश्वरकर्तृत्वका प्रतिपादन किया अतः अपसिद्धान्त निग्रहस्थानसे इसका पराजय हो जायगा ।

---

१. "निग्रहस्थानप्राप्तस्यानिग्रहः पर्यनुयोज्योपेक्षणम् ॥" —न्यायसू० ५।१।२१ । २. "अनिग्रहस्थाने निग्रहस्थानाभियोगो निरनुयोज्यानुयोगः ॥" —न्यायसू० ५।२।२२ । ३. "सिद्धान्तमभ्युपेत्यानियमात् कथाप्रसङ्गोऽपसिद्धान्तः ॥"—न्यायसू० ५।२।२३ । ४. सोऽप्यपसि—भ० २ ।

§ १२९. हेत्वाभासाश्च[1] यथोक्ता [2]असिद्धविरुद्धादयो निग्रहस्थानम्[3] २२। इति भेदान्तरानन्त्येऽपि निग्रहस्थानानां द्वाविंशतिर्मूलभेदा निवेदिता इति।

§ १३०. तदेवं[4] छलजातिनिग्रहस्थानस्वरूपभेदाभिज्ञः स्ववाक्ये तानि वर्जयन्परप्रयुक्तानि समादधद्यथाभिमतसाध्यसिद्धिं लभत इति ॥

* [5]जातिनिग्रहस्थानानां संग्रहश्लोका यथा—

[6]साधर्म्यमथ वैधर्म्यमुत्कर्षश्चापकर्षकः।
वर्ण्यावर्ण्यविकल्पाश्च साध्यप्राप्त्यनवाप्तयः ॥१॥
प्रसङ्गः प्रतिदृष्टान्तोऽनुत्पत्तिः संशयस्तथा।
ततः प्रकरणाहेतू अर्थापत्त्यविशेषकौ ॥२॥
उपपत्तिश्चोपलब्ध्यनुपलब्धी तथा क्रमात्।
नित्यानित्ये कार्यसमा जातयः समुदीरिताः[7] ॥३॥
प्रतिज्ञाहानिसंन्यासविरोधाश्च तदन्तरम्।
हेत्वर्थान्तरंनिरर्थाऽविज्ञातार्थमपार्थकम्[8] ॥४॥
अप्राप्तकालयुग् न्यूनमधिकं पुनरुक्तयुक्।
स्यान्नानुभाषणाज्ञानाप्रज्ञाविक्षेपसंज्ञकम् ॥५॥
मतानुज्ञापरिनिरनुयो[9]ज्यो भवतस्ततः ॥
उपेक्षणानुयोगौ चापसिद्धान्तापसाधने ॥६॥ [10] इति
जातिनिग्रहस्थानसंग्रहश्लोकाः।*

---

§ १२९. पूर्वोक्त असिद्ध विरुद्ध आदि हेत्वाभास निग्रहस्थान हैं। इस तरह अनन्त अवान्तर भेद होनेपर भी निग्रहस्थानोंके बाईस मूलभेदोंका वर्णन किया।

§ १३०. इस प्रकार छल जाति और निग्रहस्थानोंके स्वरूपको यथावत् जाननेवाला स्ववाक्यमें इनके प्रयोगसे परहेज़ रखता है तथा दूसरेके द्वारा प्रयुक्त छलादिका उचित समाधान करके अपने पक्षकी सिद्धि कर जयलाभ करता है।

जाति तथा निग्रहस्थानोंके नाम इस प्रकार हैं—साधर्म्यसमा, वैधर्म्यसमा, उत्कर्षसमा, अपकर्षसमा, वर्ण्यसमा, अवर्ण्यसमा, विकल्पसमा, साध्यसमा, प्राप्तिसमा, अप्राप्तिसमा, प्रसंसमा, प्रतिदृष्टान्तसाम, अनुत्पत्तिसमा, संशयशमा, प्रकरणसमा, अहेतुसमा, अर्थापत्तिसमा, अविशेषसमा, उपपत्तिसमा, उपलब्धिसमा, अनुपलब्धिसमा, नित्यसमा, अनित्यसमा और कार्यसमा, ये चौबीस जातियाँ हैं।

प्रतिज्ञाहानि, प्रतिज्ञासंन्यास, प्रतिज्ञाविरोध, हेत्वन्तर, अर्थान्तर, निरर्थक, अविज्ञानार्थ, अपार्थक, अप्राप्तकाल, न्यून, अधिक, पुनरुक्त, अननुभाषण, अज्ञान अप्रतिमा, विक्षेप, मतानुज्ञा, परिनिरनुयोज्य, उपेक्षणानुयोग, अपसिद्धान्त और हेत्वाभास ये बाईस निग्रहस्थान हैं।

---

१. "हेत्वाभासाश्च यथोक्ताः ॥"—न्यायसू० ५।२।२४। २. असिद्धादयो भ० २। ३. "ते इमे हेत्वाभासा न्यायप्रविवेकं कुर्वन्तो वस्तुशुद्धिं विदधतीति पृथगुच्यन्ते। अत एव निग्रहस्थानान्तर्गतानामप्येषां पृथगुपदेशः।" —न्यायक० पृ० १६। ४. "तदेवं छलजातिनिग्रहस्थानस्वरूपाभिज्ञाः स्ववाक्ये तानि वर्जयन् परप्रयुक्तानि च समादधन् यथाभिमतसाध्यसिद्धिं लभते।"—न्यायक० पृ० २७। ५. * एतदन्तर्गतः पाठो नास्ति आ०, क०। ६. –र्म्यवै—भ० २। ७. –ताः इति जातिसंग्रहश्लोकाः प्रति—भ० २, प० १, २। ८. –न्तरमपार्थं च निरर्थाविज्ञातार्थकम् भ० २। ९. पर्यनुयो—भ० २। १०. इति निग्र—भ० २, प० १, २।

§ १३१. अत्रानुक्तमपि किंचिन्निगद्यते। अर्थोपलब्धिहेतुः[1] प्रमाणम्। एकात्मसमवायिज्ञानान्तरवेद्यं[2] ज्ञानम्, प्रमाणाद्भिन्नं फलं, पूर्वं प्रमाणमुत्तरं तु फलम्[3]। स्मृतेरप्रामाण्यम्[4], परस्परविभक्तौ सामान्यविशेषौ नित्यानित्यत्वे सदसदंशौ च, प्रमाणस्य विषयः पारमार्थिकः, तमश्छाये [5]अद्रव्ये, आकाशगुणः [6]शब्दोऽपौद्गलिकः, संकेतवशादेव शब्दादर्थप्रतीतिर्न पुनस्तत्प्रतिपादन

---

§ १३१. कारिकामें नहीं कही गयी कुछ विशेष बातें भी कहते हैं—अर्थोपलब्धिमें जो साधकतम कारण होता है उसे प्रमाण कहते हैं। उसी आत्माके द्वितीयज्ञान (अनुव्यवसाय) के द्वारा जिसका परिज्ञान होता है ऐसा प्रथमज्ञान प्रमाणका फल है। फलज्ञान प्रमाणसे भिन्न होता है। पूर्व-साधकतम कारणको प्रमाण तथा उत्तर-कार्यको फल कहते हैं। स्मृतिज्ञान अनुभवके द्वारा गृहीत अर्थको ही ग्रहण करनेके कारण अप्रमाण है। स्मृति पूर्वानुभवके परतन्त्र है। सामान्य और सामान्याश्रय द्रव्य गुण कर्मरूप विशेष परस्पर अत्यन्त भिन्न हैं। नित्य द्रव्य तथा अनित्यद्रव्य पृथक्-पृथक् हैं। भाव तथा अभाव दोनों पृथक् पदार्थ हैं। ये ही सब प्रमाणके विषय हैं। तम और छाया द्रव्यरूप न होकर तेजोऽभाव रूप हैं। शब्द आकाशका गुण है, पौद्गलिक नहीं है। संकेतके

---

१. "उपलब्धिहेतुश्च प्रमाणम्।"—न्यायभा० २।१।११। २. "ज्ञानान्तरसंवेद्यं संवेदनं वेद्यत्वात् घटादिवत्।"—प्रश० व्यो० पृ० ५२९। "विवादाध्यासिताः प्रत्ययान्तरेणैव वेद्याः प्रत्ययत्वात्। एवं प्रमेयत्वगुणत्वसत्त्वादयोऽपि प्रत्ययान्तरवेद्यत्वहेतवः प्रयोक्तव्याः।" —विधिवि० न्यायकणि० पृ० २६७। "करणं हि प्रमाणमुच्यते प्रमीयतेऽनेन इति। न च क्रियैव क्वचित् करणं भवति, क्रियायां साध्यायां कारकं किमपि करणमुच्यते यथा दात्रेण चैत्रः शालिस्तम्बं लुनाति इति कर्तृकर्मकरणानि क्रियातो भिन्नान्युपलभ्यन्ते तथेहापि चक्षुषा घटं पश्यतीति दर्शनक्रियातः पृथग्भाव एव तेषां युक्तो न दर्शनं करणमेव इति। प्रमा प्रमाणमिति तु फले प्रमाणशब्दस्य साधुत्वाख्यानमात्रम् कृतिः करणमितिवत्·········तेन चक्षुरादेः ज्ञानक्रियामुपजनयतः करणत्वं ज्ञानस्य फलत्वमेवेति युक्तः तथाव्यपदेशः;·······"—न्यायमं० पृ० ७०। स्वातिरिक्तेत्यादिना शंकरस्वामी प्रमाणयति—स्वातिरिक्तक्रियाकारि प्रमाणं कारकत्वतः वास्यादिवत्····॥१३५३॥"—तत्त्वसं०। ३. "यदा निर्विकल्पकं सामान्यविशेषज्ञानं प्रमाणम् तदा द्रव्यादिविषयं विशिष्टं ज्ञानं प्रमितिः इत्यर्थः। यदा निर्विकल्पकं सामान्यविशेषज्ञानमपि प्रमारूपमर्थप्रतीतिरूपत्वात् तदा तदुत्पत्तावविभक्तमालोचनमात्रं प्रत्यक्षम्····विशेषज्ञानं हि विशेषणज्ञानस्य फलम् विशेषणज्ञानं न ज्ञानान्तरफलम्····यदा निर्विकल्पकं सामान्यविशेषज्ञानं फलं तदा इन्द्रियार्थसन्निकर्षः प्रमाणम्, यदा विशेष्यज्ञानं फलं तदा सामान्यविशेषालोचनं प्रमाणम् इत्युक्तं तावत्। सम्प्रति हानादिबुद्धीनां फलत्वे विशेष्यज्ञानं प्रमाणमित्याह····"—प्रश० कन्दली पृ० १९९। मीमांसाश्लो० सू० ४ श्लो० ७२-७३। ४. "कथं तर्हि स्मृतेर्व्यवच्छेदः? अननुभवत्वेनैव····न च स्मृतिहेतौ प्रमाणाभियुक्तानां महर्षीणां प्रमाणव्यवहारोऽस्ति पृथगनुपदेशात्।"—न्यायकुसु० ४।१। ५. "द्रव्यगुणकर्मनिष्पत्तिवैधर्म्यादभावस्तमः।"—वैशे० सू० ५।२।१९। "उद्भूतरूपवद्यावत्तेजःसंसर्गाभावस्तमः।"—वैशे० उप० ५।२।२०। "किं पुरुषवच्छायापि गच्छति आहोस्वित् आवारकद्रव्ये संसर्पति आवरणसन्तानादसन्निधिसन्तानोऽयं तेजसो गृह्यत इति। सर्वता खलु द्रव्येण यस्तेजोभाग आव्रियते तस्य तस्यासंनिधिरेवावच्छिन्नो गृह्यते इति।"—न्यायभा० १।२।८। "भासामभावरूपत्वात् छायायाः।"—प्रश० व्यो० पृ० ४६। "तस्मादभाव एव छाया न तु सतीति सिद्धम्।"—न्यायवा० ता० टी० पृ० ३४२। प्रश० किर० पृ० १९। ६. "शब्दोऽम्बरगुणः।"—प्रश० भा०, व्यो० पृ० ६४५।

सामर्थ्यात्, धर्मधर्मिणोर्भेदः, [1]सामान्यमनेकवृत्ति, [2]आत्मविशेषगुणलक्षणं कर्म, वपुर्विषयेन्द्रियबुद्धि-सुखदुःखाना[3]मुच्छेदादात्मसंस्थानं मुक्तिरिति[4] न्यायसारे[5] पुनरेवं 'नित्यसंवेद्यमानेन सुखेन विशिष्टात्यन्तिकी दुःखनिवृत्तिः पुरुषस्य मोक्ष' इति ॥

§ १३२. एषां तर्कग्रन्था न्यायसूत्र-भाष्य-न्यायवार्तिक-तात्पर्यटीका-तात्पर्यपरिशुद्धि-न्यायालंकारवृत्तयः। क्रमेणाक्षपादवात्स्यायनोद्योतकरवाचस्पतिश्रीउदयनश्रीकण्ठाभयतिलकोपाध्यायविरचिताः ५४००० [6]प्रमिताः। भासर्वज्ञप्रणीते न्यायसारेऽष्टादश टीकाः॥ तासु मुख्या टीका न्यायभूषणाख्या तेनैव रचिता न्यायकलिका जयन्तरचिता, न्यायकुसुमाञ्जलितर्कश्च ॥३२॥

§ १३३. अथ तन्मत[7]मुपसंहरन्नुत्तरं च मतमुपक्षिपन्नाह।

**नैयायिकमतस्यैष समासः कथितोऽञ्जसा।**
**सांख्याभिमतभावानामिदानीमयमुच्यते ॥३३॥**

---

कारण ही शब्दोंसे अर्थकी प्रतीति होती है, शब्दोंमें स्वाभाविक वाचक शक्ति नहीं है। धर्म और धर्मीमें अत्यन्त भेद है। सामान्य नित्य और एक होकर अनेक विशेषोंमें रहता है। कर्म-पुण्य-पाप आत्माके विशेषगुणरूप हैं। शरीर, विषय, इन्द्रिय, बुद्धि, सुख, दुःख आदिका उच्छेद करके आत्मस्वरूपमें स्थिति होना मुक्ति है। न्यायसारमें तो आत्यन्तिक दुःख निवृत्ति करके नित्य अनुभवमें आनेवाले विशिष्ट सुखकी प्राप्तिको भी मुक्ति माना है।

§ १३२. इनके अक्षपादकृत, वात्स्यायनकृत, उद्योतकरकृत, न्यायसूत्र, न्यायभाष्य, न्यायवार्तिक, वाचस्पतिकृत न्यायवार्तिकतात्पर्यटीका, उदयनकृत तात्पर्यपरिशुद्धि तथा श्रीकण्ठ अभयतिलकोपाध्याय विरचित न्यायालङ्कार-वृत्ति आदि प्रमुख तर्कग्रन्थ हैं। इनका प्रमाण ५४००० श्लोक प्रमाण है। भासर्वज्ञकृत न्यायसारकी अठारह टीकाएँ हैं। इनमें न्यायभूषण नामकी टीका सर्वप्रमुख है। जयन्त विरचित न्यायकलिका तथा न्यायकुसुमांजलितर्क भी न्यायशास्त्रके खास ग्रन्थ हैं।

§ १३३. अब न्यायमतका उपसंहार करके आगे सांख्यमतके प्रतिपादनकी प्रतिज्ञा करते हैं—

**इस प्रकार नैयायिक मतका संक्षेपसे वास्तविक निरूपण किया है। अब सांख्यके द्वारा माने गये पदार्थोंका विवेचन करते हैं ॥३३॥**

---

१. "स्वविषयसर्वगतमभिन्नात्मकमनेकवृत्ति····"—प्रश० भा०, व्यो० पृ० ६१८। २. "धर्मः पुरुषगुणः।"—प्रश० भा०, व्यो० पृ० ६३७। ३. –मुच्छेदात्मसं—प० १, २, भ० २। ४. "नवानामात्मविशेषगुणानामत्यन्तोच्छित्तिर्मोक्षः।"—प्रश० व्यो० पृ० ६३८। "यावदात्मगुणाः सर्वे नोच्छिन्ना वासनादयः। तावदात्यन्तिकी दुःखव्यावृत्तिर्नावकल्पते॥ ननु तस्यामवस्थायां कीदृगात्मावशिष्यते? स्वरूपैकप्रतिष्ठानः परित्यक्तोऽखिलैर्गुणैः॥"—न्यायम० पृ० ५०८। "सगलात्मविशेषगुणोच्छेदोपलक्षिता स्वरूपस्थितिरेव।"—प्रश० कन्द० पृ० १८७। "निःश्रेयसं पुनर्दुःखनिवृत्तिरात्यन्तिकी।"—प्रश० किर० पृ० ६। ५. "कुतो मुक्तस्य सुखोपभोग इति चेत्। आगमात्। उक्तं हि—'सुखमात्यन्तिकं यत्तद्बुद्धिग्राह्यमतीन्द्रियम्। तं च मोक्षं विजानीयात् दुष्प्रापमकृतात्मभिः॥ तथा, आनन्दं ब्रह्मणो रूपं तच्च मोक्षेऽभिलक्ष्यते। विज्ञानमानन्दं ब्रह्मेति।·······तत्सिद्धमेतत् नित्यसंवेद्यम्। अनेन सुखेन विशिष्टा आत्यन्तिकी दुःखनिवृत्तिः पुरुषस्य मोक्ष इति।"—न्यायसा० पृ० ४०, ४१। ६. 'प्रमिताः' नास्ति आ०, क०, प० १, २, भ० २। ७. –मुपसंहरन्नाह भ० २।

एवमशेषविशेषकलितोऽपि । [1]तथा चोक्तम्—

"यथा सकलशास्त्रार्थः स्वभ्यस्तः प्रतिभासते ।
मनस्येकक्षणेनैव तथानन्तादिवेदनम् ॥ १ ॥" [ प्र० वार्तिकाल० २।२२७ ]इति

§ ७७. यच्चोक्तं 'अतीतानागत' इत्यादि; तदपि स्वप्रणेतुरज्ञानित्वमेव ज्ञापयति, [2]यतो यद्यपीदानींतनकालापेक्षया तेऽतीतानागतवस्तुनी असती तथापि [3]यथातीतमतीतकालेऽवर्तिष्ट, [4]यथा च भावि वर्तिष्यते तथैव तयोः साक्षात्कारित्वेन न कश्चनापि दोष[5] इति सिद्धः[6] सुखादिवत्सुनिश्चितासंभवद्बाधकप्रमाणत्वात्[7] सर्वज्ञ इति ।

§ ७८. अथ दिक्पटाः प्रकटयन्ति—ननु भवतु सुनिश्चितासंभवद्बाधकप्रमाणत्वात्सर्वज्ञसिद्धिः । किं त्वस्य कवलाहार इति न मृष्यामहे । तथाहि—केवलिनः कवलाहारो न भवति तत्का-

---

परिज्ञान होनेमें क्या बाधा है ? कहा भी है—"जैसे जिन शास्त्रोंका अच्छी तरह तलस्पर्शी अभ्यास किया है उन शास्त्रोंके सभी पदार्थ उपयोग लगाने पर एक ही साथ मनमें प्रतिभासित होते हैं उसी तरह अनन्तशक्तिशाली केवलज्ञानमें अनन्तपदार्थ युगपत् झलकते हैं ॥१॥"

§ ७७. जो आपने 'अतीत अनागत पदार्थोंको वर्तमान रूपसे जानता है या अतीत रूपसे ?' इत्यादि कुतर्क किये हैं, वे तो सचमुच ही अज्ञानके भद्दे प्रदर्शन रूप ही हैं । यद्यपि आजकी दृष्टिसे हम बीते हुए पदार्थोंको अतीत तथा आगे होनेवाले पदार्थोंको अनागत कहते हैं और वे इस समय असत् हैं विद्यमान नहीं हैं, परन्तु अतीतकालमें तो थे ही, आगे तो होंगे ही, अतः बीते हुए पदार्थोंको अतीतकालमें असत् तथा आगे होने वाले पदार्थोंको भाविकालमें तो असत् नहीं कह सकते । सर्वज्ञ तो जो वस्तु जिस समय जैसी है उसको उस समय उसी रूपमें जानता है । अतीतको अतीत रूपमें, अनागतको भावि रूपमें तथा वर्तमानको वर्तमान रूपमें ही जानता है । पदार्थकी जब जो हालत थी, है और होगी वह ठीक उसी रूपमें सर्वज्ञके ज्ञानमें झलकती है । इस तरह समस्त बाधक प्रमाणोंका निराकरण करनेसे उनकी अच्छी तरह असम्भवता सिद्ध होने पर सर्वज्ञकी सत्ता निर्बाध रूपसे उसी तरह सिद्ध हो जाती है जैसे सुखी पुरुषको 'मैं सुखी हूँ' इस स्वसंवेदनसे सुखका निर्बाध अनुभव हो कर सुखकी सत्ता सिद्ध होती है । अतः यह बेधड़क हो कर कहा जा सकता है कि—'सर्वज्ञ है, क्योंकि उसकी सर्वज्ञताके बाधक प्रमाणोंकी असम्भवता अच्छी तरह निश्चित है वह पूर्णतः निर्बाध है, जैसें कि सुखी व्यक्तिका सुख ।'

§ ७८. दिगम्बर (पूर्वपक्ष)—'बाधक प्रमाणोंकी असम्भवता दिखाकर सर्वज्ञकी सिद्धि करना तो उचित ही है । परन्तु सर्वज्ञ केवली भी हम लोगोंकी ही तरह कवलाहार—एक-एक ग्रास लेकर भोजन करता है यह बात नहीं जँचती । हम सिद्ध करते हैं कि—'केवली ग्रास लेकर आहार नहीं करते, क्योंकि जिन कारणोंसे प्रेरित होकर मनुष्य आहार करनेके लिए बेचैन हो जाता है तथा

---

१. यथा आ० । क० । २. ततो म० २ । ३. यथातीतं गतकाले म० २ । ४. यथा भावि च भविष्यत् काले वर्ति–म० २ । ५. "न चैकेन ज्ञानेन परिच्छिन्नानीत्येतावता वस्तूनामात्मस्वभावहानिः । येन तान्येकज्ञानपरिच्छेदवशादनन्तत्वमात्मस्वभावं जह्युः ।…यत एवासौ पर्यन्ततया न गृह्णाति तत एव सर्वज्ञो भवति । अन्यथाऽनन्तं वस्त्वन्तवत्त्वेन गृह्णन् भ्रान्तो भवेत् ।" —तत्त्वसं० प० पृ० ६३० । न्यायकुमु० पृ० ९६ । ६. सिद्धाः स्वसंवेदनप्रत्यक्षलक्षणसुखादिवत् म० २ । ७. तदस्ति सुनिश्चितासम्भवद्बाधकप्रमाणत्वात् सुखादिवत् ॥" —लघी० स्व० श्लो० ४ । सिद्धिवि० । अष्टश०, अष्टसह० पृ० ४४ । आप्तप० पृ० २२६ । त० श्लो० पृ० १८५ । प्रमाणनि० पृ० २९ । प्र० मी० पृ० १४ ।

रणाभावात्, न च कारणाभावे कार्यस्योत्पत्तिः अतिप्रसक्तेः। न च तत्कारणाभावोऽसिद्धः, [1]आहारादाननिदानभूते वेदनादिषट्के एकस्यापि तस्य केवलिन्यभावात्। तथाहि—न तावत्तस्य वेदनोत्पद्यते, तद्वेदनीयस्य[2] दग्धरज्जुस्थानिकत्वात्। सत्यामपि वेदनायां न तस्य तत्कृता [3]पीडा, अनन्तवीर्यत्वात्[4]। वैयावृत्त्यकरणं तु भगवति त्रैलोक्यपूज्ये न संभवत्येवेति। ईर्यापथं[5] पुनः केवलज्ञाना-

जिन प्रयोजनोंसे वह भोजन करता है वे सब कारण तथा प्रयोजन केवलीमें नहीं पाये जाते। विना कारणके कार्यको उत्पत्ति मानना तो एक अलौकिक बात होगी, और इससे बड़ी अव्यवस्था हो जायगी। देखो, आहार ग्रहण करनेके लिए मनुष्य वेदना आदि छह कारणोंसे प्रवृत्त होता है। शास्त्रमें कवलाहारके ये छह कारण बतलाये है—१. वेदना—भूखकी पीड़ा होनेसे जब पेट और पीठ एक हो जाते हैं, भूखकी ज्वाला असह्य हो जाती है तब जिस किसी भी तरह भोजन पा लेनेकी ओर प्रयत्न होता है। २. यह सोचकर कि—'मैं भोजन करता रहूँगा तो शरीर स्वस्थ रहेगा और मैं दूसरोंकी वैयावृत्त्य—सेवाटहल कर सकूँगा।' ३. यह विचार कर कि—'यह भोजन करता रहूँगा तो आँखोंकी जोत ठीक रहेगी और इससे मैं अच्छी तरह देखभाल करके जाऊँगा-आऊँगा, यत्नाचार पूर्वक प्रवृत्ति करके ईर्यापथ ( सावधानीसे गमन ) को साध सकूंगा।' ४. यह समझकर कि 'यदि भोजन करके शरीरको स्वस्थ—कामचलाऊ हालतमें रखेंगे तो संयम तथा चारित्र आदि अच्छी तरह पाले जा सकेंगे।' ५. यह मान कर कि—'यदि आहार लेते रहेंगे तो शेष जीवनका निर्वाह सुखशान्तिसे हो जायगा, नहीं तो बेमौत असमयमें ही मरनेकी वारी आ जायगी।' ६. यह समझकर कि—'यदि थोड़ा बहुत भोजन लेते रहेंगे तो दिमाग ठीक रहेगा और उससे धर्मतत्त्वका अच्छी तरह विचार कर सकेंगे।' परन्तु केवलीके इन छह कारणोमें-से एक भी कारण नहीं है, तब बताओ केवली अकारण ही भोजन क्यों करेंगे ? आप स्वयं विचार कीजिए—केवलीके वेदना-पीड़ा तो हो ही नहीं सकती, क्योंकि पीड़ामें कारण है असातावेदनीय कर्मका उदय। सो मोहनीय कर्मके नष्ट हो जानेसे बेचारा जली हुई रस्सीके समान नाचीज़ होकर पड़ा है। अतः जली हुई रस्सीके समान कहनेको तो वेदनीयका सद्भाव केवलीमें है, परन्तु वह असीम बलशाली केवलीमें पीड़ा उत्पन्न नहीं कर सकता। पीड़ा तो कमजोरोंको हो सकती है केवली तो अनन्तशक्तिके धनी हैं। 'दूसरोंके वैयावृत्त्य—सेवाटहलकी तो त्रिलोक्य पूज्य केवलीमें सम्भावना ही नहीं है। कौन ऐसा है जो जगत्पूज्य भगवान्से अपनी सेवा-चाकरी कराएगा ? अच्छी तरह सावधानीसे देखभालकर चलना

१. "ण बलाउसाउअट्ठं ण सरीरस्सुवचयट्ठ तेजट्ठं। णाणट्ठ संजमट्ठं झाणट्ठं चेव भुंजेज्जो ॥६२॥"—मूलाचा० ६।६२। २. "एदेण कारणेण दु सादस्सेव दु णिरंतरो उदओ। तेणासादणिमित्ता परीसहा जिणवरे णत्थि॥" —गो० कर्म० गा० २७५। "घातिकर्मोदयसहायाभावात् तत्सामर्थ्यविरहात्। यथा विषद्रव्यं मन्त्रौषधिबलादुपक्षीणमारणशक्तिकमुपयुज्यमानं न मरणाय कल्प्यते तथा ध्यानानलनिर्दग्धघातिकर्मेन्धनस्यानन्ताप्रतिहतज्ञानादिचतुष्टयस्यान्तरायाभावान्निरन्तरमुपचीयमानशुभपुद्गलसन्ततेर्वेदनीयाख्यं कर्म सदपि प्रक्षीणसहायबलं स्वयोग्यप्रयोजनोत्पादनं प्रत्यसमर्थमिति क्षुधाद्यभावः, तत्सद्भावोपचारात् ध्यानकल्पनवत्।" —त० वा० ९।११। "अविकलसामर्थ्यं ह्यसातादिवेदनीयं स्वकार्यकारि, सामर्थ्यवैकल्यं च मोहनीयकर्मणो विनाशात्सुप्रसिद्धम्। यथैव हि पतिते सैन्यनायकेऽसामर्थ्यं सैन्यस्य तथा मोहनीयकर्मणि नष्टे भगवत्यसामर्थ्यमघातिकर्मणाम्। यथा च मन्त्रेण निर्विषीकरणे कृते मन्त्रिणोपभुज्यमानमपि विषं न दाहमूर्च्छादिकं कर्तुं समर्थम्, तथा असातादिवेदनीयं विद्यमानोदयमप्यसति मोहनीये निःसामर्थ्यत्वान्न-क्षुद्दुःखकरणे प्रभुसामग्रीतः कार्योत्पत्तिप्रसिद्धेः।" —प्रमेयक० पृ० ३०३। न्यायकुमु० पृ० ८५९। रत्नक० टी०पृ० ६। प्रव० टी० पृ० २८। ३. पीडा स्यादनन्त—म० २। ४. —पथः पुनः म० १, म० २, प० १, प० २। ५. 'नापि क्षुद्वेदना प्रतीकारार्थं; अनन्तसुखवीर्ये भगवत्यस्याः सम्भवाभावस्योक्तत्वात्।" —प्रमेयक० पृ० ३०६। न्यायकुमु० पृ० ८६०। "यदि क्षुधाबाधास्ति तर्हि क्षुधाक्षीणशक्तेरनन्तवीर्यं नास्ति, तथैव क्षुधा दुःखितस्य अनन्तसुखमपि नास्ति।" —प्रव० टी० पृ० २८।

**वरणक्षयात् सम्यगवलोकयत्यसौ । संयमस्तु[1] तस्य यथाख्यातचारित्रिणो निष्ठितार्थत्वादनन्तवीर्यत्वाच्च नाहारकारणीभवति ।[2] प्राणवृत्तिरपि तस्यानपवर्त्यायुष्ट्वादनन्तवीर्यत्वाच्चान्यथासिद्धैव । धर्मचिन्तावसरस्त्वपगतः, निष्ठितार्थत्वात् । तदेवं केवलिनः कावलिकाहारो [3]बहुदोषदुष्टत्वान्न घटत इति ।**

**§ ७९. अत्रोच्यते—तत्र यत्तावदूचानम्—'तत्कारणाभावात्' इति साधनम्; तदसिद्धम्; आहारकारणस्य वेदनीयस्य केवलिनि तथैव सद्भावात् । तथा च किमिति सा शारीरी स्थितिः प्राक्तनी न स्यात् । प्रयोगोऽत्र स्यात्केवलिनो भुक्तिः समग्रसामग्रीकत्वात्[4], पूर्वभुक्तिवत् ।**

---

आदिका उद्देश्य तो केवलज्ञानसे बखूबी सिद्ध हो सकता है । केवलज्ञानावरणी कर्म क्षय होनेसे वे जगत्को हस्तामलकवत् देखते-जानते हैं ही । केवलीके यथाख्यात ( जैसा आत्माका शुद्ध रूप है उसकी प्राप्ति होना ) संयम पूर्ण रूपमें विकसित हो ही चुका है, वे कृतकृत्य हैं तथा अनन्तशक्तिशाली हैं अतः संयमके उद्देशसे आहार करना भी नहीं जँचता । केवलीको आयु—उमरें अनपवर्त्य ( न घटनेवाली और न बढ़नेवाली ) है, अतः अकाल मौतका तो उन्हें डर ही नहीं है और अनन्तशक्तिके भण्डार होनेसे कमजोरी आदिकी भी सम्भावना नहीं है, इसलिए उनकी जीवन-यात्रा बखूबी चल सकती है । वे तो सर्वज्ञ तथा धर्म तीर्थंके नेता हैं, कृतकृत्य हैं अतः धर्मचिन्ताकी फिक्रसे भी उन्हें भोजन करने की आवश्यकता नहीं है । उनकी धर्मचिन्ताका समय तो गया, अब तो वे धर्मके प्रवर्तक हैं । इस तरह केवलीको कवलाहार माननेमें उनके अनन्तवीर्यकी कमी, तथा आहारकी इच्छा एवं प्रवृत्ति होनेसे रागी होनेका प्रसंग आदि अनेकों दूषण आते हैं । अतः केवलीको कवलाहारी—एक-एक कौर खाकर भोजन करनेवाला मानना किसी भी तरह उचित नहीं है ।

§ ७९. **श्वेताम्बर ( उत्तरपक्ष )**—आपने सबसे बड़ा हेतु यह दिया है कि—'केवलीको भोजन करनेका कारण ही नहीं है' सो आपका यह हेतु असिद्ध है; क्योंकि भोजन करनेका सबसे प्रधान कारण है वेदनीयकर्मका उदय । सो जब वह केवलीमें उसी तरह मौजूद है जैसे कि हम लोगोंमें या केवलीको केवलज्ञान होनेसे पहले था तब क्या कारण है कि जो केवली केवलज्ञान होनेके पहले तो अच्छी तरह भोजन करता था वही केवलज्ञान होनेसे ही भोजनसे हाथ सिकोड़ लेता है ? शरीर तो आखिर शरीर ही है, उसे तो दानापानी चाहिए ही, नहीं तो यह मशीन रुक जायगी । इसलिए हम कह सकते हैं—'केवली भोजन करता है, क्योंकि भोजन करनेके सभी कारण उसमें मौजूद हैं, जैसे कि वह अपनी अल्पज्ञ अवस्थामें वेदनीय कर्मके उदयके कारण भोजन करनेके लिए प्रवृत्ति करता था उसी तरह आज भी उसे भोजन करना चाहिए, क्योंकि पहले और आजके शरीरकी स्थितिमें कोई भी फर्क नहीं हुआ है । पहले जितने कारण थे आज भी वे

---

१. *"नापि ज्ञानादिसिद्ध्यर्थम्, यतो ज्ञानं तस्याखिलार्थविषयमक्षयस्वरूपम्, संयमश्च यथाख्यातः सर्वदा विद्यते ।"* —प्रमेयक० पृ० ३०६ । २. "नापि आयुषोऽसाधितमुक्तिकस्य अपवर्त्तननिवृत्त्यर्थम्, चरमोत्तमदेहानामनपवर्त्यायुष्कत्वादेव तथाविधस्यास्य अपवर्त्तनानुपपत्तेः ।" —न्यायकुमु० पृ० ८६३ । प्रमेयक० पृ० ३०६ । ३. द्रष्टव्यम्—प्रमेयक० पृ० २९८–३०६ । न्यायकु० पृ० ८५४–६५ । रत्नक० टी० पृ० ६ । प्रव० टी० २६ । ४. "अस्ति च केवलिभुक्तिः समग्रहेतुर्यथा पुरा भुक्तेः । पर्याप्तिवेद्यतैजसदीर्घायुष्कोदयो हेतुः ॥ नष्टानि न कर्माणि क्षुधो निमित्तं विरोधिनो न गुणाः । ज्ञानादयो जिने किं सा संसारस्थितिर्नास्ति ।" —केवलिभु० श्लो० १–२ । सन्मति० टी० पृ० ६१२ । स्या० र० पृ० ४७४ । आध्यात्मिक० पृ० ६३ B. । "अस्ति केवलिनो भुक्तिः समग्रसामग्रीकत्वात् पूर्वभुक्तिवत् । सामग्री चेयं प्रक्षेपाहारस्य, तद्यथा पर्याप्तत्वं वेदनीयोदयः आहारपक्तिनिमित्तं तैजसशरीरं दीर्घायुष्कत्वं चेति ।" —सूत्रकृ० शी० पृ० ३४५ । युक्तिप्र० पृ० १५३ ।

सामग्री चेयं पर्याप्तत्वं वेदनीयोदय आहारपक्तिनिमित्तं तैजसशरीरं दीर्घायुष्ट्वं चेति[1]। सा च समग्रापि केवलिनि समस्ति।

§ ८०. यदपि दग्धरज्जुस्थानिकत्वं वेदनीयस्योच्यते; तदप्यनागमिकमयुक्तियुक्तं च, आगमेऽत्यन्त-सातोदयस्य केवलिनि प्रतिपादनात्[2]। युक्तिरपि, यदि घातिकर्मक्षयाज्ज्ञाना-[3]नादयस्तस्य भवेयुः, वेदनीयोद्भवायाः क्षुधः किमायातं येनासौ न भवति।

§ ८१. न तयोश्छायातपयोरिव सहानवस्थानलक्षणो भावाभावयोरिव परस्परपरिहारलक्षणो वा कश्चिद्विरोधोऽस्ति[4] सातासातयोरन्तर्मुहूर्तपरिवर्तमानतया सातोदयवदसातोदयोऽप्यस्तीत्यनन्त-वीर्यत्वे सत्यपि शरीरबलापचयः क्षुदुद्भवपीडा च भवत्येव। न चाहारग्रहणे तस्य किंचित्क्षूयते केवलमाहोपुरुषिकामात्रमेवेति।

---

सब मौजूद हैं। भोजन करनेका सबसे बड़ा और समर्थ कारण है वेदनीय कर्मका उदय। इसके साथ ही साथ शरीरकी पूर्णता, आहारके पचानेके लिए कारणभूत तैजस शरीर-जठरका दीप्त रहना, तथा लम्बी आयु आदि भी भोजन करने की कारण सामग्रीमें शामिल हैं। ये सब कारण-कलाप केवली में पूरी तरह डटकर मौजूद हैं। अतः उन्हें भोजन करनेमें प्रवृत्ति करना सकारण उचित ही है।

§ ८०. आपने जो यह कहा था कि—'वेदनीयकर्म जली हुई रस्सीके समान निःशक्तिक है' वह आगमविरुद्ध तो है ही, युक्तिसे भी उसका समर्थन नहीं हो सकता। आगममें तो केवलीके अत्यन्त साताका उदय बताया है। यदि घातिया कर्मोका क्षय केवलीने किया है तो उसके फल-स्वरूप उसमें केवलज्ञान आदि उत्पन्न हों, यह तो उचित ही है; पर इससे वेदनीयके उदयसे होने-वाली बेचारी भूखने क्या विगाड़ा, जिससे उसका निषेध किया जा रहा है। जब भूखका कारण वेदनीयका उदय अभी है ही तो भूख लगनी ही चाहिए तथा उसको शान्तिके लिए भोजन करना भी उचित ही है।

§ ८१. जिस प्रकार धूप और छाया एक दूसरेके विरोधी होनेके कारण एक साथ नहीं रह सकते उस प्रकार केवलज्ञान आदि तथा भूखमें सहानवस्थान ( एक साथ नहीं रह सकना- ) रूप विरोध तो है ही नहीं। ज्ञानी भी रहे तथा उसे भूख भी लगे इसमें क्या विरोध है। तथा जिस तरह भाव अभावका परिहार-निषेध करके अपनी हस्ती कायम करता है और अभाव भावको नेस्तनाबूद कर अपनी सत्ता जमाता है उस प्रकार कुछ केवलज्ञान आदि और भूखमें परस्पर-परिहारस्थिति ( एकका निषेध कर दूसरेकी सत्ता होना-) रूप विरोध भी नहीं है। भूखके सद्भाव का ज्ञानके अभावसे कोई गठबन्धन नहीं है। साता और असाता रूप वेदनीयका उदय अन्तर्मुहूर्त ( ४८ मिनिटसे कुछ कम समय ) में बदलता रहता है। कभी साताका उदय होता है तो कभी असाताका। अतः भले ही केवलीमें अनन्तवीर्य-अर्थात् अपरिमितशक्ति हो, पर जब असाताका उदय आयेगा तब शारीरिक बलकी कमी तथा भूखकी पीड़ा होगी ही। केवलीका आहार कर लेनेसे कुछ बिगड़ता तो है ही नहीं जिससे उसको निराहारी माननेका आग्रह किया जाये। यह तो केवल नक्कूपन ही मालूम होता है।

---

१. –ति सम–म० २। २. "न च दग्धरज्जुसंस्थानीयत्वात् तस्य स्वकार्याजनकत्वम् तत एव सातवेदनीयस्यापि स्वकार्याजनकत्वप्रसक्तेः सुखानुभवस्यापि भगवत्यभावप्रसङ्गात्। यथा च दग्धरज्जुसंस्थानीयायुष्कर्मोदयकार्यं प्राणादिधारणं भगवति तथा प्रकृतमप्यभ्युपगम्यता विशेषाभावात्।" —सन्मति० टी० पृ० ६१५। स्या० रत्ना० पृ० ४६५। ३. नोदयस्तस्य भवेत्तर्हि वेद–म० २। ४. "तम इव भासो वृद्धौ ज्ञानादीनां च तारतम्येन। क्षुध् हीयतेऽत्र न च तद् ज्ञानादीनां विरोधगतिः॥" —केवलिभुक्तिप्र० श्लो० ३। स्या० रत्ना० पृ० ४७४।

§ ८२. यदुच्यते—'वेदनीयस्योदीरणाभावात्[1] प्रभूततरपुद्गलोदयाभावः, तदभावाच्चात्यन्तं पीडाभावः' इति; तदयुक्तम्; तुर्यादिगुणस्थानकेषु वेदनीयस्य गुणश्रेणीसद्भावात्, प्रचुरपुद्गलोदये सत्यपि तत्कृतपीडाल्पत्वस्यैव दर्शनात्, जिने सातोदयवत् प्रचुरपुद्गलोदयाभावेऽपि तीव्रत्वप्रदर्शनाच्चेति ।

§ ८३. यदप्युच्यते 'आहाराकाङ्क्षा क्षुत्, सा च परिग्रहबुद्धिः, सा च मोहनीयविकारः, तस्य चापगतत्वात्केवलिनो न भुक्तिः' इति; तदसम्यक्, [2]यतो मोहनीयविपाकात् क्षुन्न भवति, तद्विपाकस्य प्रतिपक्षभावनानिवर्त्यमानत्वात्, क्रोधादीनां तथोपरमोपलब्धेः । यदुक्तम्—"उवसमेण हणे कोहं" [ दश वै० भा० ८।३९ ] इत्यादि[3] । न च क्षुद्वेदनीयं तद्वद्विपक्षभावनया निवर्त्यमानं दृष्टम्, अतो न मोहविपाकस्वभावा क्षुदिति ।

§ ८२. **दिगम्बर**—जब वेदनीय कर्मोंको असमयमें जबर्दस्ती उदयमें लाते हैं तब अनेक कर्मोंका एक साथ उदय होनेसे पीड़ा होती है । परन्तु केवलीको जब वेदनीय कर्मों की उदीरणा- ( असमयमें बलात् उदयमें लाना- ) नहीं होती तब बहुत-से कर्मोंका एक ही बार उदयमें आनेके कारण होनेवाली पीड़ा भी उन्हें नहीं हो सकती । इस तरह जब भूखकी पीड़ा ही नहीं है तब आहारकी चर्चा ही निरर्थक है ।

**श्वेताम्बर**—'बहुत कर्मोंके उदयसे बहुत पीड़ा होती हो' ऐसा कोई नियम नहीं है । सम्यग्दृष्टि आदि चौथे आदि गुणस्थानोंमें सम्यग्दर्शन आदिके कारण गुणश्रेणि निर्जरा अर्थात् क्रमशः उत्तरोत्तर असंख्यातगुणी निर्जरा होती है । उस समय उनके बहुत कर्मोंका एक साथ उदय होनेपर भी थोड़ी ही पीड़ा होती है । केवलीमें साता वेदनीय जातिके थोड़े ही कर्मोंका उदय पाया जाता है पर उन्हें साता तो अधिकसे अधिक होती है । अतः अधिक कर्मोंके उदयमें आनेसे अधिक पीड़ा तथा थोड़े कर्मोंका उदय होनेसे थोड़े फल मिलनेका कोई नियम नहीं है । इसलिए वेदनीय कर्मोंकी उदीरणासे ही भूखका सम्बन्ध नहीं जोड़ा जा सकता । असाताका उदय ही भूख लगनेके लिए पर्याप्त प्रबल कारण है ।

§ ८३. **दिगम्बर**—भूखका सीधा अर्थ है आहारकी इच्छा । और इच्छा तो मोहनीय कर्मके उदयसे होनेवाला एक विकार है । इच्छा आभ्यन्तर परिग्रह रूप है; क्योंकि परिग्रहका मूल कारण इच्छा ही है । अतः निर्मोही केवलीके मोहके विकार रूप आहारकी इच्छा कैसे हो सकती है । जब इच्छा ही नहीं तब भोजन करनेकी बात कहना तो सरासर जबरदस्तीकी बात है ।

**श्वेताम्बर**—भूख मोहनीय कर्मके उदयसे होनेवाला विकार नहीं है वह तो असातावेदनीयके उदयसे लगती है । मोहनीय कर्मसे होनेवाले कामादि विकार तो प्रतिपक्षी ब्रह्मचर्य आदि की भावनाओंसे शान्त हो जाते हैं । क्रोध आ रहा हो तो क्षमाका विचार कीजिए, अपने आप उसका वेग कम हो जायेगा और वह धीरे-धीरे बिलकुल शान्त हो जायेगा । कहा भी है—"उपशम—शान्त विचारोंसे क्रोधको मारना चाहिए" परन्तु आप कितनी ही प्रतिपक्षी—अर्थात् आहार न करने की—भावना भाइए, पर जबतक पेटमें कुछ पहुँच न जायेगा तबतक सूखी भावनाओंसे क्षुधा शान्त होनेवाली नहीं है । पेटके लिए सद्विचार नहीं चाहिए उसे तो चाहिए है रूखा-सूखा भोजन । इसलिए जब प्रतिपक्षी भावनाओंसे भूख नहीं मिटती तो यह मानना ही होगा कि भूख

१. "अनुदीर्णवेद्य इति चेद् न क्षुदवीर्यं किमत्र नहि वीर्यम् । क्षुदभावे क्षुदभावेन स्थित्यै क्षुधि तनोविलयः ॥"—केवलिभुक्तिप्र० श्लो० १५ । २. "न क्षुद् विमोहपाको यत् प्रतिसंस्थानभावनिवर्त्या । न भवति विमोहपाकः सर्वोऽपि हि तेन विनिवर्त्यः ॥"—केवलिभुक्तिप्र० श्लो० ७ । स्या०रत्ना० पृ० ४७६।
३. "उपसमेण हणे कोहं, माणं मद्दवया जिणे । मायमज्जवभावेण, लोभं संतोसओ जिणे ॥" ( उपशमेन हन्यात् क्रोधं, मानं मार्दवेन जयेत् । मायामार्जवभावेन, लोभं संतोषतो जयेत् ॥) —दशवै० ८।३९ ।

§ ८४. एतेन यदुच्यते—

"अपवर्त्यते कृतार्थं नायुर्ज्ञानादयो न हीयन्ते।
जगदुपकृतावनन्तं [1]वीर्यं किं गततृपो भुक्तिः ॥ १ ॥" [केवलिभुक्ति० श्लो० १६]

इत्यादि निरस्तम्, [2]एवंविधौदारिकत्वादिसामग्रीसद्भावेन छद्मस्थावस्थायामपि केवलिनोऽभुक्तिप्रसक्तेः। समस्तवीर्यान्तरायक्षयाभावाच्छद्मस्थस्य भुक्तिरिति चेत्; तदयुक्तम्; यतः किं तत्रायुष्कस्यापवर्तनं स्यात्किं वा चतुर्णां ज्ञानानां काचिद्धानिः स्यात्, येन भुक्तिः? तेन यथा दीर्घकालस्थितेरायुष्कं कारणमेवमाहारोऽपि, यथासिद्धिगतेर्व्युपरतक्रिया[3]ध्यानचरमक्षणः कारणम् एवं सम्यक्त्वादिकमपीति अनन्तवीर्यतापि तस्याहारग्रहणे न विरुध्यते। तथा तस्य देवच्छन्दादीनि

---

मोहका विकार नहीं है, वह इच्छा रूप नहीं है। वह तो वेदनीयके उदयसे होनेवाली एक वेचैनी है, जो पेटमें कुछ डाले विना हरगिज़ नहीं मिट सकती।

§ ८४. अतः आपका यह कहना भी खण्डित हो जाता है कि—"कृतकृत्य केवलीकी आयुमें न्यूनाधिकता होनेका डर नहीं है जिससे उसकी अकाल मृत्यु हो, पूर्ण एवं निरावरण होनेसे उसके ज्ञानादिकी भी हानि नहीं हो सकती, संसारका उपकार करनेके लिए अनन्तवीर्य मौजूद है तब तृष्णारहित वीतरागी केवलीके पीछे भोजन करने की बला क्यों लगायी जाये?" जब केवलज्ञान उत्पन्न होनेपर भी वही औदारिक-स्थूल शरीर रहता है उसमें केवलज्ञान होनेके कारण कुछ भी हेर-फेर नहीं होता तब भोजन करनेमें क्या हानि है? आपके द्वारा दिये गये तर्कोंसे तो फिर आपको ही केवलीके अल्पज्ञ अवस्थामें निराहारी मानना चाहिए। आपही सोचिए—कि छद्मस्थ-अल्पज्ञ अवस्थामें केवलीको अपनी आयुके ह्रास होनेका डर है ही नहीं, क्योंकि चरमशरीरीको—अर्थात् उसी शरीरसे मुक्त होनेवाले की आयुका अकालमें उच्छेद नहीं होता, उसके मतिज्ञान श्रुतज्ञान अवधिज्ञान तथा मनःपर्ययज्ञान भी क्षीण नहीं हो सकते, तब क्यों अल्पज्ञ अवस्थामें उसे भोजन करनेवाला माना जाये। उस समय भी उसे निराहारी ही कहिए। 'वीर्यान्तराय अर्थात् शक्तिको रोकनेवाले कर्म—का सम्पूर्ण रूपसे नाश नहीं हुआ अतः शक्तिकी स्थिरताके लिए अल्पज्ञ-अवस्थामें भोजन करना चाहिए' यह तर्क भी उचित नहीं है; क्योंकि अल्पज्ञको शक्तिकी स्थिरताकी भी कोई आवश्यकता नहीं है। यदि उसे अकालमें मरनेका या अपने ज्ञानादिमें शिथिलता आनेका डर होता तो यह वाजिब है कि वह आहार करे। परन्तु उसे दोनों वातोंका डर नहीं है वह इन दोनों वातोंसे निश्चित है, अतः इस प्रकारके तर्कोंसे तो अल्पज्ञको भी आहारका निषेध किया जा सकता है। इसलिए यदि आयुकर्म केवलीकी लम्बी उमरका प्रधान कारण है तो उसी तरह आहार-पानी लेना भी उसके चिरकाल तक जीनेमें एक सहकारी कारण है। जिस तरह मुक्त होनेमें समस्त मन-वचन-कायके व्यापारोंका अत्यन्त निरोध करनेवाले व्युपरतक्रिया ध्यानकी पूर्णता साक्षात् कारण है उसी तरह उसमें सम्यग्दर्शन आदि भी परम्परासे कारण हैं ही। अतः जिस तरह अनन्तवीर्य वाले केवलीकी मुक्तिमें व्युपरतक्रिया ध्यान और सम्यग्दर्शन आदि सभीकी अपेक्षा होती है, उसी तरह केवलीके चिरकाल तक जीनेके लिए आयुकर्मके साथ ही साथ आहार की भी अपेक्षा होनी चाहिए। इससे उसके अनन्तवीर्यत्वमें कोई वाधा नहीं आ सकती। जिस प्रकार

---

१. वीर्यं वा यत्तृपो म० २। २. किं तत्रौदारि—म० २। ३. "आयुरिवाभ्यवहारो जीवनहेतुर्विनाभ्यवहृतेः। चेत् तिष्ठत्वनन्तवीर्ये विनायुषा कालमपि तिष्ठेत् ॥" —केवलिभुक्तिप्र० श्लो० २०। ४. —क्रियाध्यान—आ०, क०। "ध्यानस्य समुच्छिन्नक्रियस्य चरमक्षणे गते सिद्धिः। सा नेदानीमस्ति स्वस्य परेषां च कर्तव्या ॥" —केवलिभुक्तिप्र० श्लो० १८।

विश्रामकारणानि[1]गमननिषीदनानि च भवन्ति एवमाहारक्रियापि विरोधाभावात् । न च बलवत्तरस्य वीर्यवतोऽल्पीयसी क्षुत्, व्यभिचारात् ।

§८५. किंचागमोऽपि केवलिनो भुक्तिं प्रतिपादयति । तथाहि—तत्त्वार्थसूत्रम् "एकादश जिने" [ त० सू० ९।११ ] इति । व्याख्या—एकादश परीषहाः क्षुत्पिपासाशीतोष्णदंशमशकचर्याशय्यावधरोगतृणस्पर्शमलाख्या जिने केवलिनि भवन्ति, तत्कारणस्य वेदनीयस्याद्यापि विद्यमानत्वात्[2] । न च कारणानुच्छेदे कार्यस्योच्छेदः संभाव्यते, अतिप्रसक्तेः । अत एव केवलिनि क्षुद्वेदनीयपीडा संभाव्यते, किं त्वसावनन्तवीर्यत्वान्न विह्वलीभवति, न चासौ निष्ठितार्थो निःप्रयोजनमेव पीडां सहते ।

§ ८६. न च शक्यते वक्तुं 'एवंभूतमेव[3] भगवतः शरीरं; यदुत क्षुत्पीडया न बाध्यते' इति; अनुमानेन तस्यास्तत्र सिद्धत्वात् । तथाहि—केवलिशरीरं क्षुदादिना पीड्यते शरीरत्वात्,

---

केवली विश्राम करनेके लिए देवच्छन्द अर्थात् देवोंके द्वारा रचे गये स्थानविशेष आदिकी अपेक्षा रखता है, तथा वह गमन करता है बैठता है उठता है उसी तरह वह आहार भी यदि करता है तो इसमें कोई बाधा नहीं है । यह भी कोई नियम नहीं है कि 'जो जितना बलशाली होगा उसको उतनी ही कम भूख लगेगी'; क्योंकि संसारमें इस नियमका उलटा भी रूप देखा जाता है—बल्कि यहाँ तो जो जितना अधिक बलवान् होता है उसको उतने ही जोरसे कड़ाके की भूख लगती है ।

§ ८५. आगमसे भी केवलीके आहार करने की सिद्धि होती है । देखो, तत्त्वार्थ सूत्रमें ही कहा है कि—"केवली जिनके ग्यारह परीषह—बाधाएँ होती हैं" जिन अर्थात् केवलीमें भूख, प्यास, ठण्ड, गरमी, डाँसमच्छरका काटना, चलनेमें काँटे आदिका चुभना, भूमिपर सोनेसे कंकड़ आदि गड़ना, दूसरेके द्वारा पीटा जाना, रोग, तीखे डाभ आदि तिनकोंका चुभना, और शरीरपर मैल लग जाना ये ग्यारह परीषह अर्थात् अपने आप सही जानेवाली बाधाएँ हैं । इन बाधाओंका कारण है वेदनीय कर्मका उदय । सो केवलीमें उसका सद्भाव तथा उदय है ही । जब वेदनीय कर्म रूपी कारण मौजूद ही है तब उसके द्वारा होनेवाले भूख आदि कार्योंका अभाव कैसे माना जा सकता है ? समर्थ कारणके रहनेपर भी यदि कार्यकी उत्पत्ति न हो; तो संसारसे कार्यकारण भाव ही विदा हो जायेगा । यही कारण है कि केवलीके भी भूख प्यास आदिकी पीड़ा माननी पड़ती है । हाँ, यह अवश्य है कि केवली अनन्त शक्तिशाली होनेके कारण भूख लगनेसे तड़प नहीं जाता, वह हमलोगोंकी तरह विह्वल नहीं होता । वह तो कृतकृत्य है, अतः बिना मतलबके पीड़ा क्यों सहेगा ? भूखकी पीड़ाको सहना भी एक तप है, परन्तु केवली तो कृतकृत्य है उसे जो कुछ करना था उसको वह कर चुका है अतः उसे तप करने की अब कोई आवश्यकता नहीं रही है ।

§ ८६. 'भगवान्‌का ऐसा ही विलक्षण शरीर है कि उसे कभी भी क्षुधाकी पीड़ा नहीं होती' यह तर्क उपस्थित नहीं किया जा सकता; क्योंकि ऐसे अनुमान मौजूद हैं, जिनसे भगवान्‌के शरीरमें भी क्षुधाकी बाधाका सद्भाव साधा जा सकता है । जैसे, केवलीका शरीर भी भूख आदि

---

१. "ज्ञानाद्यलयेऽपि जिने मोहेऽपि स्याद् क्षुद् उद्भवेद् भुक्तिः । वचनगमनादिवच्च प्रयोजनं स्वपरसिद्धिः स्यात् ॥" —केवलिभुक्तिप्र० श्लो० १७ । २. "रोगादिवत् क्षुधो न व्यभिचारो वेदनीयजन्मायाः । प्राणिनि 'एकादश जिन' इति जिनसामान्यविषयं च ॥ तद्धेतुकर्मभावात् परीषहोक्तिर्न जिन उपस्कार्यः । नश्चाभावासिद्धेरित्यादेर्न क्षुदादिगतिः ॥" —केवलिभुक्तिप्र० श्लो० २९-३० । ३. "कायस्तथाविधोऽसौ जिनस्य यदभोजनस्थितिरितीदम् । वाङ्मात्रं नात्रार्थे प्रमाणमाप्तागमोऽन्यद् वा ॥" —केवलिभुक्तिप्र० श्लो० २६ ।

अस्मदाद्यधिष्ठितशरीरवत्। तथा 'यथा तच्छरीरं स्वभावेन प्रस्वेदादिरहितं एवं प्रक्षेपाहार-रहितमपि' इत्यपकर्णनीयमेव, अप्रमाणकत्वात्। तदेवं देशोनपूर्वकोटिकालस्य केवलिस्थितेः संभवादौदारिकशरीरस्थितेश्च यथायुष्कं कारणमेवं प्रक्षेपाहारोऽपि। तथाहि—[2]तैजसशरीरेण मृदूकृतस्याभ्यवहृतस्य स्वपर्याप्त्या परिणामितस्योत्तरोत्तरपरिणामक्रमेणौदारिकशरीरिणामनेन प्रकारेण क्षुदुद्भवो भवति। वेदनीयोदये चेयं समग्रापि सामग्री भगवति केवलिनि संभवति। ततः केन हेतुनासौ न भुङ्क्ते इति। न च [3]घातिचतुष्टयस्य क्षुद्वेदनीयं प्रति सहकारिकारणभावोऽस्ति, येन तदभावात्तदभाव इत्युच्यते। इति सिद्धा केवलिभुक्तिः। तथा प्रयोगश्चात्र—केवलिनः प्रक्षेपाहारो भवति कवलाहारकेवलित्वयोरविरोधात्, सातवेदनीयवदिति। इति केवलिभुक्तिव्य-वस्थापनस्थलमिति॥

§ ८७. अथ तत्त्वान्याह—

---

*से पीड़ित होता है क्योंकि वह भी मांसका बना हुआ शरीर है जैसे कि हम लोगोंका शरीर।* इसी तरह आपकी यह बात भी सुनने लायक नहीं है कि—'जिस प्रकार भगवान्‌के शरीरमें पसीना नहीं आता, बदबू नहीं आती, उनकी आँखोंकी पलकें नहीं झपकतीं उसी तरह उनके शरीरकी स्थिति भोजन किये बिना भी मान लेनी चाहिए।' क्योंकि आपकी ऐसी बातें बेबुनियाद हैं प्रमाणशून्य हैं। इस तरह जब केवली भगवान् कुछ कम पूर्वकोटि प्रमाण वर्षों तक जीवित रहते हैं, और यदि इतने समय तक उनके शरीरको कायम रखनेके लिए आयुकर्मकी आवश्यकता है तो उसका समर्थ सह-कारी कारण भोजन करना भी उतना ही आवश्यक है। औदारिक-स्थूल शरीरको टिकनेके लिए आयुकर्म और भोजन दोनों ही कारण हैं, दोनों ही आवश्यक हैं। जब तैजस शरीर अर्थात् शरीर का ओज या जठराग्निके द्वारा पहलेका खाया हुआ भोजन पचा दिया जाता है और वह रक्त आदि रूपसे शरीरमें रच-पच जाता है तब इन स्थूल शरीरवालोंको फिर भूख लग आती है। भूख लगनेमें वेदनीयकर्मका उदय खास कारण है ही। इस प्रकार जब केवलीके वेदनीयका उदय होनेसे भूख लगनेके सभी कारण मौजूद हैं तब ऐसी कौन-सी बात बाकी रहती है जिससे केवलीको भोजन करनेमें हिचकिचाहट होती है? वह हमारी ही तरह मजेसे भोजन क्यों नहीं करता? यदि ज्ञानावरण आदि घातियाकर्म वेदनीयकर्मके सहायक होते तो कहा जा सकता था कि 'ज्ञानावरणादि घातियाकर्म रूप सहकारी नहीं हैं अतः वेदनीय कर्म भूखको उत्पन्न नहीं करता।' पर ज्ञानावरणादि कर्मोंका वेदनीयकर्मके साथ कोई ताल्लुक नहीं है। दोनों अपने-अपने क्षेत्रमें स्वतन्त्र हैं। इस प्रकार वेदनीयका सद्भाव रहनेसे केवलीको कवलाहार मानना ही चाहिए। इस-लिए हम निश्चित रूपसे कह सकते हैं कि केवली हमलोगोंकी तरह एक-एक ग्रास करके भोजन करता है, क्योंकि केवलज्ञानका भोजन करनेके साथ कोई विरोध नहीं है, जैसे कि साता वेद-नीय और केवलज्ञानमें कोई अनबन या विरोध नहीं है उसी तरह केवलज्ञान और कवलाहार भी परस्पर विरोधी नहीं हैं। केवली भी रहे और आनन्दसे भोजन भी करे। इस तरह प्रसंगसे केवलीके कवलाहारका समर्थन किया है॥४६॥

§ ८७. अब तत्त्वोंका निरूपण करते हैं—

---

१. "देशोनपूर्वकोटीविहरणमेवं सतीह केवलिनः। सूत्रोक्तमुपायादि न मुक्तिश्च न नियतकाला स्यात्॥" —केवलिभुक्तिप्र० श्लो० २४। २. "तैजससमूहकृतस्य द्रव्यस्याभ्यवहृतस्य पर्याप्त्या। अनुत्तरपरि-णामे श्रुतक्रमेण भवति च तत् सर्वम्॥" —केवलिभुक्तिप्र० श्लो० ९। ३. "ज्ञानावरणीयादेर्ज्ञाना-वरणादि कर्मणः कार्यम्। क्षुत् तद्विलक्षणास्यां न तस्य सहकारिभावोऽपि॥" —केवलिभुक्तिप्र० श्लो० १०। स्या० रत्ना० पृ० ४७५।

जीवाजीवौ तथा पुण्यं पापमास्रवसंवरौ ।
बन्धो विनिर्जरामोक्षौ[1] नव तत्त्वानि तन्मते ॥ ४७ ॥

§ ८८. व्याख्या—चेतनालक्षणो जीवः १, तद्विपरीतलक्षणस्त्वजीवः[2] २ । धर्माधर्माकाशकालपुद्गलभेदेन त्वसौ पञ्चधा व्यवस्थितः । अनयोरेव द्वयोर्जगद्वर्तिनः सर्वेऽपि भावा अन्तर्भवन्ति । नहि ज्ञानादयो रूपरसादयश्च द्रव्यगुणा उत्क्षेपणादीनि च कर्माणि सामान्यविशेषसमवायाश्च जीवाजीवव्यतिरेकेणात्मस्थितिं लभन्ते, तद्भेदेनैकान्ततस्तेषामनुपलम्भात्, तेषां तदात्मकत्वेन प्रतिपत्तेः, अन्यथा तदसत्त्वप्रसङ्गात् ।

§ ८९. बौद्धादिपरिकल्पितदुःखादितत्त्वानि जीवाजीवाभ्यां पृथग्जात्यन्तरतया न वक्तव्यानि, जीवाजीवराशिद्वयेन सर्वस्य जगतो व्याप्तत्वात्, तदव्याप्तस्य शशशृङ्गतुल्यत्वात् ।

§ ९०. तर्हि पुण्यपापास्रवादीनामपि ततः पृथगुपादानं[3] न युक्तिप्रधानं स्यात्, राशिद्वयेन सर्वस्य व्याप्तत्वादिति चेत्; न; पुण्यादीनां विप्रतिपत्तिनिरासार्थत्वात्, आस्रवादीनां [4]सकारणसंसारमुक्ति-

जैन मतमें जीव, अजीव, आस्रव, बन्ध, संवर, निर्जरा, मोक्ष, पुण्य तथा पाप ये नव तत्त्व-पदार्थ हैं ॥४७॥

§ ८८. जिसमें चेतना—जानने-देखनेकी शक्ति पायी जाती है उसे जीव कहते हैं । जो चैतन्यसे रहित है वह अजीव है । अजीव पाँच प्रकारका है—१ धर्मद्रव्य, २ अधर्मद्रव्य, ३ आकाशद्रव्य, ४ कालद्रव्य तथा ५ पुद्गलद्रव्य । जीव और अजीव इन दो ही तत्त्वोंमें समस्त पदार्थोंका अन्तर्भाव हो जाता है । वैशेषिकके द्वारा माने गये ज्ञान आदि तथा रूप रस आदि गुणपदार्थ, उत्क्षेपण—ऊपर फेंकना आदि कर्मपदार्थ, तथा सामान्य, विशेष, और समवाय पदार्थ इन जीव और अजीवसे भिन्न अपनी कोई हस्ती नहीं रखते । वे इन्हींके ही स्वभावरूप हैं अतः इनका इन्हीं जीव और अजीवमें ही अन्तर्भाव हो जाता है । कोई भी प्रमाण गुण आदि पदार्थोंको द्रव्यसे सर्वथा भिन्न रूपमें नहीं जान सकता । वे तो द्रव्यात्मक ही हैं । यदि गुण आदि पदार्थ द्रव्यसे भिन्न माने जावें; तो जैसे गुण रहित द्रव्यका अभाव हो जाता है उसी तरह द्रव्यरूप आश्रयके बिना गुणादि भी निराधार होकर असत् हो जायेंगे । अतः गुण आदिका द्रव्यसे तादात्म्य मानना ही उचित है ।

§ ८९. इसी प्रकार बौद्धोंके द्वारा माने गये दुःख, समुदय आदि चार आर्यसत्य भी जीव और अजीवसे भिन्न नहीं हैं उनका भी इन्हींमें अन्तर्भाव हो जाता है । तात्पर्य यह कि समस्त संसारके पदार्थ या तो जीवराशिमें अपनी गिनती करा सकते हैं या फिर अजीव राशिमें । इनसे भिन्न तीसरी कोई राशि नहीं है । जो इन दो राशियोंमें शामिल नहीं है समझ लो वह खरगोशके सींग की तरह है ही नहीं, असत् है । बौद्धोंके दुःखतत्त्वका बन्धमें, समुदयका आस्रवमें, निरोधका मोक्षमें तथा मार्गका संवर और निर्जरामें अन्तर्भाव हो जाता है । ये आस्रव आदि जब आत्मपरिणाम रूपसे विवक्षित होते हैं तो भावास्रव आदि कहलाते हैं और जब पुद्गल पदार्थरूपसे विवक्षित होते हैं तब द्रव्यास्रव आदि कहे जाते हैं । तात्पर्य यह कि जीव और अजीव दो ही तत्त्वरूप समस्त संसार है ।

§ ९०. शंका—जब इन दो ही तत्त्वोंने सारे संसारके पदार्थोंको व्याप्त कर रखा है, इनसे भिन्न कोई भी अपनी सत्ता रख नहीं सकता; तब आपने इन दोके सिवाय पुण्य-पाप आस्रव आदि अन्य सात तत्त्वोंका कथन क्यों किया ? आपके हिसाबसे तो ये भी उन्हीं दोमें शामिल हो जायेंगे ।

१. "नव सब्भावपयत्था पण्णत्ते । तं जहा–जीवा अजीवा पुण्णं पावो आसवो संवरो णिज्जरा बंधो मोक्खो ॥" —स्थाना० ९।६६५ । २. –तत्त्वजीवः भ० २ । ३. –दानं युक्तिप्रधानं न स्यात् भ० २ । ४. सर्वसंसार–भ० २ ।

प्रतिपादनप पृथगुपादानस्यादुष्टता। यथा च संवरनिर्जरयोर्मोक्षहेतुता, आस्रवस्य [1]बन्धनिबन्धनत्वं, पुण्यापुण्यद्विभेदबन्धस्य च संसारहेतुत्वं तथागमात् प्रतिपत्तव्यम्।

§ ९१. तत्र पुण्यं शुभाः कर्मपुद्गलाः [2]। त एव त्वशुभाः पापम् [४]। आस्रवति कर्म यतः स आस्रवः[2] कायवाङ्मनोव्यापारः, पुण्यापुण्यहेतुतया[3] चासौ द्विविधः [५]। आस्रवनिरोधः संवरः[4] गुप्तिसमितिधर्मानुप्रेक्षादीनां[5] चास्रवप्रतिबन्धकारित्वात्, स च द्विविधः सर्वदेशभेदाद् [६]।

§ ९२. योगनिमित्तः सकषायस्यात्मनः कर्मवर्गणापुद्गलैः संश्लेशविशेषो बन्धः[6], स च सामान्येनैकविधोऽपि प्रकृतिस्थित्यनुभागप्रदेशभेदेन चतुर्धा[7], पुनरेकैको ज्ञानावरणादिमूलप्रकृतिभेदादष्टधा[8], पुनरपि मत्यावरणादितदुत्तरप्रकृतिभेदादनेकविधः। अयं च कश्चित्तीर्थकरत्वादिफलनिर्वर्तकत्वात् प्रशस्तः, अपरश्च नारकादिफलनिर्वर्तकत्वादप्रशस्तः, प्रशस्ताप्रशस्तात्मपरि[9]-

समाधान—यद्यपि ये सब जीव और अजीव दोमें ही अन्तर्भूत हैं; फिर भी लोगोंको पुण्य-पाप आदिमें सन्देह रहता है, अतः उनके सन्देहको दूर करनेके लिए पुण्य और पापका स्पष्ट निर्देश कर दिया है। संसारके कारणोंका स्पष्ट कथन करनेके लिए आस्रव और बन्धका तथा मोक्ष और मोक्षके कारणोंका खुलासा करनेके निमित्त मोक्ष, संवर तथा निर्जराका स्वतन्त्र रूपसे कथन किया गया है। अतः विशेष प्रयोजनके कारण इनका पृथक्-पृथक् निरूपण करनेमें कोई दोप नहीं है। आगमोंमें जिस विस्तार तथा खूबीके साथ संवर और निर्जराको मोक्षका कारण कहा है, आस्रवको बन्धमें हेतु बताया है, पुण्य और पाप रूपसे बन्धके दो भेद बताये हैं तथा आस्रव और बन्ध दोनोंको ही संसारका मूल बताया है वह विस्तृत कथन आगमसे ही समझ लेना चाहिए।

§ ९१. शुभ—अच्छा फल देनेवाले कर्मपुद्गल पुण्य हैं, तथा बुरा फल देनेवाले कर्मपुद्गल पापरूप होते हैं। मन वचन तथा कायके जिन व्यापारोंसे, इनकी जिन हरकतोंसे कर्म आते हैं उन्हें आस्रव कहते हैं। मन वचन कायके अच्छे व्यापार पुण्यपुद्गलकर्मोंको लाते हैं अतः वे पुण्यास्रव कहे जाते हैं तथा मन वचन कायके जो दुष्ट व्यापार बुरे पाप कर्मोंको लाते हैं उन्हें पापास्रव कहते हैं। इस प्रकार आस्रव तत्त्वके दो भेद होते हैं। कर्मोंके आस्रवको रोकना संवर कहलाता है। गुप्ति—मन वचन और कायकी क्रियाओंको रोकना, समिति—सावधानी पूर्वक देखभाल कर चलना खाना बोलना रखना उठाना तथा मलमूत्रका उत्सर्ग करना, धर्म—क्षमा आदि, अनुप्रेक्षा—संसारको अनित्यदशाका चिन्तवन करना आदिसे कर्मोंका आना बन्द हो जाता है अतः ये क्रियाएँ भी संवर कही जाती हैं। संवर आंशिक भी होता है तथा सम्पूर्ण भी। सर्वसंवरमें कर्मोंका आना बिलकुल रोक दिया जाता है तथा देशसंवरमें कुछ-कुछ कर्म रुकते हैं।

§ ९२. कषाययुक्त आत्मा अपनी मन वचन कायकी क्रियाओंसे जिन कर्मपुद्गलोंको खींचता है, उन कर्मपुद्गलोंसे आत्माके विशिष्ट संयोगको बन्ध कहते हैं। बन्धके चार भेद होते हैं—१. प्रकृतिबन्ध—कर्मपुद्गलोंमें ज्ञानको रोकनेका या दर्शनको रोकने आदिका स्वभाव पड़ना। २. स्थितिबन्ध—कर्मोंके आत्माके साथ बँधे रहनेके समयकी मर्यादा। ३. अनुभागबन्ध—तीव्र मध्यम या मृदु फल देनेकी शक्ति पड़ना। ४. प्रदेशबन्ध—कर्मोंका और आत्मप्रदेशोंका दूध और

१. बन्धननि—आ०, क०। २. "कायवाङ्मनःकर्म योगः। स आस्रवः। शुभः पुण्यस्याशुभः पापस्य।" —त० सू० ६।१-३। ३. -हेतुत्वाच्चासौ म० २। ४. "आस्रवनिरोध संवरः।" —त० सू० ९।१। ५. "स गुप्तिसमितिधर्मानुप्रेक्षापरिषहजयचारित्रैः।" —त० सू० ९।२। ६. "सकषायत्वाज्जीवः कर्मणो योग्यान्पुद्गलानादत्ते सः बन्धः।"—त० सू० ८।२। ७. "प्रकृतिस्थित्यनुभागप्रदेशास्तद्विधयः।" —त० सू० ८।३। ८. "आद्यो ज्ञानदर्शनावरणवेदनीयमोहनीयायुर्नामगोत्रान्तरायाः।" —त० सू० ८।४। ९. -णामसमुद्भूत-म० २।

णामोद्भूतस्य कर्मणः सुखदुःखसंवेदनीयफलनिर्वर्तकत्वात् ७। आत्मसंपृक्तकर्मनिर्जरणकारणं निर्जरा द्वादशविधतपोरूपा। सा चोत्कृष्टा शुक्लध्यानरूपा "तपसा निर्जरा च" [त०सू० ९।३] इति वचनात्, ध्यानस्य चान्तरतपोरूपत्वात् ८। विनिर्मुक्ताशेषबन्धनस्य प्राप्तनिजस्वरूपस्यात्मनो लोकान्तेऽवस्थानं मोक्षः, "बन्धविप्रयोगो मोक्षः". इति वचनात् ९। एतानि नवसंख्यानि तत्त्वानि तन्मते जैनमते ज्ञातव्यानि।

§ ९३. अथ शास्त्रकार एव तत्त्वानि क्रमेण व्याख्याति, तत्र [1]यथोद्देशं निर्देश इति न्यायात् प्रथमं जीवतत्त्वमाह—

तत्र ज्ञानादिधर्मेभ्यो भिन्नाभिन्नो विवृत्तिमान् ।
शुभाशुभकर्मकर्त्ता भोक्ता कर्मफलस्य च ॥ ४८ ॥
चैतन्यलक्षणो जीवो यश्चैतद्विपरीतवान् ।
अजीवः स समाख्यातः पुण्यं सत्कर्मपुद्गलाः ॥ ४९ ॥[2] युग्मम्

---

पानीकी तरह एकमेक हो जाना। प्रकृतिबन्धके १. ज्ञानावरण–ज्ञानको रोकनेवाला, २. दर्शनावरण–दर्शनको रोकनेवाला, ३. वेदनीय—सुख-दुःखका अनुभव करानेवाला, ४. मोहनीय—आत्मामें रागद्वेष मोह आदि विकार पैदा करनेवाला, ५. आयु—उमर, ६. नाम—शरीरकी रचना आदि करनेवाला, ७. गोत्र—जिसके कारण ऊँच-नीच व्यवहार होता है, ८. अन्तराय—दान लाभ भोग उपभोग तथा शक्तिसंचयमें विघ्न करनेवाला, ये आठ भेद होते हैं। ये आठों मूल प्रकृतियाँ अपनी मतिज्ञानावरण, श्रुतज्ञानावरण आदि उत्तरप्रकृतियोंके भेदसे अनेक प्रकारकी होती हैं। इन्हींमें कुछ प्रकृतियाँ प्रशस्त—पुण्यरूप होती हैं तथा कुछ प्रकृतियाँ अप्रशस्त—पापरूप। जिनके उदयसे तीर्थंकर चक्रवर्ती आदि पद प्राप्त होते हैं वे पुण्यप्रकृतियाँ हैं। जिनसे नरक तिर्यंच आदि निन्द्य पर्यायें प्राप्त होती हैं वे पापकर्म हैं। आत्माके सद्विचारोंसे सद्वचन तथा सत्कर्मों से सुख देनेवाले पुण्यकर्मोंका वन्ध होता है। तथा खोटे विचार, मिथ्या भाषण और दुष्कर्मोंसे दुःख देनेवाले पापकर्मों का बन्ध होता है। आत्माके द्वारा पहले संचित किये हुए कर्मोंको झरानेवाले कारण निर्जरा कहे जाते हैं। यह निर्जरा उपवास आदि बाह्य तथा प्रायश्चित्त ध्यान आदि आभ्यन्तर तपोंसे होती है। तप बारह होते हैं, इनके द्वारा कर्म बलात् झरा दिये जाते हैं। शुक्लध्यान सबसे बड़ा तप है। इससे अनन्तगुणी निर्जरा होती है। "तपसे संवरके साथ ही साथ निर्जरा भी होती है" यह तत्त्वार्थसूत्रमें कहा गया है। ध्यान आभ्यन्तर तप है। समस्त कर्मबन्धनोंके टूट जानेपर अपने शुद्ध स्वरूपमें लीन होना मोक्ष है। मुक्त जीव इस लोकके सबसे ऊपरी भागमें जा पहुँचते हैं। "बन्धका विप्र अर्थात् विशेष रूपसे तथा प्रकृष्ट रूपसे नष्ट होना मोक्ष है" ऐसा पुरातन आचार्योंका कथन है। इस प्रकार जैनमतके नव तत्त्वोंका यह संक्षिप्त कथन है।

§ ९३. अब शास्त्रकार स्वयं ही इन तत्त्वोंका विशेष व्याख्यान करते हैं। 'जिस क्रमसे नाम लिये हों उसी क्रमसे व्याख्यान होना चाहिए' इस नियमके अनुसार सर्व प्रथम जीवतत्त्वका स्वरूप कहा जाता है—

जीव चैतन्य स्वरूप है। यह अपने ज्ञान दर्शन आदि गुणोंसे भिन्न भी है तथा अभिन्न भी है। कर्मोंके अनुसार अनेक मनुष्य पशु आदिकी पर्यायें धारण करता है। अपने अच्छे और बुरे विचारोंसे शुभ और अशुभ कर्मोंको बाँधता है तथा उनके सुख-दुःख रूप फलोंको भोगता है, जो चेतनासे शून्य है वह अजीव है। सत्कर्मोंके द्वारा लाये गये कर्मपुद्गल पुण्य कहलाते हैं ॥४८-४९॥

---

१. यथोद्देशस्तथा निर्देश इति म० २। २. 'युग्मं' नास्ति आ०।

§ ९४. व्याख्या—तत्रेति निर्धारणार्थः। ये ज्ञानदर्शनचारित्रसुखदुःखवीर्य[1]भव्यत्वसत्त्वप्रमेयत्वद्रव्यत्वप्राणधारित्वक्रोधादिपरिणतत्वसंसारित्वसिद्धत्वपरवस्तुव्यावृत्तत्वादयः [2]स्वपरपर्याया जीवस्य भवन्ति, ते ज्ञानादयो धर्मा उच्यन्ते। तेभ्यो जीवो न भिन्नो नाप्यभिन्नः किं तु जात्यन्तरतया भिन्नाभिन्नः। यदि हि ज्ञानादिधर्मेभ्यो जीवो भिन्नः स्यात्; तदा 'अहं जानामि, अहं पश्यामि, अहं ज्ञाता, अहं द्रष्टा, अहं सुखितः, अहं भव्यश्च' इत्याद्यभेदप्रतिभासो न स्यात्, अस्ति च सर्वप्राणिनां सोऽभेदप्रतिभासः। तथा यद्यभिन्नः स्यात् तदा "अयं धर्मी, एते धर्माः" इति भेदबुद्धिर्न स्यात्, अस्ति च सा। अथवा अभिन्नतायां ज्ञानादिसर्वधर्माणामैक्यं स्यात्, एकजीवाभिन्नत्वात्। तथा च 'मम ज्ञानं मम दर्शनं चास्ति'[3] इत्यादिज्ञानादिधर्माणां मिथोभेदप्रतीतिर्न स्यात्। अस्ति च सा। ततो ज्ञानादिधर्मेभ्यो भिन्नाभिन्न एवाभ्युपगन्तव्यः। अनेन धर्मधर्मिणोर्वैशेषिकाद्यभिमतं

---

§ ९४. श्लोकमें 'तत्र' शब्द निश्चयवाची है। ज्ञान, दर्शन, चारित्र, सुख, दुःख, वीर्य—शक्ति, भव्यत्व—मुक्ति पानेकी योग्यता, अभव्यत्व—मोक्ष जानेकी योग्यताका अभाव, सत्त्व—मौजूदगी, प्रमेयत्व, द्रव्यत्व, प्राणोंका धारण करना, क्रोध मान आदि रूपसे विगड़ जाना, संसारी होना, मुक्त होना, अजीवादि पदार्थोंके स्वरूपमें नहीं मिलना, उनसे अपनी सत्ता पृथक् रखना इत्यादि अनेकों पर्यायें जीवकी होती हैं। ये पर्यायें कुछ तो स्वनिमित्तक हैं तथा कुछ परके निमित्तसे होती हैं। इन्हीं पर्यायोंको ज्ञानादि धर्म कहते हैं। ये ज्ञानादिधर्म जीवसे न तो अत्यन्त भिन्न ही हैं और न सर्वथा अभिन्न ही। किन्तु इनमें सर्वथाभिन्न तथा सर्वथा अभिन्नरूप दो अन्तिम प्रकारोंके बीचमें रहनेवाला कथंचिद् भिन्नाभिन्नरूप एक तीसरा ही विलक्षण प्रकार पाया जाता है। हम चाहें कि जीवको पृथक् तथा ज्ञानादिको पृथक् कर दें तो यह पृथक्करण असम्भव है इसलिए जीवसे ज्ञान आदि अभिन्न हैं, तथा जीव धर्मी है ज्ञान धर्म है, जीव नित्य हो सकता है पर ज्ञान अनित्य है, अमुक घट ज्ञानके नष्ट हो जाने पर भी जीव नष्ट नहीं होता, जीवको 'जीव' कहते हैं जब कि ज्ञानको जीवशब्दसे नहीं कहते इत्यादि कारणोंसे जीव एक पृथक् है ज्ञान पृथक् है। अतः जीव और ज्ञान आदिका एक विलक्षण ही सम्बन्ध है। यदि जीव भिन्न हो तथा ज्ञान आदि भिन्न हों, तो 'मैं जानता हूँ, मैं देखता हूँ, मैं ज्ञाता हूँ, मैं देखनेवाला हूँ, मैं सुखी हूँ, मैं भव्य हूँ' इत्यादि रूपसे ज्ञान आदिसे 'मैं' आत्माका अभिन्न भान नहीं हो सकेगा। परन्तु हर एक प्राणी 'मैं सुखी हूँ, दुःखी हूँ' आदि रूपसे अपने को ज्ञानादिसे अभिन्न अनुभव करता ही है। यदि ज्ञान आदिसे जीव सर्वथा अभिन्न हो; तब अभेदमें या तो जीव ही रहेगा या ज्ञानादि ही 'ये मेरे ज्ञानादि हैं, मैं ज्ञानादि गुणोंको धारनेवाला हूँ' इस तरह भेद प्रतिभास नहीं हो सकेगा। उक्त प्रयोगोंमें 'यह धर्मी है तथा ये धर्म हैं' इस प्रकार भेद प्रतिभास हो ही रहा है। जहाँ 'मेरा' प्रयोग होता है वहाँ दो वस्तुएँ होनी ही चाहिए। जहाँ अकेला अभिन्न है वहाँ 'मेरा' प्रयोग नहीं हो सकता। परन्तु 'मेरा ज्ञान, मेरा सुख' आदि ममकार सभी प्राणियोंको होते ही हैं। यदि ज्ञान आदि गुण जीवसे सर्वथा अभिन्न माने जायें, तो फिर एक आत्मासे अभिन्न होनेके कारण ज्ञान, दर्शन, सुख आदि गुणोंमें परस्पर कोई भेद ही नहीं रहेगा। परन्तु 'मेरा ज्ञान, मेरा दर्शन, मेरा सुख' इत्यादि प्रतिभासोंमें ज्ञान दर्शन आदि धर्म स्पष्ट रूपसे पृथक् ही पृथक् प्रतीत हो रहे हैं। अतः ज्ञान आदिका जीवसे कथंचिद् भेदाभेद मानना ही उचित है। वैशेषिक ज्ञान आदि गुणोंको एक स्वतन्त्र पदार्थ तथा आत्माको एक स्वतन्त्र ही पदार्थ मानते हैं, यह उनका एकान्त अतिवाद है। इसी तरह बौद्ध ज्ञान आदि क्षणरूप ही आत्मा मानते हैं, अर्थात् ज्ञानादि तथा आत्मामें सर्वथा अभेद मानकर ज्ञान प्रवाहको ही आत्मा कहते हैं। बौद्धोंका भी यह एकान्त अतिवाद है। इन दोनों अतिवादोंका

---

१. -भव्याभव्यत्व-म० १, म० २, प० १, प० २, क०। २. स्वपर्याया म० २। ३. इत्यादि ज्ञानादि मिथो म० १, प० १, प० २, क०। इत्यादि मिथो म० २।

भेदैकान्तं सौगतस्वीकृतं चाभेदैकान्तं प्रतिक्षिपति, सौगतेनापि बुद्धिक्षणपरम्परारूपस्यात्मनो धर्मित्वेन स्वीकारात् ।

§ ९५. [1]तथा विविधं वर्तनं विवृत्तिर्नरामरादिपर्यायान्तरानुसरणं तद्वान् विवृत्तिमान् । अनेन भवान्तरगामिनमात्मानं प्रति विप्रतिपन्नांश्चार्वाकान् कूटस्थनित्यात्मवादिनो नैयायिकादींन्निरस्यति ।

§ ९६. तथा शुभाशुभानि कर्माणि करोतीति शुभाशुभकर्मकर्ता । तथा स्वकृतस्य कर्मणो यत्फलं सुखादिकं तस्य साक्षाद्भोक्ता च । चकारो विशेषणानां समुच्चये । एतेन विशेषणद्वयेनाकर्त्तारमुपचरितवृत्त्या भोक्तारं चात्मानं मन्यमानानां सांख्यानां निरासः ।

§ ९७. तथा चैतन्यं साकारनिराकारोपयोगात्मकं लक्षणं स्वरूपं यस्य स चैतन्यलक्षणः । एतेन जडस्वरूपो नैयायिकादिसंमत आत्मा व्यवच्छिद्यते । एवंविशेषणो जीवः समाख्यात इत्यत्रापि संबन्धनीयमिति ॥

§ ९८. चार्वाकाश्चर्चयन्ति यथा—इह कायाकारपरिणतानि चेतनाकारणभूतानि भूतान्येवोपलभ्यन्ते, न पुनस्तेभ्यो व्यतिरिक्तो भवान्तरयायी यथोक्तलक्षणः कश्चनाप्यात्मा, तत्सद्भावे

---

निराकरण करके जीव और ज्ञान आदिमें कथंचित् भेदाभेद सिद्ध करनेके लिए 'भिन्नाभिन्न' विशेषण दिया है। बौद्ध ज्ञानक्षणोंके प्रवाहको आत्मा मानते हैं अतएव उनके मतसे भी ऐसा आत्मा धर्मी है।

§ ९५. विवृत्तिमान्—यह जीव अनेक प्रकारकी मनुष्य देव आदि पर्यायोंमें वर्तन—निवास करने वाला, इन पर्यायों रूपसे अपने स्वरूपको बदलनेवाला होता है। इस विशेषणसे आत्माको इस जन्ममें ही देहके साथ भस्म करनेवाले, उसे परलोकगामी नहीं माननेवाले चार्वाकोंका निराकरण हो जाता है। इसी तरह आत्माको कूटस्थ—अपरिवर्तनशील सर्वथा नित्य माननेवाले नैयायिक आदि का भी खण्डन हो जाता है।

§ ९६. यह आत्मा अपनी अच्छी और बुरी भावनाओंसे शुभ और अशुभ दोनों प्रकारके कर्मोंका कर्त्ता है। और 'जैसी करनी तैसी भरनी' के अनुसार उन कर्मोंके अच्छे और बुरे सुख और दुःख रूपी फलोंका भी स्वयं ही भोक्ता है। 'च' शब्दसे कर्ता और भोक्ता दोनों विशेषणोंके समुच्चय का परिज्ञान होता है। अर्थात् इन कर्ता और भोक्ता विशेषणोंसे आत्माको अकर्ता कहनेवाले तथा प्रकृति या बुद्धिके द्वारा आत्मामें उपचरित भोग माननेवाले सांख्योंके मतका निराकरण हो जाता है।

§ ९७. आत्मा चैतन्य रूप है। चैतन्य दो प्रकारका होता है—एक साकार चैतन्य—ज्ञान और दूसरा निराकार चैतन्य—दर्शन। जब चैतन्य किसी बाह्य पदार्थको जानता है उस समय वह साकार—घटादिको विषय करनेके कारण ज्ञान कहलाता है। तथा जिस समय चैतन्य किसी बाह्य अर्थके आकार न होकर निराकार—केवल चैतन्याकार ही रहता है उस समय वह दर्शन कहा जाता है। ज्ञान और दर्शन दोनों रूप उपयोग जीवका असाधारण स्वरूप है। इस विशेषणसे आत्माको स्वरूपसे जड़ अर्थात् ज्ञानशून्य माननेवाले नैयायिक आदिका निराकरण हो जाता है। जैनमतमें उपरोक्त विशेषणोंवाला जीव माना गया है।

§ ९८. चार्वाकमतवाले जीवको स्वतन्त्र पदार्थ नहीं मानते अतः वे जीवके उपरोक्त विशेषणोंसे असहमत होकर इस प्रकार चर्चा करते हैं—

**चार्वाक**—( पूर्वपक्ष ) इस संसारमें आत्मा नामका कोई स्वतन्त्र पदार्थ नहीं है। पृथिवी जल आदिका एक विलक्षण रासायनिक मिश्रण होनेसे ही शरीरमें चेतना प्रकट हो जाती है। इन

---

१. तथाविधं वर्तनं म० १, म० २, प० १, प० २।

प्रमाणाभावात् । तथाहि—भूतव्यतिरिक्तात्मसद्भावे किं प्रत्यक्षं प्रमाणं प्रवर्तेत[1] उतानुमानम् । न तावत्प्रत्यक्षम्; तस्य प्रतिनियतेन्द्रियसंवद्धरूपादिगोचरतया तद्विलक्षणे जीवे प्रवृत्त्यनुपपत्तेः । न च 'घटमहं वेद्मि' इत्यहंप्रत्यये ज्ञानकर्तृतयात्मा भूतव्यतिरिक्तः प्रतिभाति इत्यभिधातव्यम्; तस्य 'स्थूलोऽहं कृशोऽहम्' इत्यादिवच्छरीरविषयत्वस्यैवोपपत्तेः । न खलु तत्प्रत्ययस्यात्मालम्बनत्वमस्ति, आत्मनि स्थौल्यादिधर्मासंभवात् । तथा 'घटमहं वेद्मि' इत्यस्यापि प्रत्ययस्य न शरीरादन्यो भवत्परिकल्पितः कश्चनाप्यात्मा आलम्बनत्वेन स्वप्नेऽपि प्रतीयते । अप्रतीतस्यापि कल्पने कल्पनागौरवं प्रतिनियतवस्तुव्यवस्थाया अभावश्च स्यात् । न च जडरूपस्य शरीरस्य घटादेरिवाहंप्रत्ययोऽनुपपन्नः इति वाच्यम्; चेतनायोगेन तस्य सचेतनत्वात् । न च सा चेतना जीवकर्तृका इति वाच्यम्; तस्याप्रतीतत्वात् तत्कर्तृत्वमयुक्तम्, खपुष्पादेरपि तत्प्रसङ्गात् । ततः प्रसिद्धत्वाच्छरीरस्यैव चैतन्यं

---

चैतन्यके कारणभूत शरीराकार भूतोंको छोड़कर चैतन्य आदि विशेषणोंवाला, परलोकतक गमन करनेवाला कोई भी आत्मा नहीं है । आप जैसे आत्माका वर्णन करते हैं उसको सिद्ध करनेवाला कोई भी प्रमाण नहीं है । वताओ, इन पृथिवी आदिसे भिन्न आत्माको सिद्ध करनेवाला प्रत्यक्ष प्रमाण है या अनुमान प्रमाण ? प्रत्यक्ष तो भिन्न-भिन्न इन्द्रियोंसे उत्पन्न होकर अपनेसे सम्बन्ध रखने वाले रूपादि स्थूल पदार्थोंको विजय करता है अतः आपके अमूर्त जीवमें तो उसकी प्रवृत्ति ही नहीं हो सकती ।

शंका—इन्द्रिय प्रत्यक्षसे आत्माकी प्रतीति नहीं होती तो न हो, पर 'मैं घटको जानता हूँ' इस स्वसंवेदन प्रत्यक्षके द्वारा जानने रूप क्रियाका कर्ता आत्मा प्रतिभासित होता ही है । स्वसंवेदन प्रत्यक्ष पृथिवी आदि भूतोंका नहीं होता अतः वह आत्मा इन पृथिवी आदि भूतोंसे विलक्षण है । 'मैं हूँ' यह अहम्प्रत्यय ही आत्माका सबसे प्रवल साधक प्रमाण है ?

समाधान—आप अहम्प्रत्ययके चक्करमें न पड़िए । जिस प्रकार 'मैं मोटा हूँ, मैं दुवला हूँ' यह अहम्प्रत्यय मोटे और दुवले शरीरके कारण होता है अतः शरीरको ही विषय करता है उसी तरह 'मैं घटको जानता हूँ' यह अहम्प्रत्यय भी जाननेवाले शरीरको ही विषय करता है उससे विलक्षण किसी आत्माको नहीं । 'मैं मोटा हूँ, मैं दुवला हूँ' ये प्रत्यय आत्माको तो विषय कर ही नहीं सकते क्योंकि आत्मामें मुटापा या दुवलापन तो होता ही नहीं है । इस तरह 'मैं घटको जानता हूँ' यह अहम्प्रत्यय भी जब प्रत्यक्षसिद्ध शरीरको ही विषय करके वन जाता है तब इसको एक काल्पनिक आत्माको विषय करनेवाला माननेमें कल्पनागौरव है । तुम्हारा आत्मा तो स्वप्नमें भी नहीं दिखाई देता, जागतेकी तो बात ही दूर है । यदि इस तरह सर्वथा अप्रतीत पदार्थोंको कल्पना करने बेठ जाँय; तो फिर कल्पनाराज ही हो जायेगा संसारकी सारी वस्तुव्यवस्थाका लोप हो जायेगा । हम कह सकते हैं कि घटप्रत्यय घटको विषय नहीं करके उसमें बैठे हुए एक अमूर्तीक भूतको विषय करता है । यदि कहो कि जिस प्रकार अचेतन घड़ेमें 'मैं घड़ा हूँ' यह अहम्प्रत्यय नहीं होता उसी तरह जडशरीरमें भी 'मैं घटको जानता हूँ' यह अहम्प्रत्यय नहीं बन सकता; सो भी ठीक नहीं है; क्योंकि घट और शरीरमें बहुत अन्तर है । शरीर चेतनाके सम्बन्धसे सचेतन हो जाता है जब कि घड़ा सदा अचेतन ही रहता है । पृथिवी आदि भूतोंका वह विलक्षण मिश्रण शरीरमें ही हुआ है अतः चेतना शरीरमें ही प्रकट होती है और इसीलिए 'मैं जानता हूँ' यह अहम्प्रत्यय सचेतन शरीरमें ही हो सकता है । उस चेतनाका कर्ता जीव हरगिज नहीं हो सकता; क्योंकि वह अविद्यमान है, किसी भी प्रमाणसे सिद्ध नहीं है । असत् चीजको कर्ता बनाने पर तो आपको आकाशके फलको भी चेतनाका कर्ता

---

१. -तानुमानं वा न म० २ ।

प्रति कर्तृत्वं युक्तम् । तदन्वयव्यतिरेकानुविधायित्वाच्च । प्रयोगश्चात्र—यत् खलु यस्यान्वयव्यतिरेकावनुकरोति तत्तस्य कार्यं यथा घटो मृत्पिण्डस्य, शरीरस्यान्वयव्यतिरेकावनुकरोति च चैतन्यम्, तस्मात्तत्कर्तृत्वम् । अन्वयव्यतिरेकसमधिगम्यो हि सर्वत्र कार्यकारणभावः । तौ चात्र विद्येते, सति शरीरे चैतन्योपलब्धेः, असति चानुपलब्धेः । न च मृतशरीरे चैतन्यानुपलब्धेस्तदन्वयव्यतिरेकानुविधायित्वमसिद्धम् इति वाच्यम्; मृतावस्थायां वायुतेजसोरभावेन शरीरस्यैवाभावात्, विशिष्टभूतसंयोगस्यैव शरीरत्वप्रतिपादनात् । न च शरीराकारमात्रे चैतन्योत्पत्तिर्युक्ता; चित्रलिखिततुरङ्गमादिष्वपि चैतन्योत्पत्तिप्रसङ्गात् । ततः सिद्धं शरीरकार्यमेव चैतन्यम् । ततश्च चैतन्यसहिते शरीर एवाहंप्रत्ययोत्पत्तिः सिद्धा । इति न प्रत्यक्षप्रमेय आत्मा, ततश्चाविद्यमान एव । प्रयोगश्चात्र—नास्त्यात्मा, अत्यन्ताप्रत्यक्षत्वात्, यदत्यन्ताप्रत्यक्षं तन्नास्ति, तथा खपुष्पम् । यच्चास्ति तत्प्रत्यक्षेण

---

मान लेना चाहिए । इसलिए प्रत्यक्षसिद्ध शरीरको ही जानना देखना आदि चेतनाका कर्ता मानना चाहिए । देखो, शरीरके होने पर इन्द्रियोंके द्वारा जो घट पट आदि पदार्थ जाने जाते हैं जब शरीर नष्ट हो जाता है तब जानना आदि सब बन्द हो जाते हैं । अतः यह अनुमान करना बिलकुल सहज है कि—शरीर ही चैतन्य—जानने आदि क्रियाओंका कर्ता है क्योंकि चैतन्यका शरीरके साथ ही अन्वय ( होने पर होना ) तथा व्यतिरेक ( नहीं होने पर नहीं होना ) पाया जाता है । जैसे कि मिट्टीके पिण्डके होने पर उत्पन्न होनेवाले तथा मिट्टीके पिण्डके अभावमें नहीं होनेवाले घड़ेमें मिट्टीका पिण्ड कारण माना जाता है उसी तरह चैतन्य भी शरीरके होने पर ही होता है शरीरके अभावमें कभी नहीं होता अतः चैतन्यका कारण भी शरीरको ही मानना चाहिए । सब जगह कार्यकारणभावकी प्रतीति अन्वय और व्यतिरेकसे ही मानी जाती है । चैतन्य और शरीरमें अन्वय और व्यतिरेक नियमित पाये जाते हैं ।

**शंका**—शरीरके मुर्दा हो जाने पर चैतन्य तो नहीं पाया जाता, अतः शरीर और चैतन्यका अन्वय-व्यतिरेक नियमित कैसे कहा जा सकता है ? मृत शरीरमें चैतन्यका अन्वय-व्यतिरेक असिद्ध है ।

**समाधान**—आप शरीरका अर्थ ही नहीं समझते । शरीरके माने हैं—गरमीवाला तथा श्वास आदि लेनेवाला शरीर । जब वह मुर्दा हो जाता है तब उसमें न तो गरमी ही रहती है और न श्वासरूप हवा ही अतः हम उस वायु और गरमीसे शून्य मृत शरीरको शरीर ही नहीं कहते, वह तो केवल मिट्टीका पुतला ही रह गया है । जिसमें पृथिवी आदि भूतोंका विलक्षण रासायनिक मिश्रण होता है और जब तक वह मिश्रण अपने प्रकृत रूपमें बना रहता है तभी तक वह शरीर कहा जा सकता है, मुर्दा अवस्थामें नहीं । 'शरीरका आकार बना है अतः उसमें चैतन्यकी उत्पत्ति होनी चाहिए' यह नियम तो किसी भी तरह उचित नहीं कहा जा सकता; क्योंकि मनुष्य या घोड़े के चित्रमें भी मनुष्य और घोड़ेके शरीरका हूबहू जैसाका तैसा आकार मौजूद है, अतः आपके नियमानुसार तो उन चित्रोंको भी बोलना चाहिए तथा जानना चाहिए, उनमें भी चैतन्यकी जागृति होनी चाहिए । अतः यही मानना उचित तथा युक्तिसंगत है कि—चैतन्य शरीरका कार्य है । 'पृथिवी आदि भूतोंका विशिष्ट मिश्रण होनेसे बननेवाले शरीरमें ही, जब तक वह मिश्रण अपने प्रकृत रूपमें रहकर उसे शरीर बनाये रखता है तब तक चैतन्य उसके कार्यरूपमें कायम रहता है ।' अतः चैतन्यविशिष्ट शरीरमें ही 'मैं जानता हूँ' इस अहं प्रत्ययकी उत्पत्ति माननी चाहिए । अतः आत्माको अहम्प्रत्ययका विषय मानकर प्रत्यक्षसिद्ध कहना अयुक्त है । और जब आत्मा प्रत्यक्षका विषय नहीं हो सकती तब उसका सद्भाव नहीं माना जा सकता । अतः हम कह सकते हैं कि—आत्मा नहीं है, क्योंकि वह सर्वथा अप्रत्यक्ष है, जो किसी भी तरह प्रत्यक्षको प्रतिभासित

---

१. –त्वं न सिद्धमिति भ० २ ।

गृह्यत एव, यथा घटः। अणवोऽपि ह्यप्रत्यक्षाः, किं तु घटादिकार्यतया परिणतास्ते प्रत्यक्षत्वमुपयान्ति, न पुनरेवमात्मा कदाचिदपि प्रत्यक्षभावमुपगच्छति, अतोऽत्रात्यन्तेति विशेषणमिति न परमाणुभिर्व्यभिचार इति।

§ ९९. तथा नाप्यनुमानं भूतव्यतिरिक्तात्मसद्भावे प्रवर्तते, तस्याप्रमाणत्वात्, प्रमाणत्वे वा प्रत्यक्षबाधितपक्षप्रयोगानन्तरं प्रयुक्तत्वेन हेतोः कालात्ययापदिष्टत्वात्। शरीरव्यतिरिक्तात्मपक्षो हि प्रत्यक्षेणैव बाध्यते।

§ १००. किंच लिङ्गलिङ्गिसंबन्धस्मरणपूर्वकं ह्यनुमानम्। यथा—पूर्वं महानसादावग्निधूमयोर्लिङ्गिलिङ्गयोरन्वयव्यतिरेकवन्तमविनाभावमध्यक्षेण गृहीत्वा तत उत्तरकालं क्वचित्कान्तारपर्वतनितम्बादौ गगनावलम्बिनीं[1] धूमलेखामवलोक्य प्राग्गृहीतसंबन्धमनुस्मरति। तद्यथा—यत्र यत्र धूमस्तत्र तत्र वह्निमद्राक्षं यथा महानसादौ, धूमश्चात्र दृश्यते तस्माद्वह्निनापीह भवितव्यमित्येवं लिङ्गग्रहणसंबन्धस्मरणाभ्यां तत्र प्रमाता हुतभुजमवगच्छति। न चैवमात्मना लिङ्गिना सार्धं कस्यापि लिङ्गस्य प्रत्यक्षेण संबन्धः सिद्धोऽस्ति, यतस्तत्संबन्धमनुस्मरतः पुनस्तल्लिङ्गदर्श-

---

नहीं होता वह है ही नहीं, जैसे कि आकाशका फूल। जिसका सद्भाव होता है वह प्रत्यक्षसे प्रतिभासित होता ही है जैसे कि घट। यद्यपि परमाणु प्रत्यक्षके विषय नहीं होते परन्तु जब वे मिलकर घट आदि स्थूल रूपको धारण कर लेते हैं तब उनका प्रत्यक्ष हो ही जाता है ? पर आत्मा तो कभी भी किसी भी तरह प्रत्यक्षसे प्रतिभासित नहीं होता अतः कैसे इस नितान्त अप्रत्यक्ष पदार्थ की सत्ता मानी जाये। इसीलिए हमने 'अत्यन्त अप्रत्यक्ष' को हेतु बनाया है। परमाणु घट आदि की शकलमें आकर प्रत्यक्ष हो जाते हैं अतः उनसे हमारा हेतु व्यभिचारी नहीं हो सकता। आत्मा तो ऐसा विलक्षण है कि वह किसी भी तरह किसीको भी कभी भी प्रत्यक्ष नहीं होता, अतः वह है नहीं।

§ ९९. इसी तरह इन पृथिवी आदि भूतोंसे भिन्न आत्माकी अनुमानसे भी सिद्धि नहीं हो सकती; क्योंकि पहले तो अनुमान प्रमाण ही नहीं हो सकता। यदि प्रमाण हो भी; तो प्रत्यक्षसे बाधित आत्माको सिद्ध करनेमें हेतुकी प्रवृत्ति होनेसे वह बाधित विषय होकर कालात्ययापदिष्ट हो जायगा। शरीरसे भिन्न स्वतन्त्र सत्ता रखनेवाला आत्मा तो प्रत्यक्षसे बाधित है अतः ऐसे आत्मा को पक्ष बनाकर उसकी सत्ता सिद्ध करना तो अग्निमें ठण्डक सिद्ध करने के समान बाधित है।

§ १००. दूसरी बात यह है कि—हेतु और साध्यके प्रत्यक्ष आदिसे गृहीत अविनाभाव सम्बन्धकी स्मृति होने पर ही अनुमानकी प्रवृत्ति होती है। देखो, जब पहले रसोईघर आदिमें अग्नि और धुआँका अन्वय व्यतिरेकमूलक अविनाभाव सम्बन्धको प्रत्यक्षसे ग्रहण कर लेते हैं तब बादमें किसी जंगल या पर्वतकी गुफा आकाश तक फैलनेवाले धुएँको देखकर पहले ग्रहण किये गये अविनाभावका स्मरण आ जाता है। उस समय अनुमान करनेवाला विचारता है कि रसोईघर आदिमें हमने जहाँ-जहाँ धुआँ देखा था वहाँ बराबर अग्नि थी। यहाँ भी वैसा ही धुआँ दिखाई दे रहा है अतः यहाँ भी अवश्य अग्नि होनी चाहिए। इस प्रकार प्रमाता धूमहेतुको देखकर तथा पहले ग्रहण किये गये अविनाभावका स्मरण करके अग्निका अनुमान करता है। परन्तु आत्माके साथ किसी भी हेतुका न तो पहले अविनाभाव सम्बन्ध ही प्रत्यक्षसे ग्रहण किया गया है और न उस हेतुका दर्शन ही हो रहा है जिससे उस सम्बन्धका स्मरण करके हेतुसे आत्माका अनुमान किया जा सके। यदि जीव और उसके अनुमापक किसी हेतुका अविनाभाव सम्बन्ध प्रत्यक्षसे गृहीत हो सकता हो; तो उस अवस्थामें जीवका भी प्रत्यक्ष हो ही जायेगा, तब फिर

---

१. -नीं बहुलधूमले- म० २।

नाज्जीवे स[1] प्रत्ययः स्यात् । यदि पुनर्जीवलिङ्गयोः प्रत्यक्षतः संबन्धसिद्धिः स्यात्, तदा जीवस्यापि प्रत्यक्षत्वापत्त्यानुमानवैयर्थ्यं स्यात्' तत एव जीवसिद्धेरिति ।

§ १०१. न च वक्तव्यं सामान्यतोदृष्टानुमानादादित्यगतिवज्जीवः सिध्यति, यथा गतिमानादित्यो देशान्तरप्राप्तिदर्शनात्, देवदत्तवत् इति । यतो हन्त देवदत्ते दृष्टान्तधर्मिणि सामान्येन देशान्तरप्राप्तिर्गतिपूर्विका प्रत्यक्षेणैव निश्चिता सूर्येऽपि तां तथैव प्रमाता साधयतीति युक्तम् । न चैवमत्र क्वचिदपि दृष्टान्ते जीवसत्त्वेनाविनाभूतः कोऽपि हेतुरध्यक्षेणोपलक्ष्यत इत्यतो न सामान्यतो दृष्टादप्यनुमानात्तद्गतिरिति ।

§ १०२. तथा नाप्यागमगम्य आत्मा । अविसंवादिवचनाप्तप्रणीतत्वेन ह्यागमस्य प्रामाण्यम् । न चैवंभूतमविसंवादिवचनं कंचनाप्याप्तमुपलभामहे यस्यात्मा प्रत्यक्ष इति । अनुपलम्भ ( लभ ) माना[2]श्च कथमात्मानं विप्रलभेमहि । किं च, आगमाश्च सर्वे परस्परविरुद्धप्ररूपिणः । ततश्च कः[3] प्रमाणं कश्चाप्रमाणमिति संदेहदावानलज्वालावलीढमेवागमस्य प्रामाण्यम् । ततश्च नागमप्रमाणादप्यात्मसिद्धिः ३ ।

---

अनुमानकी कोई आवश्यकता ही नहीं रह जाती। क्योंकि जिस जीवकी सिद्धिके लिए अनुमान किया जायेगा वह जीव तो प्रत्यक्षसे ही सिद्ध हो गया है। किन्तु यह सब प्रत्यक्षकी सामर्थ्यके बाहरकी बात है।

§ १०१. शंका—किसी खास दृष्टान्तमें अविनाभावका ग्रहण न भी हो, तो भी सामान्यरूपसे अविनाभाव ग्रहण कर हेतुसे साध्यका अनुमान हो सकता है, जिस प्रकार कि सूर्यको एक स्थानसे दूसरे स्थानमें पहुँचा हुआ देखकर उसकी गतिका अनुमान किया जाता है—सूर्य गति करता है क्योंकि वह देवदत्तकी तरह एक देशसे दूसरे देशमें पहुँच जाता है। यहाँ यद्यपि सूर्यकी गति उसके प्रखर तेजके कारण पहले कभी भी गृहीत नहीं हुई फिर भी देवदत्तमें सामान्यतः अविनाभाव ग्रहण करके गतिका अनुमान किया ही जाता है, उसी तरह यद्यपि आत्माका प्रत्यक्ष नहीं होता फिर भी कहीं साधारण अविनाभाव ग्रहण करके किसी हेतुसे आत्माका भी अनुमान किया जा सकता है।

**समाधान**—खेद है आपके तर्क पर। अरे भाई, तुम्हारी समझमें इतनी मोटी बात नहीं आ रही है कि—देवदत्त नामके दृष्टान्तमें 'एक देशसे दूसरे देशमें पहुँचना गतिपूर्वक है' यह व्याप्ति प्रत्यक्षसे ही देवदत्तको चलता-फिरता देखकर ग्रहण की जाती है। और जब उक्त व्याप्ति प्रत्यक्षसे गृहीत हो जाती है तभी सूर्यको एक जगहसे दूसरी जगह पहुँचा देखकर उसकी गतिका अनुमान होता है। पर यहाँ तो जीवकी सत्तासे अविनाभावसम्बन्ध रखनेवाला कोई भी हेतु कभी भी प्रत्यक्षसे उपलब्ध नहीं होता। अतः सामान्यतोदृष्ट ( जिनका अविनाभाव सामान्यरूपसे देखा गया है ) लिङ्गसे भी उसका अनुमान नहीं किया जा सकता है।

§ १०२. आगम प्रमाणसे भी आत्माकी सिद्धि नहीं होती, क्योंकि—अविसंवादी—निर्दोष सत्य बोलनेवाले आप्तके द्वारा कहा गया ही आगम प्रमाणभूत हो सकता है। पर संसारमें कोई ऐसा सर्वथा सत्यवादी आप्त ही नहीं दिखाई देता जिसने आत्माको हथेली पर रखे हुए आँवलेकी तरह आँखोंसे देखा हो, या अन्य किसी उपायसे उसका प्रत्यक्ष किया हो। जब ऐसा कोई आप्त ही नहीं हो रहा है तब उसके नामसे चलनेवाले आगमोंमें विश्वास कर क्यों अपनेको ठगा जाये? संसारमें सैकड़ों ही आगम हैं, और कोई किसीसे जरा भी नहीं मिलता, सब एक दूसरेके विरोधी हैं। एक पूरबकी कहता है तो दूसरा पच्छिम की। और जब 'कौन आगम प्रमाण है कौन अप्रमाण'

---

१. सत्प्रत्ययः भ० २ । २. –ना कथ–मु० २ । ३. कः प्रमाणमिति सन्देह–म० २ ।

§ १०३. तथा नोपमानप्रमाणोपमेयोऽप्यात्मा। तत्र हि यथा गौस्तथा गवय इत्यादाविव सादृश्यमसंनिकृष्टेऽर्थे बुद्धिमुत्पादयति। न चात्र त्रिभुवनेऽपि कश्चनात्मसदृशपदार्थोऽस्ति यद्दर्शनादात्मानमगवच्छामः। [1]ननु कालाकाशदिगादयो जीवतुल्या विद्यन्त एवेति चेत्; न; तेषामपि विवादास्पदीभूतत्वेन तदंह्रिबद्धत्वात् ४।

§ १०४. तथार्थापत्तिसाध्योऽपि नात्मा। नहि दृष्टः श्रुतो वा कोऽप्यर्थ आत्मानमन्तरेण नोपपद्यते, यद्‍बलात् तं साधयामः।

§ १०५. ततः सदुपलम्भकप्रमाणविषयातीतत्वात् तत्प्रतिषेधसाधकाभावाख्यप्रमाणविषयीकृत एव जीव इति स्थितम्।

§ १०६. अत्र प्रतिविधीयते। [2]यत्तावदुक्तम् "इह कायाकारपरिणतानि भूतान्येवोपलभ्यन्ते न पुनस्तद्व्यतिरिक्त आत्मा, तत्सद्भावे प्रमाणाभावात्" इत्यादि; तदसमीक्षिताभिधानम्; प्रत्यक्षस्यैव[3] तत्सद्भावे प्रमाणस्य सद्भावात्। तथाहि—'सुखमहमनुभवामि' इत्यन्योन्यविविक्त-

इत्यादि सन्देहरूपी दावानलकी ज्वालाओंमें ही विचारे आगमकी प्रमाणता जलकर खाक हो गयी है। तब ऐसे अप्रामाणिक आगमसे जीवसिद्धि नहीं की जा सकती।

§ १०३. उपमान प्रमाण भी आत्माकी सत्ता सिद्ध करनेमें समर्थ नहीं है, क्योंकि जब गाय और रोज दोनों ही प्रत्यक्षके विषय हैं, तभी 'गौके समान गवय होता है' इस वाक्यका स्मरण कर और गवयको सामने देखकर परोक्ष गौमें सादृश्य बुद्धि होती है। परन्तु इस त्रिलोकमें कोई भी पदार्थ आत्माके समान नहीं है, जिसे देखकर आत्माकी सत्ताका उपमान किया जा सके। काल, आकाश, दिशा आदि सभी अमूर्त पदार्थ जीवके समान ही अप्रत्यक्ष होनेसे विवादमें पड़े हैं, अनिश्चित हैं। अतः जीवकी टाँगसे इनकी टाँगे भी बँधी हैं।

§ १०४. इसी तरह अर्थापत्तिसे भी आत्माका सद्भाव सिद्ध नहीं किया जा सकता. क्योंकि–आत्माके विना नहीं होनेवाला कोई भी अविनाभावी अर्थ न तो देखा ही गया है और न सुना ही गया है, जिसके बलपर अर्थापत्ति आत्माके सिद्ध करनेका गुरुतम भार उठावे।

§ १०५. अन्तमें जब आत्माके सद्भावको साधनेवाले प्रत्यक्ष आदि कोई भी प्रमाण नहीं मिलते, किसीकी भी हिम्मत आत्माको विषय करनेकी नहीं होती; तब अभाव प्रमाण ही आत्माको विषय करेगा और वह आत्माकी सत्ताको समूल उच्छेद करके ही छोड़ेगा। अतः आत्मनामका कोई भी स्वतन्त्र पदार्थ नहीं है।

§ १०६. जैन ( उत्तरपक्ष )—आपका यह कहना—'शरीर रूपसे परिणत भूतोंको छोड़कर अन्य आत्माको सिद्ध करनेवाले प्रमाण नहीं हैं'; नितान्त अविचारपूर्ण है; क्योंकि समस्त प्रमाणोंमें ज्येष्ठ तथा श्रेष्ठ प्रत्यक्षप्रमाण ही आत्माकी सत्ताको बराबर सिद्ध करता है। जैसे—'मैं सुखका अनुभव करता हूँ' इस प्रतिभासमें सुखको अनुभव करनेवाला ज्ञाता, अनुभवमें आनेवाला विषयभूत सुख तथा अनुभव होना रूप ज्ञान क्रिया तीनो ही वस्तुओंका स्वतन्त्र रूपसे हर एक

१. 'ननु' नास्ति आ०, क०, म० १, प० १, प० २। २. यदुक्तं म० २। ३. "स्वसंवेद्यः स भवति नासावन्येन शक्यते द्रष्टुम्, नासावन्येन शक्यते द्रष्टुं कथमसौ निर्दिश्येत .... असौ पुरुषः स्वयमात्मानमुपलभते न चान्यस्मै शक्नोति दर्शयितुम्...." —शाबरभा० १।१।५। "अहं प्रत्ययविज्ञेयः स्वयमात्मोपपद्यते ॥१०७॥" —मीमांसाश्लो० आत्मवाद। "स्वसंवेदनतः सिद्धः सदात्मा बाधवर्जितात्। तस्य क्ष्मादिविवर्त्तात्मन्यात्मन्यनुपपत्तितः ॥९६॥" —तत्त्वार्थश्लो० पृ० २६। शास्त्रवा० समु० श्लो० ७९। न्यायकुसु० पृ० ३४२। " 'सुख्यहं दुःख्यहमिच्छावानहम्' इत्याद्यनुपचरिताहम्प्रत्ययस्यात्मग्राहिणः प्रतिप्राणि संवेदनात्।" —प्रमेयक० पृ० ११२।

ज्ञेयज्ञातृज्ञानोल्लेखी प्रतिप्राणि स्वसंवेद्यः प्रत्ययो जायमानः संवेद्यते । न चायं मिथ्या; बाधकाभावात् । नापि संदिग्धः; उभयकोटिसंस्पर्शाभावात् । न चेत्थंभूतस्यास्यानालम्बनत्वं युक्तम्; रूपादिज्ञानानामप्यनालम्बनत्वप्रसङ्गात् । नापि [1]शरीरालम्बनत्वम्; बहिःका(क)रणनिरपेक्षान्तःकरणव्यापारेणोत्पत्तेः । न खलु शरीरमित्थंभूताहंप्रत्ययवेद्यम्; बहिःकरणविषयत्वात् । अतः शरीरातिरिक्तः कश्चिदेतस्यालम्बनभूतो ज्ञानवानर्थोऽभ्युपगन्तव्यः. तस्यैव ज्ञातृत्वोपपत्तेः[2] । स च जीव एवेति [3]सिद्धः स्वसंवेदनप्रत्यक्षलक्ष्य आत्मा ।

§ १०७. तथा यदप्युक्तम् 'चेतनायोगेन[4] सचेतनत्वाच्छरीरस्यैवाहंप्रत्ययः' इत्यादि; तदपि प्रलापमात्रम्; यतश्चेतनायोगेऽपि स्वयं चेतनस्यैवाहंप्रत्ययोत्पादो युक्तः, न त्वचेतनस्य यथा परःसहस्रप्रदीपप्रभायोगेऽपि स्वयमप्रकाशस्वरूपस्य घटस्य प्रकाशकत्वं न दृष्टं किन्तु प्रदीपस्यैव । एवं चेतनायोगेऽपि न स्वयमचेतनस्य देहस्य ज्ञातृत्वं किन्त्वात्मन एवेति तस्यैव चाहंप्रत्ययोत्पादः ।

---

प्राणीका अनुभव हो रहा है । इसमें अनुभव करनेवाला 'मैं' शब्दका वाच्य पदार्थ ही आत्मा है । उपर्युक्त प्रतिभास निर्बाध रूपसे होता है अतः मिथ्या नहीं कहा जा सकता । निश्चित एक कोटिको विषय करता है अतः संशयरूप भी नहीं है । क्योंकि विरुद्ध दो कोटियोंमें झूलनेवाले चलित प्रतिभासको संशय कहते हैं । 'मैं सुखको अनुभव करता हूँ' यह निर्बाध ज्ञान निर्विषय अर्थात् मात्र काल्पनिक नहीं कहा जा सकता, क्योंकि निर्बाध ज्ञानको काल्पनिक या निर्विषय कहने पर तो 'यह घट है, यह रूप है' इत्यादि सभी ज्ञानोंको निर्विषय तथा काल्पनिक कहनेका अनुचित रिवाज पड़ जायेगा । फिर संसारमें कोई भी ज्ञान सविषयक नहीं रह पायेगा । उपर्युक्त प्रत्यय शरीरको विषय करनेवाला भी नहीं है; क्योंकि शरीरादि पदार्थोंका प्रतिभास तो चक्षु आदि बाह्य इन्द्रियोंके द्वारा होता है जब कि 'मैं सुखी हूँ' इस अनुभवमें बाह्य इन्द्रियोंकी तनिक भी आवश्यकता नहीं है, यह तो शुद्ध मनोव्यापारसे ही उत्पन्न होनेवाला मानसिक ज्ञान है । शरीर कभी भी मनमात्रसे होनेवाले 'मैं सुखी हूँ' इस मानसिक अहंप्रत्ययका विषय नहीं हो सकता । वह तो घटादि पदार्थों की तरह बाह्य चक्षु आदि इन्द्रियोंसे जाना जाता है । जो अचेतन हैं तथा बाह्य इन्द्रियोंके द्वारा जाने जाते हैं वे कभी मानसिक अहंप्रत्ययके ग्राह्य नहीं हो सकते । अतः इस अहंप्रत्ययका विषय शरीरसे भिन्न कोई ज्ञानवाला पदार्थ मानना चाहिए, जो भी ज्ञानवाला पदार्थ 'मैं सुखी हूँ' इस प्रत्ययमें 'मैं' शब्दका वाच्य है वही ज्ञाता है, वही आत्मा है, वही जीव है । इस तरह मानसिक स्वसंवेदनप्रत्यक्ष ही आत्माके सद्भावमें सबसे बड़ा साधक प्रमाण है ।

§ १०७. आपका यह कथन—'शरीर चेतनाके सम्बन्धसे सचेतन बनकर अहंप्रत्ययका विषय होता है'; कोरी बकवास है; क्योंकि पहले तो अचेतनमें चेतनका सम्बन्ध ही नहीं हो सकता । जो स्वयं चेतन नहीं है वह अचेतन है, हजारों बार चेतनासे सम्बन्ध रखने पर भी चेतन नहीं बन सकता और न अहम्प्रत्ययका विषय ही हो सकता है । जैसे स्वयं अप्रकाश रूप घड़ेमें हजारों दीपकोंका संयोग कर दीजिए, पर वह कभी भी स्वयं प्रकाशक नहीं हो सकता, प्रकाशक तो स्वयं प्रकाशवाला दीपक ही हो सकता है । इसी तरह शरीरमें चेतनाका सम्बन्ध होने पर भी स्वयं अचेतन शरीर कभी भी ज्ञाता या चेतन नहीं बन सकता । ज्ञाता या चेतन तो स्वयं चेतनावाला आत्मा ही हो सकता है और वही अहम्प्रत्ययका विषय हो सकता है ।

---

१. "न शरीरालम्बनमन्तःकरणव्यापारेण उत्पत्तेः । तथाहि न शरीरमन्तःकरणपरिच्छेद्यं बहिर्विषयत्वात् ।" —प्रश० व्यो० पृ० ३९१ । प्रमेयक० पृ० ११२ । २. -पत्तिः म० २ । ३. स्वसंवेदप्रत्यक्ष आत्मा म० २ । स्वसंवेदनवेद्याहंप्रत्ययोत्पादयुक्तो न त्वचेतनः प्रत्यक्षलक्ष्य आत्मा क० । ४. -योगेनेत्यादि तन्न प्रकाशयोगेऽपि स्वयमप्रकाशस्वरूपस्य घटस्य प्रकाशकत्वं न दृष्टं म० २ ।

§ १०८. योऽपि 'स्थूलोऽहं कृशोऽहम्' इत्यादिप्रत्ययः समुल्लसति, सोऽप्यात्मोपकारकत्वेन शरीरे जायमान औपचारिक[1] एव, अत्यन्तोपकारके भृत्ये 'अहमेवायं' इति प्रत्ययवत् ।

§ १०९. तथा 'शरीरस्यैव चैतन्यं प्रति कर्तृत्वम्' इत्यादि यदप्यवादि वादिब्रुवेण; तदप्युन्मत्तवचनरचनामात्रमेव; चेतनायाः शरीरेण सहान्वयव्यतिरेकाभावात्[2] । मत्तमूर्च्छितप्रसुप्तानां तादृशशरीरसद्भावेऽपि न तथाविधं चैतन्यमुपलभ्यते । दृश्यते च केषांचित् कृशतरशरीराणामपि चेतनाप्रकर्षः, केषांचित् स्थूलदेहानामपि तदपकर्षः । [3]ततो न तदन्वयव्यतिरेकानुविधायि चैतन्यम्, अतो न तत्कार्यम् ।

§ ११०. किंच, नहि चैतन्यस्य भूतकार्यत्वे किमपि प्रमाणमुपलभामहे । तथाहि—न तावत्प्रत्यक्षम्, अतीन्द्रियविषये तदप्रवर्तनात् । नह्युत्पन्नमनुत्पन्नं वा चैतन्यं भूतानां कार्यमिति [4]प्रत्यक्ष-

§ १०८. 'मैं मोटा हूँ, मैं दुबला हूँ' ये अहम्प्रत्यय अवश्य ही शरीरके मुटापे और दुबलेपनके निमित्तसे होते हैं; परन्तु ये प्रत्यय औपचारिक हैं, मुख्य नहीं हैं । बात यह है कि—शरीर आत्माका अत्यन्त सगा उपकारी है अतः इस चिरकालीन सम्बन्धके कारण शरीरमें भी अहम्प्रत्यय हो जाता है । शरीर तो इतना निकटसम्बन्धी है कि इसके बिना आत्माका जीना ही कठिन है । शरीरकी बात जाने दो, जो नौकर अत्यन्त वफादार या विश्वासपात्र होता है उसमें भी लोग 'यह मैं ही हूँ', 'यह तो हमारा दाहिना हाथ है' इत्यादि व्यवहार करने लगते हैं । अतः जिस प्रकार वफादार नौकरमें होनेवाला अहम्प्रत्यय मात्र व्यवहारकी घनिष्ठता दिखानेके लिए है वह मुख्य नहीं है उसी तरह शरीरके मुटापेमें 'मैं मोटा हूँ' यह प्रत्यय भी महज़ व्यावहारिक ही है, शरीर और आत्माके निकट सम्बन्धके कारण होनेवाला है मुख्य नहीं है ।

§ १०९ 'शरीर ही चेतन्यका कर्ता है' आपका यह कुत्सित कथन तो शराबीकी सनक-जैसा ही बेसिर-पैरका मालूम होता है, क्योंकि चेतनाका शरीरके साथ कोई अन्वय या व्यतिरेक नहीं है । देखो, शराबके नशेमें उन्मत्त शराबीके, मूर्च्छित व्यक्तिके या गहरी नींदमें मस्तीसे सोये हुए मनुष्यके शरीर तो जैसाका तैसा मौजूद है परन्तु चैतन्यकी तो वही हालत नहीं है । मत्त, मूर्च्छित आदि व्यक्तियोंमें चैतन्य तो नहीके समान ही हो जाता है । शरीरके साथ चैतन्यका अविनाभाव—अर्थात् नियत सम्बन्ध हो तो शरीर की बाढ़ या मुटापेमें चैतन्यका उत्कर्ष तथा शरीरकी दुर्बलतामें चैतन्यकी हानि देखी जानी चाहिए । परन्तु बहुत-से दुर्बल शरीरवाले अत्यन्त बुद्धिशाली उत्कृष्ट चैतन्य वाले देखे जाते हैं और बहुत-से मोटे शरीरवाले पहलवान् महालण्ठ मूर्ख शिरोमणि देखे जाते हैं । अतः शरीरके साथ चेतनाका अन्वयव्यतिरेक न होनेसे चैतन्यको शरीरका कार्य नहीं कह सकते ।

§ ११०. 'पृथिवी आदि भूतोंसे चैतन्य उत्पन्न होता है' आपके इस विचित्र सिद्धान्तको सिद्ध करनेवाला कोई भी प्रमाण उपलब्ध नहीं होता । देखिए—प्रत्यक्ष तो चेतन्यको भूतोंका कार्य नहीं साध सकता; क्योंकि प्रत्यक्षकी दौड़ तो सामने रखे हुए योग्य स्थूल पदार्थों तक ही है, चैतन्य तो स्वभावतः अमूर्त होनेसे उसकी दौड़के बाहर है । प्रत्यक्षकी इतनी सामर्थ्य नहीं है कि वह अमूर्त पदार्थोंको भी जान सके । अतीन्द्रिय पदार्थ उसकी सीमाके बाहर हैं, वह उनमें प्रवृत्ति

१. "मदीयो भृत्यं इति ज्ञानवन्मदीयं शरीरमिति भेदप्रत्ययदर्शनात् भृत्यवदेव शरीरेऽप्यहमिति ज्ञानस्य औपचारिकत्वमेव युक्तम् । उपचारस्तु निमित्तं विना न प्रवर्त्तते इत्यात्मोपकारकत्वं निमित्तं कल्प्यते ।" —प्रश० व्यो० पृ० ३९१ । न्यायकुमु० पृ० ३४९ । सन्मति० टी० पृ० ८६ । प्रमेयक० पृ० ११२ । २. "व्यतिरेकः तद्भावाभावित्वान्न तूपलब्धिवत् ।" —ब्रह्मसू० ३।३।५४ । तत्त्वसं० पं० पृ० ५२५ । तत्त्वार्थश्लो० पृ० ३० । "भूत-चैतन्ययोः कार्यकारणभावानुपपत्तेः ।" —न्यायकुमु० पृ० ३४४ । ३. ततोऽतदन्व–भ० २ । ४. प्रत्यक्षं व्यापार भ० १, भ० २, प० १, प० २ ।

व्यापारमुपैति, 'तस्य स्वयोग्यसंनिहितार्थग्रहणरूपत्वात्, चैतन्यस्य चामूर्त्तत्वेन तदयोग्यत्वात् । न च 'भूतानामहं कार्यम्' इत्येवमात्मविषयं भूतकार्यत्वं प्रत्यक्षमवगन्तुमलम्, कार्यकारणभावस्यान्वयव्यतिरेकसमधिगम्यत्वात् । न च भूतचैतन्यातिरिक्तः[2] कश्चिदन्वयी तदुभयान्वयव्यतिरेक[3]ज्ञाताभ्युपगम्यते, आत्मसिद्धिप्रसङ्गात् ।

§ १११. तथा नानुमानेनापि चैतन्यस्य भूतकार्यत्वं प्रतीयते, तस्यानभ्युपगमात्, "प्रत्यक्षमेवैकं प्रमाणं नान्यत्" [    ] इति वचनात् । अभ्युपगमेऽपि न ततो विवक्षितार्थप्रतीतिसिद्धिः ।

§ ११२. ननु कायाकारपरिणतेभ्यो भूतेभ्यश्चैतन्यं समुत्पद्यते, तद्भाव एव चैतन्यभावात्, मद्याङ्गेभ्यो [4]"मदशक्तिवत्' इत्याद्यनुमानाद्भवत्येव चैतन्यस्य भूतकार्यत्वसिद्धिरिति चेत्; न; तद्भाव एव तद्भावादिति हेतोरनैकान्तिकत्वात्, मृतावस्थायां तद्भावेऽपि चैतन्यस्याभावात् ।

§ ११३. स्यादेतत्, पृथिव्यप्तेजोवायुलक्षणभूतचतुष्टयसमुदायजन्यं हि चैतन्यम्, न च मृत-

---

नहीं कर सकता । चैतन्य उत्पन्न हो या अनुत्पन्न, वह किसी भी हालतमें उसमें प्रत्यक्षका व्यापार नहीं हो सकता । क्योंकि प्रत्यक्ष योग्य और सन्निहित पदार्थोको ही विषय करता है । किन्तु चैतन्य अमूर्ति होनेसे योग्य ही नहीं है । स्वयं प्रत्यक्ष 'मैं भूतोंसे उत्पन्न हुआ हूँ' इस अपनी ही भूतकार्यता को नहीं जान सकता; क्योंकि कार्यकारणभावके जानने का सीधा और सरल मार्ग है अन्वयव्यतिरेक मिलाना । भूत और चैतन्यको छोड़ कर कोई तीसरा अन्वयी पदार्थ इनके कार्यकारण भावको जाननेवाला उपलब्ध ही नहीं होता, जो इन दोनों को जानकर इनके अन्वयव्यतिरेक को मिला सके । ऐसा ज्ञाता तो आत्मा ही हो सकता है । अतः चैतन्यको भूतकार्यताका भी परिज्ञान आत्माको माने विना नहीं हो सकता ।

§ १११. अनुमानको तो आप प्रमाण ही नहीं मानते, अतः उसके द्वारा "चैतन्य भूतोंका कार्य है' यह जानना निरर्थक ही नहीं है । "प्रत्यक्ष ही एकमात्र प्रमाण है इससे भिन्न कोई दूसरा प्रमाण नहीं है" यह स्वयं आपका ही वचन है । आप यदि अनुमानको स्वीकार भी करोगे, तब भी उससे चैतन्यमें भूतकार्यता नहीं साधी जा सकती । क्योंकि व्याप्तिका ग्रहण, उसका स्मरण, पहले देखे गये हेतुसे वर्तमान हेतुकी समानता मिलाना आदि ऐसी बातें हैं जो आत्माके ही वशकी हैं । अनुयायी आत्मा माने बिना अनुमानका उत्पन्न होना ही कठिन है । इसके सिवाय कोई ऐसा अनुमान भी नहीं है जो आत्माको भूतोंका कार्य सिद्ध कर सके ।

§ ११२. चार्वाक—चैतन्यको भूतोंका कार्य सिद्ध करनेवाला निम्न अनुमान है-'शरीर रूपसे परिणत पृथिवी आदि भूतोंसे चैतन्य उत्पन्न होता है, क्योंकि शरीरके होनेपर ही चैतन्यकी उपलब्धि होती है, शरीरसे नहीं होनेपर चैतन्य भी उपलब्ध नहीं होता,—जैसे महुआ आदिके सड़ानेसे उनमें मादक शक्ति उत्पन्न हो जाती है और वे शराब कहलाने लगते हैं उसी तरह इन भूतोंको जब शरीरके रूपमें विशिष्ट मिश्रण हो कर चैतन्य उत्पन्न हो जाता है तब ये ही आत्मा कहे जाते हैं ।' इस अनुमानमे चैतन्यकी भूतकार्यता बखूबी साधी जा सकती है । चैतन्य पृथिवी जल, आग और हवा इन चारों भूतोंका अमुक मिकदारमें मिश्रण होनेपर ही चैतन्य उत्पन्न होता है । जब शरीर मुरदा हो जाता है तब उसका वह विशिष्ट रासायनिक मिश्रण बिगड़ जाता है, उसमें-से श्वासरूप हवा तथा गरमी आदि निकल जाती है अतः यह ठीक ही है कि उसका चैतन्य समाप्त हो जाय और वह अचेतन बन जाय ।

§ ११३. जैन—आप कहते हो कि 'मुरदा शरीरमें हवा नहीं रही अतः उसका चैतन्य खतरेमें

---

१. तस्य योग्य-म० २ । २. -तन्यादति-म० २ । ३. -कज्ञोऽभ्यु-म० २ । ४. इत्याह—"मदशक्तिवद् विज्ञानम् ।" —न्यायकुमु० पृ० ३४२ । प्रमेयक० पृ० ११५ । ब्रह्मसू० शां० भा० ३।३।५३ । न्यायमं० पृ० ४३७ । "मदशक्तिवच्चैतन्यमिति ।" —प्रकरणपं० पृ० १४६ ।

शरीरे वायुरस्ति, ततस्तदभावात्तत्र चैतन्याभाव इति न[1] तेन व्यभिचारः; अत्रोच्यते—सति शुषिरे [2]तत्र वातः सुतरां संभाव्यत एव। किं च यदि तत्र वायुवैकल्याच्चैतन्यस्याभावः ततो बस्त्यादिभिः संपादिते वायौ तत्र चैतन्यमुपलभ्येत, न च तत्र तत्संपादितेऽपि[3] वायौ चैतन्यमुपलभ्यते।

§ ११४. अथ प्राणापानलक्षणवायोरभावान्न तत्र चैतन्यमिति चेत्; न; अन्वयव्यतिरेकानुविधायित्वाभावान्न प्राणापानवायोश्चैतन्यं प्रति हेतुता। यतो मरणाद्यवस्थायां प्रचुरतरदीर्घश्वासोच्छ्वाससंभवेऽपि चैतन्यस्यात्यन्तपरिक्षयः। तथा ध्यानस्तिमितलोचनस्य संवृतमनोवाक्काययोगस्य निस्तरङ्गमहोदधिकल्पस्य कस्यापि योगिनो निरुद्धप्राणापानस्यापि परमप्रकर्षप्राप्तश्चेतनोपचयः समुपलभ्यते।

§ ११५. अथ तेजसोऽभावान्न मृतावस्थायां चैतन्यमिति चेत्; तर्हि तत्र तेजस्युपनीते सति [4]कथं न चेतनोपलभ्यते।

§ ११६. किं च, मृतावस्थायां यदि वायुतेजसोरभावेन चैतन्याभावोऽभ्युपगम्यते, तर्हि

---

पड़कर खतम हो गया' यह तो केवल हवा ही बाँधी जा रही है इसमें कोई दम नहीं है; क्योंकि जब शरीर भीतरसे पोला है, खोखला है और नाक आदिके छेद भी हैं तब हवाका अभाव तो कहा ही नहीं जा सकता। हवा तो थोड़ा भी अवकाश रहने पर सर्वत्र पहुँच जाती है। यदि वायुके न रहनेसे आप मुरदेमें चैतन्यका अभाव कहते हैं, तो जिस समय गुदाके रास्ते नाली आदिके द्वारा पेटमें खूब डटकर हवा भर दी जाये तो आपके मतसे उसमें चैतन्य आ जाना चाहिए। परन्तु इस तरह हवासे फुला देनेपर भी उसमें चैतन्यका लेश भी नहीं आता।

§ ११४. **चार्वाक**—आप तो हवा शब्दको पकड़कर उसके बालकी खाल खींचने लगे। भाई, फुटबालकी तरह मामूली हवाके भरे जानेसे थोड़े चैतन्य आता है। किन्तु जब श्वास लेने और निकालनेके क्रमसे अपने आप हवाके आने जानेका सिलसिला चालू हो तभी उसमें चैतन्य माना जा सकता है।

**जैन**—श्वासोच्छ्वासके चालू रहनेका चैतन्यके साथ कोई अन्वयव्यतिरेक नहीं है और न श्वासोच्छ्वासकी वृद्धिसे चैतन्यकी बढ़ती ही देखी जाती है। देखो, जब आदमी मरने लगता है तब खूब ज़ोरसे दम फूलने लगती है परन्तु वहाँ चैतन्यकी बढ़ती तो नहीं देखी जाती, उलटे उसके अत्यन्त नाशका ही समय उपस्थित हो जाता है। तथा कोई समाधिनिष्ठ योगी जब प्राणायामके द्वारा श्वासोच्छ्वासको कतई रोक देता है तब उस मन वचनके व्यापारको निरोध करनेवाले, विना लहरोंवाले प्रशान्त महासागरकी तरह शान्त चित्तवाले, आँख मूँदे हुए ध्यानावस्थ योगीके श्वासोच्छ्वासका अभाव होनेपर भी चैतन्यकी परम उत्कृष्ट दशाका विकास देखा जाता है।

§ ११५. इसी तरह गरमी निकल जानेके कारण मुरदेमें चैतन्यका अभाव करना भी अयुक्त है; क्योंकि यदि आगके द्वारा मुरदेको खूब सेक दिया जाये उसमें पर्याप्त गरमी पहुँचा दी जाय तो आपके हिसाबसे उसमें चैतन्य आ जाना चाहिए। फिर तो ज्यों ही चितामें आग लगायी और मुरदा गरम हुआ कि खटसे उसे जी उठना चाहिए और अपने बिलखते हुए कुटुम्बियोंको सान्त्वना देने लगना चाहिए। परन्तु ऐसा कभी भी न देखा है और न सुना ही है।

§ ११६. यदि वायु और गरमीके न होनेसे मुरदा चेतनाशून्य माना जाता है तब उसमें कुछ देर बाद ही उत्पन्न होनेवाले कीड़ोंमें चैतन्य कहाँसे आयगा। आपके हिसाबसे तो वायु और

---

१. न तत्र व्यभि-म० २। २. तत्र सुतरां वातः म० २। ३. वायौ समुप-म० १, म० २, प० १, प० २। ४. कथं चेतना नोपल -म० २।

मृतशरीरे कियद्वेलानन्तरं समुत्पन्नानां कृम्यादीनां कथं चैतन्यम्। ततो यत्किंचिदेतत्।

§ ११७. किंच न चैतन्यं भूतमात्रकारणम्। तथा सति चैतन्यस्य भूतमात्रजन्यस्वभावत्वात् तेषामपि तज्जननस्वभावत्वात् सर्वदा सर्वत्र घटादौ पुरुषादिष्विव व्यक्तचैतन्योत्पादो भवेत्, निमित्ताविशेषात्। एवं च घटादिपुरुषयोरविशेषः स्यात्।

§ ११८. ननु 'कायाकारपरिणामप्राणापानपरिग्रहवद्भ्यो भूतेभ्यश्चैतन्यमुपलभ्यते' इति [1]वचनान्न पूर्वोक्तोऽतिप्रसङ्गदोषावकाश इति चेत्; तन्न; त्वन्मते कायाकारपरिणामस्यैवानुपपद्यमानत्वात्। तथाहि—स कायाकारपरिणामः किं पृथिव्यादिभूतमात्रनिबन्धनः, उत वस्त्वन्तरनिमित्तः उताहेतुकः इति त्रयी गतिः। तत्र न तावदाद्यः पक्षः कक्षीकरणीयः पृथिव्यादिसत्तायाः सर्वत्र सद्भावात् सर्वत्रापि कायाकारपरिणामप्रसङ्गः।

§ ११९. तथाविधसाम्यादिभावसहकारिकारणवैकल्यान्न सर्वत्र तत्प्रसङ्ग इति [2]चेत्; तन्न;

---

गरमी न होनेसे मुरदा शरीर इस लायक ही नहीं रहा कि वह चैतन्यको उत्पन्न कर सके। अतः ये सब कुतर्क निरर्थक हैं केवल वाग्जाल मात्र हैं।

§ ११७. यदि पृथिवी आदि भूतोंसे चैतन्य उत्पन्न हो जाता हो, तो इसका अर्थ यह हुआ कि—चैतन्यका हर एक भूतसे उत्पन्न होनेका स्वभाव है तथा भूतोंका चैतन्यको पैदा करनेका स्वभाव है। ऐसी हालतमें घड़े आदि सभी भौतिक पदार्थोंमें चैतन्यकी उत्पत्ति हो जाने से सब जीवमयी सृष्टि हो जायगी। तब घट तथा पुरुष में कोई फ़र्क ही नहीं रहेगा। जिस प्रकार भूतोंसे पुरुषमें चैतन्य प्रकट होता है उसी तरह घटादिमें भी चैतन्यकी अभिव्यक्ति होनी ही चाहिए। फिर तो घड़ा भी बोलेगा, चालेगा, फिरेगा ता खायेगा पीयेगा।

§ ११८. **चार्वाक**—भाई, तुम लोगोंकी तो विचित्र बुद्धि है। हम तो यह कह रहे हैं कि—'जब भूतोंका विशिष्ट रासायनिक मिश्रण होकर शरीर रूपसे परिणमन हो जाता है तथा उसमें श्वासोच्छ्वासकी धमनी चलने लगती है तभी उनसे चैतन्यकी उत्पत्ति होती है साधारण भूतोंसे नहीं।' आप घड़ेमें साधारण भूतोंकी सत्ता दिखाकर चैतन्योत्पत्तिका प्रसङ्ग दे रहे हैं। यह तो बुद्धिकी विचित्रता ही है।

**जैन**—बुद्धिको विचित्रता तो आपको मालूम होती है। आपके मतमें भूतोंका शरीर रूपसे परिणमन होना ही कठिन है। आप बताइए भूतों का शरीर रूपसे परिणमन क्या वे भूत हैं इसीलिए हो जाता है, या अन्य कोई वस्तु उन भूतोंको शरीर रूपसे परिणमन करा देती है अथवा विना किसी कारणके अकस्मात् ही भूत शरीर बन जाते हैं? पहली कल्पना तो सचमुच आपकी बुद्धिका दिवाला ही निकाल देगी। वे भूत हैं इसीलिए उन्हें शरीर रूप बन जाना चाहिए; तब घड़ा भो शरीर क्यों नहीं वन जाता? घड़ा ही क्यों? संसारके समस्त भौतिक पदार्थ शरीर वन जायें और उनमें चैतन्यकी उत्पत्ति हो जानी चाहिए।

§ ११९. **चार्वाक**—आप तो घुम फिर कर फिर वहीं आ जाते हैं। हम दस बार कह चुके हैं कि—उतनी मिकदार में भूतों का मिश्रण सब घटपटादि में नहीं है अतः सभी भौतिक पदार्थ शरीर नहीं बन सकते। चैतन्य की उत्पत्ति या भूतोंका शरीर रूपसे परिणमन करनेमें यही विशिष्ट मिश्रण, अमुक मात्रामें संयोग ही सहकारी होता है।

---

१. "पृथिव्य (व्या) पस्तेजोवायुरिति तत्त्वानि, तत्समुदाये शरीरेन्द्रियविषयसंज्ञाः तेभ्यश्चैतन्यम्" इत्यत्र" —प्रमेयक० पृ० ११६। तत्त्वोप० पृ० १। भामती ३।३।५४। तत्त्वसं० पं० पृ० ५२०। त० श्लो० पृ० २८। न्यायकुमु० पृ० ३४१। २. चेन्न त्वन्मते सोऽपि म० १, म० २, प० १, प० २।

यतः सोऽपि साम्यादिभावो न वस्त्वन्तरनिमित्तः, तत्त्वान्तरापत्तिप्रसङ्गात्, किंतु पृथिव्यादिसत्तामात्रनिमित्तः, अतस्तस्यापि [1]सर्वत्राप्यविशेषेण भावप्रसङ्गात् कुतः सहकारिकारणवैकल्यमिति। अथ वस्त्वन्तरनिमित्तः इति पक्षः तदप्ययुक्तम्; तथाभ्युपगमे जीवसिद्धिप्रसङ्गात्। अथाहेतुकः; तर्हि सदा भावादिप्रसङ्गः, 'नित्यं सत्त्वमसत्त्वं वा हेतोरन्यानपेक्षणात् [ प्र० वा० ३।३४ ]' इति वचनात्। तन्न त्वन्मते कायाकारपरिणामः संगच्छते। तदभावे तु दूरोत्सारितमेव प्राणापानपरिग्रहवत्त्वममीषां भूतानामिति, चैतन्यं न भूतकार्य[2]मित्यतो जीवगुण एव चेतनेत्यभ्युपगन्तव्यम्।

§ १२०. किंच, गुणप्रत्यक्षत्वादात्मापि गुणी प्रत्यक्ष एव। प्रयोगो यथा—प्रत्यक्ष आत्मा, स्मृतिजिज्ञासाचिकीर्षाजिगमिषासंशयादिज्ञान[3]विशेषाणां तद्गुणानां स्वसंवेदनप्रत्यक्षत्वात्। इह यस्य गुणाः प्रत्यक्षाः स प्रत्यक्षो दृष्टः, यथा घट इति। प्रत्यक्षगुणश्च जीवः, तस्मात्प्रत्यक्षः। अत्राह परः—अनैकान्तिकोऽयं हेतुः, यत आकाशगुणः शब्दः प्रत्यक्षः, न पुनराकाशम्; तदयुक्तम्; यतो नाकाश-

जैन-आपने कहा तो है पर वह प्रामाणिक नहीं है, क्योंकि भूतों का अमुकमात्रामें मिश्रण भी कोई किसी अन्य वस्तु तो आकर करेगी नहीं; आपके मत में तो पृथिवी पानी आग और हवाके सिवाय कोई पाँचवाँ पदार्थ तो है ही नहीं। यदि कोई पाँचवाँ पदार्थ इन भूतोंका अमुक मात्रामें मिश्रण कर देता है तब वही आत्मा है, जिसके सद्भावसे मिश्रणमें विशिष्टता आकर चैतन्यकी अभिव्यक्ति होती है। यदि कोई अतिरिक्त पदार्थ नहीं है और इन्हीं भूतोंसे ही क्वचित् विशिष्ट मिश्रण हो जाता है, तब भूतोंकी सत्ता तो हर जगह है अतः सब घटपटादि पदार्थों में विशिष्ट मिश्रण होकर चैतन्य प्रकट हो जाना चाहिए। यदि भूतोंका कायाकार परिणमन कोई पाँचवीं वस्तु आकर कराती है तब वही पाँचवीं वस्तु आत्मा है, जो इन चार भूतोंसे विलक्षण है। यदि भूतोंका शरीर रूपसे परिणमन करना अकारण ही अपने आप जब चाहे हो जाता है; तब सभी भूतोंका सदा शरीर रूपसे परिणमन होना चाहिए या बिलकुल भी नहीं होना चाहिए। अहेतुक वस्तु या तो सदा रहनेवाली आकाश आदि की तरह नित्य होती है अथवा बिलकुल ही न रहनेवाली असत् होती है जैसे खरविषाण। वह कभी होनेवाली और कभी न होनेवाली नहीं हो सकती। कहा भी है—"अन्य हेतुओंकी अपेक्षा न रखनेवाला पदार्थ या तो सदा सत्-नित्य होगा, या बिलकुल असत् होगा। अन्य कारणोंकी अपेक्षासे ही पदार्थमें कादाचित्क—कभी-कभी होनेवाले होते हैं।" अतः आपके मतमें भूतोंका शरीर रूपसे परिणमन ही असंभव है। जब शरीर ही नहीं बन सका तब उसमें श्वासोच्छ्वास का यन्त्र चलना तो दूर की ही बात है, असम्भव है। इसलिए चैतन्य किसी भी तरह भूतोंका कार्य नहीं है वह तो आत्माका ही गुण हो सकता है।

§ १२०. चूँकि ज्ञान आदि गुणोंका प्रत्यक्ष होता है अतः गुणी आत्माको भी प्रत्यक्ष मानना उचित ही है। प्रयोग—आत्मा प्रत्यक्षका विषय है; क्योंकि स्मृति, जाननेकी इच्छा, कार्य करनेकी इच्छा, घूमनेकी इच्छा, संशयादि ज्ञान इत्यादि उसके गुणोंका स्वसंवेदन प्रत्यक्षसे अनुभव होता है। 'मैं स्मरण करता हूँ, मैं जानना चाहता हूँ' इत्यादि मानसिक स्वसंवेदन प्रत्यक्षमें स्मृति आदि गुणोंका स्वरूप स्पष्ट ही प्रतिभासित होता है। जिसके गुणोंका प्रत्यक्ष होता है उस गुणी का भी प्रत्यक्ष अवश्य होता है जैसे कि घटके रूप आदि गुणोंका प्रत्यक्ष होनेपर घट गुणीका प्रत्यक्ष होना प्रसिद्ध है। चूँकि जीवके ज्ञानादिगुण भी स्वसंवेदन प्रत्यक्षके विषय होते हैं अतः आत्माका भी प्रत्यक्ष मानना ही चाहिए।

शंका—वैशेषिक शब्दको आकाशका गुण मानता है। अतः वह अपनी मान्यतानुसार उक्त

१. -प्यविशेषेण भावात्, कुतः म० १, प० १, प० २। -प्यविशेषणभावात् म० २। २. -कार्यमतो म० २। ३. -विशेषणानां तद्गुण- म० २।

गुणः शब्दः किंतु [1]पुद्गलगुणः, ऐन्द्रियकत्वात्, रूपादिवत् । एतच्च पुद्गलविचारे समर्थयिष्यते ।

§ १२१. अत्राह ननु भवतु गुणानां प्रत्यक्षत्वात्तदभिन्नत्वाद्गुणिनोऽपि प्रत्यक्षत्वम् । किंतु देह एव ज्ञानादयो गुणा उपलभ्यन्ते । अतः स एव तेषां गुणी युक्तः, यथा रूपादीनां घटः । प्रयोगो यथा—ज्ञानादयो देहगुणा एव, तत्रैवोपलभ्यमानत्वात्, गौरकृशस्थूलत्वादिवत् । अत्रोच्यते—प्रत्यनुमानबाधितोऽयं पक्षाभासः । तच्चेदम्—देहस्य गुणा ज्ञानादयो न भवन्ति, तस्य [2]मूर्त्तत्वाच्चाक्षुषत्वाद्वा, घटवत् । अतः सिद्धो गुणप्रत्यक्षत्वाद्गुणी जीवोऽपि प्रत्यक्षः ।

§ १२२. ततश्चाऽहं प्रत्ययग्राह्यं प्रत्यक्षमात्मानं निह्नुवानस्य अश्रावणः शब्द इत्यादिवत् प्रत्यक्षविरुद्धो नाम पक्षाभासः । तथा वक्ष्यमाणात्मास्तित्वानुमानसद्भावात् नित्यः शब्द इत्यादिवदनुमानविरुद्धोऽपि । आबालगोपालाङ्गनादिप्रसिद्धं चात्मानं निराकुर्वतः । 'नास्ति सूर्यः प्रकाशकर्त्ता'

---

हेतुमें व्यभिचार दिखाता है कि 'शब्द नामक आकाशके गुण का तो प्रत्यक्ष होता है परन्तु गुणी आकाश का तो प्रत्यक्ष नहीं होता' अतः उक्त नियम सदोष है।

**समाधान**—शब्द आकाशका गुण है ही नहीं; वह तो पुद्गलद्रव्यका गुण है उसीका एक विशेष परिणमन है; क्योंकि वह बाह्य—श्रोत्र इन्द्रियके द्वारा ग्रहण किया जाता है। जो बाह्य इन्द्रियोंके द्वारा गृहीत होते हैं वे पुद्गलके ही गुण हैं जैसे कि घड़ेके रूप आदि गुण। अमूर्त आकाशके गुणका तो हम लोगोंको प्रत्यक्ष ही नहीं हो सकता। पुद्गलतत्त्वके विवेचनमें शब्दको पौद्गलिकत्व विस्तारके साथ सिद्ध करेंगे।

§ १२१. **चार्वाक**—आपका यह नियम तो ठीक है कि—'गुणोंके प्रत्यक्ष होनेपर उनसे अभिन्न गुणीका भी प्रत्यक्ष होता है' पर इससे आत्माकी सिद्धि नहीं हो सकती; क्योंकि हम ज्ञान आदिको शरीरका ही गुण मानते हैं। देहमें ही ज्ञान आदि गुण उपलब्ध होते हैं अतः देह ही ज्ञानादिका आधारभूत गुणी हो सकता है जैसे रूपादि गुणोंका आधारभूत घट ही रूपादिका गुणी है। प्रयोग—ज्ञान आदि देह के ही गुण हैं; क्योंकि वे देहमें ही उपलब्ध होते हैं जैसे कि गोरापन, दुबलापन एवं मुटापा आदि।

**जैन**—आपका अनुमान प्रबल प्रतिपक्षी अनुमानके द्वारा बाधित होनेसे अपने साध्यकी सिद्धि नहीं कर सकता, आपका पक्ष अनुमान बाधित होनेके कारण पक्षाभास है। वह प्रतिपक्षी अनुमान यह है—ज्ञान आदि देहके गुण नहीं हो सकते क्योंकि देह घटकी तरह मूर्त है तथा आँखोंसे दिखाई देती है। यदि ज्ञान आदि देहके गुण होते तो उसके गोरे रंग की तरह वे भी आँखोंसे दिखाई देते।

§ १२२. अतः हमारे 'गुणोंके प्रत्यक्षसे गुणीका भी प्रत्यक्ष' इस निर्दोष नियमके अनुसार आत्मा प्रत्यक्षसे सिद्ध हो ही जाता है। इस प्रकार 'मैं सुखी हूँ' इत्यादि अहम्प्रत्यय रूप मानस-प्रत्यक्षसे प्रसिद्ध आत्माको लोप करनेके लिए 'आत्मा नहीं है' यह पक्ष करना स्पष्ट रूपसे प्रत्यक्ष-विरुद्ध नामका पक्षाभास है। जैसे कोई कानसे सुनाई देनेवाले शब्दको अश्रावण सिद्ध करनेका विफल एवं प्रत्यक्षविरुद्ध प्रयास करता है ठीक उसी तरह खण्डन करनेवालेको भी 'मैं' रूपसे प्रतिभासित होनेवाली आत्माका लोप करना सरासर आँखोंमें धूल झोंकना है। इसी तरह जब आगे कहे जानेवाले अनेकों अनुमान आत्माकी सत्ताको डटकर सिद्ध करते हैं तब 'आत्मा नहीं है' यह अनुमान प्रतिपक्षी अनुमानसे बाधित है। 'जैसे 'शब्द नित्य है' यह पक्ष 'शब्द अनित्य है क्योंकि वह उच्चारणके बाद उत्पन्न होता है' इस प्रतिपक्षी अनुमानसे बाधित है। संसारमें बच्चेसे लेकर मूर्खसे मूर्ख ग्वाले तथा स्त्रियाँ आदि भी जिस आत्माका प्रत्यक्षसे सदा अनुभव करती हैं;

---

१. पुद्गल ऐन्द्रिय–म० २। २. मूर्तत्वात् घट–म० २।

इत्यादिवल्लोकविरोधः । 'अहं नाहं' चेति गदतः 'माता मे वन्ध्या' इत्यादिवत् स्ववचनविरोधश्च । तथा प्रतिपादितयुक्त्यात्मनः स्वसंवेदनप्रत्यक्षत्वादत्यन्ताप्रत्यक्षत्वादिति हेतुरप्यसिद्ध इति स्थितम् ।

§ १२३. तथा अनुमानगम्योऽप्यात्मा । तानि चामूनि—जीवच्छरीरं प्रयत्नवताधिष्ठितम्, इच्छानुविधायिक्रियाश्रयत्वात्[1], रथवत्[2] । [3]श्रोत्रादीन्युपलब्धिसाधनानि कर्तृप्रयोज्यानि, करणत्वात्, वास्यादिवत् । देहस्यास्ति विधाता, आदिमत्प्रतिनियताकारत्वात्, घटवत् । यत्पुनरकर्तृकं तदादिमत्प्रतिनियताकारमपि न भवति, यथाभ्रविकारः । यः स्वदेहस्य कर्त्ता स जीवः । प्रतिनियता-

---

जिसे एक क्षण भी भुलाना कठिन है उस प्रकाशमान आत्माका लोप करना तो ऐसा ही है जैसे कोई 'सूर्य प्रकाश नहीं करता' यह कहकर संसारको प्रकाशित करनेवाले सूर्यके लोप करनेका हास्यास्पद प्रयत्न करे । इस तरह लोक प्रसिद्ध आत्माका लोप करनेवाला हेतु लोकविरोधी होनेसे अकिंचित्कर हेत्वाभास है । जैसे कोई सपूत अपनी माँ को वन्ध्या कह कर अपने वचनका स्वयं विरोधी बन जाता है उसी तरह 'मैं आत्माका खण्डन करता हूँ' इस प्रकार आत्माका खण्डन करने वाला चार्वाक भी 'मैं' रूपसे आत्माको अनुभव करके भी उसकी ओरसे आँखें मूँद लेता है और उसके खण्डन करनेका असफल प्रयत्न करनेकी धुनमें स्ववचन विरोधको भी नहीं देखता । यह तो ऐसा ही है जैसे कोई कहे कि 'मैं, मैं नहीं हूँ' । यह आत्मा तो इतनी प्रसिद्ध और इस तरह है कि इसके खण्डन करनेवालेको स्वयं ही 'मैं खण्डन करता हूँ' इस 'मैं' के रूपमें उसका अनुभव हो ही जाता है । इस प्रकार जब पूर्वोक्त युक्तियोंसे 'आत्मा स्वसंवेदन प्रत्यक्षका विषय है' यह अच्छी तरह सिद्ध हो जाता है तब उसे अत्यन्त अप्रत्यक्ष कहना महज़ दुराग्रह ही है । अतः आत्माको अत्यन्त अप्रत्यक्ष कहना असिद्ध है ।

§ १२३. निम्नलिखित अनुमानोंसे भी आत्माकी सिद्धि होती है—

१. यह चलता-फिरता जीवित शरीर किसी प्रयत्न करनेवाले—प्रेरणा देनेवालेके द्वारा परिचालित होता है, क्योंकि यह इच्छानुसार क्रिया करता है । जैसे रथ हाँकनेवालेकी इच्छानुसार चलता है तो उसको हाँकनेवाला कोई न कोई अवश्य है, उसी तरह यह शरीर भी व्यवस्थित रूपसे इच्छानुकूल प्रवृत्ति करता है—खानेवाला खाना चाहता है तो यह खाने लगता है, जाना चाहता है तो जाने लगता है । अतः यह सिद्ध होता है कि इस शरीररूपी यन्त्रको चलानेवाला कोई ड्राइवर—चालक अवश्य है, यही चालक आत्मा है ।

२. ज्ञानमें कारणभूत श्रोत्र आदि उपकरण किसीके द्वारा प्रेरित होकर ही अपनी सुनना देखना आदि क्रियाएँ करते हैं; क्योंकि वे क्रियाके साधन हैं जैसे कि बसूला । जैसे—'बढ़ई बसूलेसे लकड़ी काटता है'. यहाँ काटने रूप क्रियाका करण—जरिया बसूला बढ़ईके द्वारा प्रेरित होकर ही लकड़ी काटनेमें प्रवृत्त होता है, उसी तरह 'मैं आँखसे देखता हूँ, कानसे सुनता हूँ' यहाँ देखने और सुनने रूप क्रियाके करण—जरिये द्वारभूत आँख और कान भी देखने और सुननेवालेके द्वारा प्रेरित होकर ही देखते और सुनते हैं । इस तरह इन इन्द्रियरूपी झरोखोंसे पदार्थको देखने-सुनने वाला आत्मा है ।

---

१. –श्रयत्वात् घटवत् म० २ । २. 'यथा यन्त्रप्रतिमाचेष्टितं प्रयोक्तुरस्तित्वं गमयति तथा प्राणापानादिकर्मापि क्रियावन्तमात्मानं साधयति ।" —सर्वार्थसि० ५।१९ । "रथकर्मणा सारथिवत् प्रयत्नवान् विग्रहस्याधिष्ठातानुमीयते प्राणादिभिश्चेति…।" —प्रश० भा० पृ० ६९ । "जीवच्छरीरं प्रयत्नवदधिष्ठितम् इच्छानुविधायिक्रियाश्रयत्वात् रथवत् ।" —प्रश० व्यो० पृ० ४०२ । न्यायकुमु० पृ० ३४९ ।
३. "करणैः शब्दाद्युपलब्ध्यनुमितैः श्रोत्रादिभिः समधिगमः क्रियते वास्यादीनां करणानां कर्तृप्रयोज्यत्वदर्शनात् ।" —प्रश० भा० पृ० ६० । "श्रोत्रादीनि करणानि कर्तृप्रयोज्यानि करणत्वात् वास्यादिवत् ।" —प्रश० व्यो० पृ० ३९३ । न्यायकुमु० पृ० ३४९ । प्रमेयक० पृ० ११३ ।

कारत्वं मेर्वादीनामप्यस्ति, न च तेषां कश्चिद्विधातेति तैरनैकान्तिको हेतुः स्यात्, अतस्तद्व्यवच्छेदार्थमादिमत्त्वविशेषणं द्रष्टव्यम् । तथेन्द्रियाणामस्त्यधिष्ठाता, करणत्वात्, यथा दण्डचक्रादीनां कुलालः विद्यमानभोक्तृकं शरीरं भोग्यत्वात्, भोजनवत् । यश्च भोक्ता स जीवः ।

§ १२४. अथ साध्यविरुद्धसाधकत्वाद्विरुद्धा एवैते[2] हेतवः । तथाहि घटादीनां कर्त्रादिरूपाः कुम्भकारादयो मूर्त्ता अनित्यादिस्वभावाश्च दृष्टा इति । अतो जीवोऽप्येवंविध एव सिध्यति । एतद्विपरीतश्च जीव इष्ट इति । अतः साध्यविरुद्धसाधकत्वाद्विरुद्धत्वं हेतूनामिति चेत्; न, [3]यतः खलु संसारिणो जीवस्याष्टकर्मपुद्गलवेष्टितत्वेन सशरीरत्वात् [4]कथंचिन्मूर्त्तत्वान्नायं दोषः ।

§ १२५. तथा [5]रूपादिज्ञानं क्वचिदाश्रितं गुणत्वात्, रूपादिवत् । तथा [6]ज्ञानसुखादिकमुपा-

---

३. इस देहका कोई बनानेवाला है क्योंकि यह अमुक आकारका है तथा इसकी शुरूआत हुई है, जैसे कि किसी अमुक आकारमें किसी खास समयमें उत्पन्न होनेवाला घड़ा । जिसका कोई बनानेवाला नहीं होता वह अमुक आकारमें उत्पन्न भी नहीं होता जैसे कि अनियत आकारमें सदा रहनेवाले बादल । यद्यपि मेरुपर्वत आदिका भी निश्चित आकार पाया जाता है फिर भी उसकी शुरूआत नहीं है वह अनादि है अतः उसका रचयिता भी कोई नहीं है । इसलिए मेरुपर्वत आदिसे व्यभिचार वारण करनेके लिए ही 'आदिमान्' विशेषण दिया है । इस आदिमान् तथा अमुक शकलवाले शरीरका जो भी बनानेवाला है वही आत्मा है ।

४. इन्द्रियोंका कोई अधिष्ठाता—प्रयोग करनेवाला स्वामी है, क्योंकि ये करण—हथियार रूप हैं । जिस प्रकार दण्ड चक्र आदि घड़े बनानेके औजारोंका अधिष्ठाता—प्रयोक्ता कुम्हार होता है उसी प्रकार जो इन इन्द्रियरूपी औजारोंका प्रयोग करके जानता-देखता है वही आत्मा है ।

५. इस शरीरका कोई भोगनेवाला है क्योंकि यह भोग्य है । जिस प्रकार बनाये गये भोजनका कोई न कोई खानेवाला होता है उसी तरह इस शरीरको भोगनेवाला जो भी भोक्ता है वही आत्मा है ।

§ १२४. **शंका**—आपके द्वारा दिये गये उपरोक्त पाँचों हेतु विरुद्ध हैं, क्योंकि आप तो इनके द्वारा अमूर्त आत्मा सिद्ध करना चाहते हैं परन्तु दृष्टान्तरूपमें उपस्थित किये गये रथ चलानेवाला, कुम्हार आदि सभी पदार्थ तो मूर्त हैं अतः वे अपने ही समान मूर्त आत्माकी सिद्धि करेंगे । घड़े आदिके बनानेवाले कुम्हार आदि तो मूर्त तथा अनित्य हैं अतः इनकी समानतासे जीव भी मूर्त तथा अनित्य ही सिद्ध होगा, परन्तु आप तो जीवको अमूर्त और नित्य मानते हैं । इसलिए ये सब हेतु आपकी मान्यताके विरुद्ध साध्यको सिद्ध करनेके कारण विरुद्ध हेत्वाभास हैं ।

**समाधान**—आपकी शंका उचित नहीं है । यद्यपि आत्मा स्वभावसे अमूर्त है परन्तु यह संसारी जीव अनादिकालसे आठ प्रकारके पुद्गल कर्मोसे बँधा हुआ है, इसके चारों ओर कर्म पुद्गलोंका एक बडा भारी पिण्ड, जिसे कार्माणशरीर कहते हैं, लगा हुआ है । और इस कार्माण शरीरके सदा साथ रहनेके कारण स्वभावसे अमूर्त भी आत्मा मूर्त हो रहा है । अतः यदि इन हेतुओंसे संसारी आत्मा मूर्त भी सिद्ध होता है तब भी हमारी कोई हानि नहीं है । हम उसे कर्मबन्धके कारण सशरीर तथा मूर्त भी मानते हैं ।

§ १२५. ६. रूपज्ञान, रसज्ञान आदि अनेक प्रकारके ज्ञान किसी आश्रयभूत द्रव्यमें रहते हैं

---

१.-वच्छेदायादि-म० २ । २. एव ते म० २ । ३. यतः संसा-म० २ । ४. क्वचिन्मूर्त-म० २ । "ववहारा मुत्ति बंधादो ।" —द्रव्यसं० गा० ७ । ५. "शब्दादिज्ञानं क्वचिदाश्रितं गुणत्वात् ।" —प्रश० व्यो० पृ० ३९३ । न्यायकुमु० पृ० ३४८ । प्रमेयक० पृ० ११३ । ६. "समवायिकारणपूर्वकत्वं कार्यत्वाद्रूपादिवदेव ।" —प्रश० व्यो० पृ० ३९३ । "ज्ञानसुखादि उपादानकारणपूर्वकं कार्यत्वात् घटादिवत् ।" —न्यायकुमु० पृ० ३४९ ।

दानकारणपूर्वकं कार्यत्वात्, घटादिवत् । न च शरीरे तदाश्रितत्वस्य तदुपादानत्वस्य चेष्टत्वात् सिद्धसाधनमित्यभिधातव्यम्, तत्र तदाश्रितत्वतदुपादानत्वयोः प्राक् प्रतिव्यूढत्वात् । तथा प्रतिपक्षवानयम् अजीवशब्दः, व्युत्पत्तिमच्छुद्धपदप्रतिषेधात्[1] । यत्र व्युत्पत्तिमतः शुद्धपदस्य प्रतिषेधो दृश्यते स प्रतिपक्षवान् [2]यथा अघटो घटप्रतिपक्षवान् । अत्र हि अघटप्रयोगे शुद्धस्य व्युत्पत्तिमतश्च पदस्य[3] प्रतिषेधः । अतोऽवश्यं घटलक्षणेन[4] प्रतिपक्षेण भाव्यम् । यस्तु न प्रतिपक्षवान्, न तत्र व्युत्पत्तिमतः शुद्धपदस्य[5] प्रतिषेधः, यथा अखरविषाणशब्द अडित्थ[6] इति वा । अखरविषाणमित्यत्र खरविषाणलक्षणस्याशुद्धस्य सामासिकस्य पदस्य निषेधः । अत्र व्युत्पत्तिमत्त्वे सत्यपि शुद्धपदत्वाभावाद्विपक्षो नास्ति । अडित्थ इत्यत्र तु व्युत्पत्तिमत्त्वाभावात् सत्यपि शुद्धपदत्वे नावश्यं डित्थलक्षणः कश्चित्पदार्थो जीववद्विपक्षभूतोऽस्तीति ।

क्योंकि वे गुण हैं। जैसे रूपादि गुण घड़ेके आश्रित रहते हैं उसी तरह जिस द्रव्यमें ज्ञानादिगुण रहते हों वही आत्मा है । गुण निराधार नहीं रह सकते । उनका कोई न कोई आश्रय होना ही चाहिए ।

७. ज्ञान सुख आदि कार्योंका कोई न कोई उपादान कारण अवश्य है क्योंकि ये कार्य हैं। जिस प्रकार घड़ा कार्य है अतः उसका उपादान कारण—( जो स्वयं कार्य बन जाता है ) मिट्टीका पिण्ड भी मौजूद है उसी तरह ज्ञान सुख आदिका जो उपादान कारण है जो स्वयं ज्ञानी और सुखी बनता है वही आत्मा है ।

शंका—ज्ञान आदि गुणोंका आश्रय शरीर ही है तथा इनका उपादानकारण भी शरीर ही होता है । अतः आपके अनुमानोंसे हम शरीरकी सिद्धि मान लेंगे । इसी तरह सिद्धसाधन—जिन्हें प्रतिवादी स्वीकार करता है उन सिद्ध पदार्थोंको साधना—होनेसे आपके अनुमान निरर्थक हैं ।

समाधान—हम पहले ही शरीरमें ज्ञानादि गुणोंके रहनेका तथा शरीरको ज्ञानादिके प्रति कारण होनेका खण्डन कर आये हैं। अतः इन अनुमानोंसे शरीरकी सिद्धिका मनसूबा नहीं बाँधा जा सकता और न सिद्धसाधन ही कहा जा सकता है । अतः इनसे ज्ञानादिगुणोंके आश्रय तथा उपादानभूत आत्माकी सिद्धि होती ही है ।

८. अजीवका प्रतिपक्षी जीव अवश्य है, क्योंकि 'न जीवः अजीवः' इस निषेधवाची अजीव शब्दमें व्युत्पत्तिसिद्ध ( व्याकरणके नियमानुसार प्रकृति प्रत्ययसे बने हुए जीवतीति जीवः ) तथा शुद्ध अखण्ड जीव पदका निषेध किया गया है । जिस निषेधात्मक शब्दमें व्युत्पत्तिवाले शुद्ध पदका निषेध होता है उसका प्रतिपक्षी अवश्य होता है जैसे निषेधात्मक अघट शब्दका प्रतिपक्षी घट अवश्य ही होता है । इस अघट शब्दमें व्युत्पत्तिवाले शुद्ध घट पद का 'न घटः अघटः' रूपसे निषेध किया गया है अतः इसका उलटा घट अवश्य ही होगा । जिस निषेधात्मक शब्दका प्रतिपक्षी अर्थ न हो तो समझ लो कि वह या तो व्युत्पत्ति सिद्ध शब्दका निषेध नहीं करता या फिर शुद्ध-शब्दका निषेध नहीं करता, किन्तु किसी रूढ शब्दका या दो शब्दोंके जुड़े हुए संयुक्त शब्दका निषेध करता होगा । जैसे 'अखरविषाण' शब्द खर और विषाण इन दो शब्दोंसे बने हुए 'खरविषाण' इस संयुक्त या अशुद्ध शब्दका निषेध करता है अतः उसका प्रतिपक्षी खरविषाण अपनी वास्तविक सत्ता नहीं रखता । इसी तरह अडित्थ शब्द यद्यपि अखण्ड डित्थ पदका निषेध करता है परन्तु डित्थ शब्द व्युत्पत्तिसिद्ध—यौगिक न होकर एक रूढ़ शब्द है । अतः इसके प्रतिपक्षी डित्थका होना आवश्यक नहीं है । परन्तु 'अजीव' यह निषेधवाची शब्द यौगिक तथा अखण्ड जीव पदका निषेध करता है अतः इसका प्रतिपक्षी जीव अवश्य ही होना चाहिए ।

१. "संज्ञिनः प्रतिषेधो न प्रतिषेधादृते क्वचित् ।" —आप्तमी० श्लो० २७ । २. यथा घटः पटप्रतिपक्ष–म० २ । ३. –मतश्च घटस्य (पदस्य) प्र–आ०, –मतस्य पटस्य निषेधो–म० २ । ४. –स्य निषेधः म० १, म० २, प० १, प० २ । ५. –न सप्रति–म० २ । ६. –त्थः अथवा खर—म० २ ।

§ १२६. तथा स्वशरीरे स्वसंवेदनप्रत्यक्षमात्मानं साधयित्वा परशरीरेऽपि सामान्यतो-दृष्टानुमानेन साध्यते। यथा परशरीरेऽप्यस्त्यात्मा, इष्टानिष्टयोः प्रवृत्तिनिवृत्तिदर्शनात्, यथा स्वशरीरे। दृश्येते च परशरीर इष्टानिष्टयोः प्रवृत्तिनिवृत्ती, तस्मात्तत्सात्मकम्, आत्माभावे तयोर-भावात्, यथा घटे इति। एतेन यदुक्तम् 'न सामान्यतोदृष्टानुमानादप्यात्मसिद्धिः'[1] इत्यादि[2]; तदप्य-पास्तं द्रष्टव्यम्।

§ १२७. तथा नास्ति जीव इति योऽयं जीवनिषेधध्वनिः स [3]जीवास्तित्वनान्तरीयक एव, निषेधशब्दत्वात्। यथा नास्त्यत्र घट इति शब्दोऽन्यत्र घटास्तित्वाविनाभाव्येव। प्रयोगश्चात्र—इह यस्य निषेधः क्रियते तत्क्वचिदस्त्येव, यथा घटादिकम्। निषिध्यते च भवता[4] 'नास्ति जीवः' इति वचनात्। तस्मादस्त्येवासौ। यच्च सर्वथा नास्ति, तस्य निषेधोऽपि न दृश्यते, यथा पञ्चभूता-तिरिक्तषष्ठभूतस्येति। नन्वसतोऽपि खरविषाणादेर्निषेधदर्शनादनैकान्तिकोऽयं हेतुरिति चेत्; न; इह यत्किमपि वस्तु निषिध्यते, तस्यान्यत्र सत एव विवक्षितस्थाने संयोग-समवाय-सामान्य-

§ १२६. ९. इसी तरह अपने शरीरमें 'मैं सुखी हूँ' इस स्वसंवेदन प्रत्यक्षसे आत्माका अनुभव करके दूसरेके शरीरमें भी अपने शरीरके समान धर्म देखकर सामान्यतोदृष्टानुमानसे भी आत्माकी सिद्धि की जाती है। दूसरेके शरीरमें भी आत्माका सद्भाव है, क्योंकि उसमें हमारे शरीरकी तरह इष्ट पदार्थ में प्रवृत्ति तथा अनिष्ट पदार्थसे निवृत्ति देखी जाती है। जिस प्रकार हमारा शरीर साँप काँटा आदि अनिष्ट हानिकर पदार्थोंसे बचना चाहता है तथा सुन्दर भोजन आदिकी ओर झुकता है इसी तरह दूसरेका शरीर भी यही चाहता है। अतः यह मानना ही चाहिए कि जिस तरह हमारे शरीरमें आत्मा है उसी तरह पर शरीरमें भी। यदि शरीरमें आत्मा न हो तो उसका अनिष्ट पदार्थोंसे दूर भागना तथा इष्ट पदार्थोंमें आसक्तिपूर्वक चिपकना नहीं हो सकेगा। देखो घड़ेमें आत्मा नहीं है तो उसपर चाहे साँप चढ़ जाये तो जैसा और उसमें दूध भर दो तो जैसा उसमें कोई प्रवृत्ति निवृत्ति नहीं देखी जाती। अतः जो आपने पहले कहा था कि 'सामान्यतो-दृष्ट अनुमानसे आत्माकी सिद्धि नहीं हो सकती' वह खण्डित हो गया, क्योंकि अपने शरीरमें देखे गये प्रवृत्तिनिवृत्तिका आत्माके साथ सामान्य रूपसे अविनाभाव ग्रहण करके ही दूसरेके शरीरमें आत्माका अनुमान किया गया है। यही तो सामान्यतोदृष्टानुमान है।

§ १२७. तथा 'जीव नहीं है' यह जीवका निषेध जीवके अस्तित्वसे अविनाभाव रखता है, यह निषेध जीवके सद्भावके बिना नहीं हो सकता, क्योंकि यह निषेधात्मक प्रयोग है। जिस प्रकार 'यहाँ घड़ा नहीं है' यह घटका निषेध दूसरी जगह घड़ेकी मौजूदगीके बिना नहीं हो सकता उसी प्रकार जीवका निषेध भी कहीं-न-कहीं जीवके सद्भावकी अपेक्षा रखता है, वह जीवके सद्भावके बिना नहीं हो सकता। प्रयोग—जिसका निषेध किया जाता है वह कहीं-न-कहीं विद्यमान अवश्य होता है जैसे कि घड़ा आदि। 'जीव नहीं है" इस रूपसे आप जीव का भी निषेध करते हैं। अतः जीवका कहीं-न-कहीं सद्भाव अवश्य ही होना चाहिए। प्रतिषेध विधिपूर्वक ही होता है। जो बिलकुल नहीं है उसका निषेध भी नहीं देखा जाता जैसे पृथिवी आदि पाँच महाभूतोंसे भिन्न किसी छठे भूतका।

**शंका**—खरविषाण आदि सर्वथा असत् पदार्थोंका भी निषेध देखा जाता है अतः जिसका निषेध हो उसका सद्भाव होना ही चाहिए यह कोई खास आवश्यक नहीं है।

**समाधान**—जिस किसी वस्तुका निषेध किया जाता है उसे कहीं-न-कहीं विद्यमान तो अवश्य ही रहना चाहिए। हाँ निषेध करते समय उसके संयोग समवाय सामान्य या विशेष इन

१. -दृष्टादप्यनुमानादात्म-म० २। २. इत्यादप्यपास्तम्-म० २। ३. जीवास्तित्वेनान्त-आ०, क०। जीवास्तित्वानान्त-म० २। ४. -भवता तस्मा-म० १, म० २, प० १, प० २।

विशेष–लक्षणं चतुष्टयमेव निषिध्यते, न तु सर्वथा तदभावः प्रतिपाद्यते। यथा नास्ति गृहे देवदत्त इत्यादिषु [1]गृहदेवदत्तादीनां सतामेव संयोगमात्रं निषिध्यते, न तु तेषां सर्वथैवास्तित्वमपाक्रियते। तथा नास्ति खरविषाणमित्यादिषु खरविषाणादीनां सतामेव समवायमात्रं निराक्रियते[2]। तथा नास्त्यन्यश्चन्द्रमा इत्यादिषु विद्यमानस्यैव चन्द्रमसोऽन्यचन्द्रनिषेधाच्चन्द्रसामान्यमात्रं निषिध्यते, न तु सर्वथा चन्द्राभावः प्रतिपाद्यते। तथा न सन्ति घटप्रमाणानि मुक्ताफलानीत्यादिषु घटप्रमाणतामात्ररूपो विशेषो मुक्ताफलानां निषिध्यते, न तु तदभावः[3] स्थाप्यत इति। एवं नास्त्यात्मेत्यत्रापि विद्यमानस्यैवात्मनो यत्र क्वचन येन केनचित्सह संयोगमात्रमेव त्वया निषेद्धव्यं, [4]यथा नास्त्यात्मास्मिन् वपुषीत्यादि, न तु सर्वथात्मनः[5] सत्त्वमिति।

§ १२८. अत्राह कश्चित्—ननु यदि यन्निषिध्यते तदस्ति, तर्हि मम त्रिलोकेश्वरताप्यस्तु, युष्मदादिभिर्निषिध्यमानत्वात्। तथा चतुर्णां संयोगादिप्रतिषेधानां पञ्चमोऽपि प्रतिषेधप्रकारोऽस्ति त्वयैव निषिध्यमानत्वात्।

§ १२९. तदयुक्तम्, त्रिलोकेश्वरताविशेषमात्रं भवतो निषिध्यते यथा घटप्रमाणत्वं मुक्तानां

---

चार धर्मों में-से किसी एकका किसी खास स्थानमें निषेध होता है, उस वस्तुका सर्वथा अभाव तो किसी भी तरह नहीं किया जा सकता। जैसे 'इस घरमें देवदत्त नहीं है' इत्यादि प्रयोगोंमें देवदत्त और घर दोनों मौजूद हैं। मात्र उनके संयोगका ही निषेध किया गया है, देवदत्तका सर्वथा निषेध तो किसी भी तरह नहीं किया जा सकता। उसी तरह 'खरविषाण नहीं है' इस प्रयोगमें गधा भी मौजूद है तथा सींग भी, मात्र उनके समवायका ही निषेध विवक्षित है कि 'गधेमें सींगका समवाय विशिष्ट सम्बन्ध नहीं है' न तो इसमें गधेका ही निषेध होता है और न सींगका ही क्योंकि दोनों ही स्वतन्त्र रूपसे अन्यत्र मौजूद हैं, 'दूसरा चन्द्रमा नहीं है' इस प्रयोगमें मौजूद चन्द्रमाके सादृश्य का अन्यत्र निषेध किया जा रहा है कि—'इस चन्द्रमाके समान धर्मवाला दूसरा चाँद नहीं है' चन्द्रमा अनेक नहीं है एक ही है। इससे चन्द्रमाका सर्वथा अभाव नहीं किया जाता। इसी तरह 'मोती घड़ेके बराबर बड़े नहीं हैं' इस प्रयोगमें न मोतीका ही निषेध है और न घड़ेके बराबर मापका ही किन्तु घड़े के मापका जो कि घड़ेका विशेष धर्म है, मोतीमें निषेध किया गया है कि घड़े बराबर मोती नहीं है। इसी प्रकार 'आत्मा नहीं है' इसका तात्पर्य ही यह है कि कहीं-न-कहीं विद्यमान आत्माका किसी खास शरीर आदिसे संयोग नहीं है। जैसे 'इस शरीरमें आत्मा नहीं है' यहाँ शरीर और आत्माके मात्र संयोगका ही निषेध किया जा रहा है उसी प्रकार 'आत्मा नहीं है' इस सामान्य निषेधमें भी 'आत्माका अमुक किसी वस्तुके साथ संयोग नहीं है' इस प्रकार मात्र संयोगका ही निषेध समझना चाहिए आत्माका सर्वथा निषेध नहीं।

§ १२८. **शंका**—यदि जिसका निषेध होता है उसका सद्भाव अवश्य ही हो, तो आप लोग मुझे तीन लोकका ईश्वर नहीं मानते, अर्थात् मेरी त्रिलोकेश्वरताका निषेध करते हैं अतः मेरी त्रिलोकेश्वरताका भी सद्भाव होना चाहिए। इसी तरह आपने निषेधके प्रकरणमें संयोग आदि निषेधके चार प्रकारोंके अतिरिक्त पाँचवें प्रकारका निषेध किया है अतः निषेधके पाँचवें प्रकारका भी सद्भाव होना चाहिए।

§ १२९. **समाधान**—जिस प्रकार मोतीमें घड़ेके नापका निषेध किया जाता है उसी तरह त्रिलोकेश्वरता नामके विशेषधर्मका ही जो कि तीर्थंकरमें प्रसिद्ध है, आपमें निषेध किया जा रहा

---

१. गृहे देव—आ०, क०। २. ते न तु तदभावः तथा द्वितीयचन्द्राभावान्नास्ति चन्द्रसामान्यमित्यादिषु चन्द्रसामान्यादीनां सतामेव सामान्यं निराक्रियते न तु तदभावः स्थाप्यते तथा न सन्ति भ० २। ३. –भावः अपाक्रियते इति भ० २। ४. तथा आ०। ५. –त्मनोऽसत्त्व–आ०, क०।

न तु सर्वथेश्वरता, स्वशिष्यादीश्वरतायास्तत्रापि विद्यमानत्वात् । तथा प्रतिषेधस्यापि पञ्चसंख्याविशिष्टत्वमविद्यमानमेव निवार्यते न तु सर्वथा प्रतिषेधस्याभावचतुःसंख्याविशिष्टस्य सद्भावात् ।

§ १३०. ननु सर्वमप्यसंबद्धमिदम् । तथाहि—मत्त्रिलोकेश्वरत्वं तावदसदेव निषिध्यते, प्रतिषेधस्यापि पञ्चसंख्याविशिष्टत्वमप्यविद्यमानमेव निवार्यते । तथा संयोगसमवायसामान्यविशेषाणामपि गृहदेवदत्तखरविषाणादिष्वसतामेव प्रतिषेध इति । अतो यन्निषिध्यते तदस्त्येवेत्येतत्कथं न प्लवत इति ।

§ १३१. अत्रोच्यते—देवदत्तादीनां संयोगादयो गृहादिष्वेवासन्तो निषिध्यन्ते । अर्थान्तरे[3] तु तेषां ते सन्त्येव । तथाहि—गृहेणैव सह देवदत्तस्य संयोगो न विद्यते, अर्थान्तरेण त्वारामादिना वर्तत एव । गृहस्यापि देवदत्तेन सह संयोगो नास्ति, खट्वादिना तु विद्यत एव । एवं विषाणस्यापि खर एव समवायः नास्ति, गवादावस्त्येव । सामान्यमपि द्वितीयचन्द्राभावाच्चन्द्र[4] एव नास्ति, अर्थान्तरे तु घटादावस्त्येव । घटप्रमाणत्वमपि [5]मुक्तासु नास्ति, [6]अन्यत्र विद्यत एव । त्रिलोकेश्वरतापि भवत एव नास्ति, तीर्थंकरादावस्त्येव । पञ्चसंख्याविशिष्टत्वमपि प्रतिषेधप्रकारेषु नास्ति, अनुत्तरविमानादावस्त्येवेत्यनया विवक्षया ब्रूमः यन्निषिध्यते तत्सामान्येन विद्यत एव । न त्वेवं

है, साधारण प्रभुताका नहीं । आपकी प्रभुता अपने शिष्योंपर है इसको कोई नहीं मेटता । इसी प्रकार प्रतिषेधके प्रकारोंमें पाँचवीं संख्याका निषेध किया जाता है, प्रतिषेधके प्रकारोंका अभाव नहीं किया जा रहा है । प्रतिषेधके चार प्रकार तो हैं ही, पाँचवाँ प्रकार उनमें नहीं है इतना ही निषेधका मतलब है । प्रतिषेध भी है तथा पाँचवीं संख्या भी, किन्तु प्रतिषेध और पाँचवीं संख्याएँ दोनोंका आपसमें विशेषणविशेष्य भाव नहीं है ।

§ १३०. शंका—आपकी उपरोक्त सभी बातें असंगत तथा प्रमाण शून्य हैं । देखो, मेरी त्रिलोकेश्वरता का संसारमें कहीं भी सद्भाव नहीं है वह बिलकुल असत् ही है । प्रतिषेधमें भी पाँचवा प्रकार कहीं भी नहीं है वह भी सर्वथा असत् ही है । अतः जब इन असत् पदार्थोंका निषेध किया जा रहा है तब विद्यमान पदार्थोंके ही निषेधका नियम कहाँ रहा ? इसी प्रकार घर और देवदत्तका संयोग, खर और विषाणका समवाय, चन्द्रमाकी अनेकता तथा मोतीमें घटप्रमाणता नहीं है, बिलकुल असत् ही है फिर भी उनका निषेध किया ही जाता है । इसलिए 'जिसका निषेध होता है वह विद्यमान होता ही है' यह नियम टूट रहा है । इसे दूषित क्यों न माना जाय ?

§ १३१. समाधान—यह ठीक है कि देवदत्त आदिके संयोग आदि घर आदिसे नहीं हैं, फिर भी उनका निषेध हो जाता है । परन्तु दूसरे पदार्थोंके साथ तो हैं ही वे सर्वथा असत् तो नहीं हैं । देखो देवदत्तका संयोग घरसे नहीं है तो न सही, पर बगीचे आदिसे तो है । घरसे संयोग न सही खटियासे तो है । देवदत्त बाहर खाटपर बैठा है या बगीचेमें बैठा है । उस समय 'देवदत्त घरमें नहीं है' यह प्रयोग किया जाता है, इसी तरह सींगका गधेमें समवाय नहीं है तो न हो, पर गाय आदिमें तो है ही । दूसरा चन्द्र न होनेके कारण इस चन्द्रमामें समानता—अनेकता भले ही न हो, पर घड़े आदि पदार्थोंमें अनेकता तथा समानता पायी ही जाती है । मोतीमें घटके बराबर माप नहीं पाया जाता तो न सही, पर—कद्दू आदि फलोंमें तो पाया ही जाता है । तीन लोकोंका प्रभुत्व आपमें नहीं है पर तीर्थंकर आदिमें तो है ही । प्रतिषेधके प्रकारोंमें पाँचवीं संख्या न पायी जावे तो न सही परन्तु स्वर्गोंके विजय वैजयन्त जयन्त अपराजित और सर्वार्थसिद्धि नामके अनुत्तर विमानोंमें तो पायी ही जाती है । इसी अभिप्रायसे हमने कहा था कि—'जिसका निषेध किया जाता है वह सामान्य रूपसे कहीं-न-कहीं विद्यमान रहता ही है' हम यह तो नहीं कहते

१. सर्वेश्वरता भ० २ । २. –भावचतुः आ० । ३. –न्तरेण तु भ० २ । ४. –चन्द्राभावश्चन्द्र भ० २ । ५. मुक्तास्वेव नास्ति भ० २ । ६. अन्यत्र पाषाणादिष्वस्त्येव भ० २ ।

प्रतिजानीमहे यद्यत्र निषिध्यते तत्तत्रैवास्तीति येन व्यभिचारः स्यात्, एवं सत एव जीवस्य यत्र क्वापि निषेधः [1]स्यान्न पुनः सर्वत्रेति ।

§ १३२. तथास्ति देहेन्द्रियातिरिक्त आत्मा [2]इन्द्रियोपरमेऽपि तदुपलब्धार्थानुस्मरणात्, पञ्चवातायनोपलब्धार्थानुस्मर्तृ देवदत्तवत्, इति सिद्धमनुमानग्राह्य आत्मेति ।

§ १३३. अनुमानग्राह्यत्वे[3] हि सिद्धे तदन्तर्भूतत्वेनागमोपमानार्थापत्तिग्राह्यतापि सिद्धा ।

§ १३४. किंच 'प्रमाणपञ्चकाभावेन' इत्यादि यदप्यवादि, तदपि मदिराप्रमादविलसित-सोदरम्; यतो [4]हिमवत्पलपरिमाणादीनां पिशाचादीनां च प्रमाणपञ्चकाभावेऽपि विद्यमानत्वादिति, अतो यत्र प्रमाणपञ्चकाभावस्तदसदेवेत्यनैकान्तिकम् इति सिद्धः प्रत्यक्षादिप्रमाणग्राह्य आत्मा ।

§ १३५. स च विवृत्तिमान् परलोकयायी । तत्र चानुमानमिदम्— तदहर्जातबालकस्याद्य-

---

कि—'जिसका जहाँ निषेध किया जाता है वह वहीं मौजूद है' यदि हम ऐसा नियम करते तो अवश्य ही दूषण आता । इसीलिए सामान्यरूपमे कहीं-न-कहीं विद्यमान जीवका किसी विशेष शरीर आदिमें निषेध किया जाता है सब जगह नहीं । इस तरह जीवका निषेध ही स्वयं जीवकी सत्ता सिद्ध करता है।

§ १३२. १०. शरीर और इन्द्रिय आदिसे आत्मा भिन्न है; क्योंकि इन्द्रियोंके व्यापार रुक जानेपर या अमुक इन्द्रिय आँख आदिके फूट जानेपर भी उन इन्द्रियोंके द्वारा जाने गये पदार्थोंका स्मरण होता है । जिस प्रकार देवदत्तको मकानकी पाँच खिड़कियोंसे देखे गये पदार्थोंका खिड़कियाँ बन्द कर देनेपर भी बराबर स्मरण होता है उसी तरह ज्ञानके इन इन्द्रियरूपी खिड़कियोंके बन्द हो जाने पर भी इनके द्वारा देखे गये पदार्थोंका स्मरण करनेवाला कोई आत्मा अवश्य है जो इन खिड़कियोंसे अपनी भिन्न सत्ता रखता है ।

§ १३३. इस प्रकार पूर्वोक्त अनुमानोंसे जब आत्माकी सिद्धि भले प्रकार कर दी गयी तब आगम उपमान और अर्थापत्तिके द्वारा भी आत्माकी सिद्धि मान ही लेनी चाहिए । क्योंकि आगम आदि एक तरहसे अनुमानके ही प्रकार हैं । वैशेषिक और बौद्ध इन्हें अनुमानमें ही शामिल कर लेते हैं ।

§ १३४. आपने पहले आत्माको पाँच प्रमाणोंका अविषय कह कर अभाव प्रमाणका ग्राह्य बताया था । वह तो केवल किसी पुराने मदकचीकी पिनकके समान ही मालूम होता है । देखो, हिमालयका कितने रत्ती वजन है, तथा पिशाच आदिका कैसा आकार है, इन्हें हमारे पाँचों ही प्रमाण नहीं जानते फिर भी इनका अभाव तो नहीं कहा जा सकता । हिमालयका वजन रत्तियोंके हिसाबमें भी आखिर कुछ-न-कुछ तो होगा ही, पिशाच आदिका भी आकार किसी-न-किसी प्रकारका होगा ही । इसलिए पाँच प्रमाणोंकी अप्रवृत्ति होनेसे ही किसी वस्तुका अभाव नहीं माना जा सकता । प्रमाणपंचकका अभाव व्यभिचारी होनेके कारण वस्तुके अभावको सिद्ध करनेमें किसी भी तरह समर्थ नहीं हो सकता । इस तरह आत्माकी सत्ता प्रत्यक्ष अनुमान आदि प्रमाणोंसे निर्बाध रूपसे सिद्ध हो जाती है ।

§ १३५. यह आत्मा परिवर्तनशील है, यह अनेकों मनुष्यों पशु आदिकी योनियोंमें जाता

---

१. न तु सर्वत्र भ० २ । २. "नेन्द्रियाणां करणत्वात् उपहतेषु विषयासान्निध्ये चानुस्मृतिदर्शनात् ।" —प्रश० भा० पृ० ६९ । प्रश० व्यो० पृ० ३९५ । प्रमेयक० पृ० ११४ । "नेन्द्रियार्थयोः तद्विनाशेऽपि ज्ञानावस्थानात् ।" —न्यायसू० ३।२।१८ । ३. –त्वे सि आ०, क० । ४. हिमवदुत्पल–आ०, का० । ५. "पूर्वानुभूतस्मृत्यनुबन्धाज्जातस्य हर्षभयशोकसंप्रतिपत्तेः ।"—न्यायसू० ३।१।१९ । न्यायमं० पृ० ४७० । "नास्मृतेऽभिलाषोऽस्ति न विना सापि दर्शनात् । तद्धि जन्मान्तराम्नायं जातमात्रेऽपि लक्ष्यते ॥" —प्रमेयक० पृ० ११९ । तत्त्वसं० पं० पृ० ५३२ ।

